श्रीः ।

श्रीमद्वराहमिहिराचार्यप्रणीता

# वाराही (बृहत्) संहिता

पंडितसुखानन्दमिश्रात्मज, मुरादाबाद-निवासी
पंडितवर बलदेवप्रसादजी मिश्रकृत-
भाषानुवादसहित ।

खेमराज श्रीकृष्णदास,

अध्यक्ष-"श्रीवेंकटेश्वर" स्टीम्-प्रेस,

बम्बई.

# समर्पण.

सर्वगुणागार, विद्याभाण्डार, वैद्यकशास्त्रेषु कृतभूरिपरिश्रम, विविधग्रंथोद्धारक, देशोपकारक, परममाननीय वैद्यवर श्रीमान्

## लालाशालिग्रामजी समीपेषु.

महोदय !

आप सदाही मेरे ऊपर कृपादृष्टिकी वृष्टि किया करते हैं। आपका प्रेम सर्वदाही हम तीनों भ्राताओंको आनंद किया करता है। जब कभी संसारी झगडोंसे घबडाकर व्याकुल हुआ करता हूँ, जब कभी सांघातिक रोगोंसे शरीर अवसन्न होता है, जब कभी मर्म वेदनासे हृदयपिंड उत्पाटित होना चाहता है, तब २ आपही समझा बुझाकर, गोदीमें बिठलाकर प्यारसे पुचकारकर व सर्व प्रकारसे चिकित्सा करके मुझको आरोग्य किया करते हैं। गतवर्ष आपहीके अनुग्रहसे प्राणदान पाया, आप मुझपर पुत्रसे भी अधिक स्नेह करते हैं, सहस्रों रोगियोंको विना मूल्यके औषधि वितरित करके व आरोग्यकरके वास्तवमें आप संसारका महोपकार साधन कर रहे हैं। अतएव उपरोक्त कृतज्ञताके वशीभूत हो यह "वाराहीसंहिता" नामक बृहद्ग्रंथ भाषानुवादसमेत आपके करकमलमें समर्पित है। कृपापूर्वक अंगीकार करके मेरा परिश्रम सफल कीजिये।

अकिञ्चन,

भाद्रपद शुक्ल १० }
संवत् १९४९ }

बलदेवप्रसाद मिश्र.
मुरादाबाद.

# भूमिका।

राहीसंहिता ज्योतिषका प्रधान ग्रंथ है। इसके रचयिता वराहमिहिराचार्य
त्थदासके पुत्र थे जो कि अवन्तीनिवासी थे। वराहमिहिराचार्यने अपने
े समस्त शास्त्रको पढकर कपित्थनगरमें जाकर सूर्यभगवान्‌की तपस्या की
वर पाया। जो कुछ भी हो हमको इस ग्रन्थकी भूमिकामें वराहमिहिर और
द्धान्तके बनानेवाले समयका निर्णय करना है। क्योंकि इन लोगोंके समयका
ण हो जानेसे और भी अनेक ज्योतिर्विदूगणोंके समयका निरूपण हो जायगा
मिहिराचार्यने अपने पंचसिद्धान्तिका नामक ग्रन्थमें लिखा है:-

आश्लेषार्द्धाद्दक्षिणमुत्तरायणं रवेर्धनिष्ठाद्यात्।
नूनं कदाचिदासीद्येनोक्तं पूर्वशास्त्रेषु॥ १॥
साम्प्रतमयनं सवितुः कर्कटाद्यान्मृगादितश्चान्यत्।
उक्ताभावे विकृतिः प्रत्यक्षपरीक्षणैर्व्यक्तिः॥ २॥
दूरस्थचिह्नवेधादुदयेऽस्तमयेऽपि वा सहस्रांशोः।
छायाप्रवेशनिर्गमचिह्नैर्वा मण्डले महति॥ ३॥
अप्राप्य मकरमर्को विनिवृत्तो हन्ति सापरान् याम्यान्।
कर्कटकमसम्प्राप्तो विनिवृत्तश्चोत्तरान् सैन्द्रीम्॥ ४॥
उत्तरमयनमतीत्य व्यावृत्तः क्षेमस्य वृद्धिकरः।
प्रकृतिस्थश्चाप्येवं विकृतिगतिर्भयकृदुष्णांशुः॥ ५॥

ाश्लेषाके शेषार्द्धमें दक्षिणायन और धनिष्ठाकी आदिमें रविका उत्तरायण
किसी कालमें आरम्भ होता था क्योंकि पूर्व शास्त्रमें इसी प्रकारका लेख है
॥ सम्प्रति रविका दक्षिणायन कर्कटकी आदिमें और उत्तरायण मकरकी
मिें आरम्भ होता है, अतएव प्राचीन अयनके अभावमें उसका परिवर्तन
भांति मालूम होता है॥ २॥ (अयनके बदलको जाननेकी विधि) सूर्यके
व अस्तके समय दूरके चिह्न. (नक्षत्रादि) से यह जाने, अथवा बृहन्मंडलकी
द्रस्थ कीलककी) छायाके नियत चिह्नोंसे प्रवेश और निर्गम करके जाने॥३॥
ायणमें मकरतक न जाकरके लौट आनेपर दक्षिण पश्चिमदिशा और दक्षिणाय
कर्कटतक न जाकर लौटनेसे उत्तर पूर्व दिशा नष्ट होती है॥ ४॥ मकरकी
में गमन करके लौट आनेसे सूर्य मंगलदायक होता है और यही उसकी
गति है, इससे विकृति गति हो तो सूर्य अमंगलदायक होता है॥ ५॥

वराहमिहिराचार्यके पहले दो श्लोकोंसे हमको दो ज्योतिषियोंके समय सहायता मिलती है। प्रथम पूर्वशास्त्रकारी और दूसरे स्वयं वराहमिहिराचा टीकाकार भट्टोत्पलने पूर्वशास्त्रके अर्थमें पराशरीसंहिताको लिखा है। इ शास्त्रसे ऋतुके अवस्थाविषयक वचनोंकोभी टीकामें उद्धृत किया है।

यथा,-"धनिष्ठाद्यात् पौष्णार्द्धान्तं चरः शिशिरः। वसन्तः पौष्णार्द्धा न्तम्। सौम्याद्दाश्लेषार्द्धान्तं ग्रीष्मः। प्रावृडाश्लेषार्द्धात् हस्तान्तम्। चित्राद र्द्धान्त शरत्। हेमन्तो ज्येष्ठार्द्धात् श्रवणान्तम्।

धनिष्ठाकी आदिसे रेवतीके पूर्वार्द्धतक शिशिर काल है। रेवतीके शेष णीके शेषतक वसन्तकाल है। मृगशिराकी आदिसे आश्लेषाके पूर्वार्द्धतक है। आश्लेषाके शेषार्द्धसे हस्तके शेषतक वर्षाकाल है। चित्राकी आदि पूर्वार्द्धतक शरत्काल है। ज्येष्ठाके शेषार्द्धसे श्रवणके शेषपर्यन्त होता है।

राशिचक्रके सत्ताईस भाग हैं। प्रत्येक भागमें एक एक नक्षत्र Const रहता है, अतएव प्रत्येक नक्षत्रका व्याप्तिस्थान राशिचक्रके १३ अंश कलाको आधे कम कर रहा है। वसन्तकालमें राशिचक्रके जिस स्थान हैं तब दिनरात समान होता है। उसहीको मेषराशिकी आदि मानो स्थानमें हमारे ज्योतिषका योगतारा रेवती और पश्चिमी ज्योतिषका स्थित है. सूर्यसिद्धान्तके मतसे योगतारा रेवती राशिचक्रकी ३५९०- रहता है। परन्तु ब्रह्मगुप्तादिक मतसे रेवती ३६० अंशमें अर्थात् आदिमें रहता है। ज्योतिषियोंके निरूपित किये नक्षत्रोंके ध्रुवक अक्षांश स्थानमें प्रकाशित किये जायँगे।

नीचे लिखी हुई सूचीके देखनेसे प्रकाशित हो जायगा कि पराशरक की हुई समस्त ऋतुएँ राशिचक्रके किस २ स्थानको अधिकार किये हु

| आरंभ | | | | शेष | | | ऋतु. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| २८३. | अंश | २०' | कलासे | ३५३. | २०' | तक | शिशिर |
| ३५३. | ,, | २०' | ,, | ५३. | २०' | ,, | वसन्त |
| ५३. | ,, | २०' | ,, | ११३. | २०' | ,, | ग्रीष्म |
| ११३. | ,, | २०' | ,, | १७३. | २०' | ,, | वर्षा |
| १७३. | ,, | २०' | ,, | २३३. | २०' | ,, | शरत् |
| २३३. | ,, | २०' | ,, | २९३. | २०' | ,, | हेमन्त |

वराहमिहिरके समयमें सब ऋतु राशिकी आदिमें आरम्भ होती थ राशिचक्रके २७० अंशतक होनेपर उनके समयमें शिशिरऋतुका हुआ था। अर्थात् पराशरसंहिताके लिखनेवालेके समयसे वराह

क अयन ( २९३. २०-२७० ) =२३ अंश २० कला पहले अग्रसर हुआ है। सका अर्थ यह है कि संहिताकारके समय ऋतुका जो बदल होता था, वराहका मय उसकी अपेक्षा ऋतुके २३-२० पहले बदल रहा है। इस गतिको अंग्रेजीमें मरात्रिदिवाबिन्दु या क्रान्तिपातके पूर्वमें अग्रसरण कहते हैं। अंग्रेजी गणितके तसे क्रांन्तिपातकी वात्सरिकगति ५०१ विकला है, अतएव २३-२० विकला गिसे १६७६ वर्ष बीतते हैं इस कारण अंग्रेजी गणितके मतसे दोनों ज्योति षयोंके बीचमें इतने वर्षकी संख्याका अन्तर दिखाई देता है। वराहमिहिराचार्यका मय भलीभांतिसे निश्चय होनेपर जाना जायगा कि पराशर किस समय हुए थे।

अब यह देखना चाहिये कि वराहमिहिराचार्यके समयसे वर्त्तमानकालतक अयन कतने अंश पूर्वमें आगे बढा है। वंगदेशकी पंजिकाओंके देखनेसे ज्ञात होता है कि शकशब्द १८१९ के प्रारंभमें अयन-२०-५४-३६ विकला पूर्वमें आगे बढा है अर्थात् वर्त्तमानसमयमें समस्त ऋतु वराहके समयमें उक्त अंशपूर्वमें आरम्भ होती हैं। वर्त्तमान राशियोंके निर्णीत हो जानेसे राशि और मासका परस्परमें सम्बन्ध हो गया है। अतएव अयनांशको राशियोंमें योग करनेसे वर्त्तमान समयका सूर्य स्पष्ट सिद्ध होता है।

वंगदेशकी पंजिका-साधित ऋतु इस प्रकारसे प्रकाश की जा सकती हैं।

| मास. | आरम्भ. | ऋतु | मन्तव्य |
|---|---|---|---|
| १० पौष | मकर | शिशिर | Winter Solstice. |
| १० माघ | कुम्भ | | उत्तरायण. |
| १० फाल्गुण | मीन | वसंत | |
| १० चैत्र | मेष | | क्रान्तिपात Vernal Equinor |
| १० वैशाख | वृष | ग्रीष्म | Summe Solstice. |
| १० ज्येष्ठ | मिथुन | | |
| १० आषाढ | कर्क | वर्षा | |
| १० श्रावण | सिंह | | दक्षिणायन. |
| १० भाद्रपद | कन्या | शरत् | क्रान्तिपात Autumnal |
| १० आश्विन | तुला | | |
| १० कार्तिक | वृश्चिक | हेमंत | Equinox. |
| १० मार्गशिर | धन | | |

अतएव वात्सरिकगति ५४ विकला रखनेसे बंगाली पत्रोंमें लिखे हुए अंश अग्रसरसे अयनके १३९४ वर्ष बीतते हैं, अतएव उपरोक्त पत्रोंके मतसे वराह और सूर्यसिद्धांतलेखकका समय ४२१ शकाब्द ज्ञात होता है। हमारे देशके पत्रा।

भिन्न २ अयनांश दिये हैं। उनमेंसे किसीके मतसे वर्त्तमान वत्सरके अ
२२-५३ हैं। किसीके मतसे २२-३९ हैं। किसीका मत बंगाली पत्रोंसे
है। बापूदेवशास्त्रीका पत्रा सब पत्रोंकी अपेक्षा शुद्ध है। इसके देखनेसे जान
है कि वर्त्तमान वत्सरमें अयनांश २२-९-२४ विकला प्रवहमान हैं। अब
पातकी वात्सरिकगति ५०।१ विकला स्थिर करके गणित करनेसे ज्ञात हुअ
है कि वर्त्तमान समयसे प्रायः १५९२ वर्ष पहले वराहमिहिराचार्य हुए. उप
समर्थन करनेके लिये मैं विलायतके और मिसरदेशके विख्यात ज्योतिषी
र्कसका गगनदर्शन फल प्रकाशित करता हूँ।

हिपार्कसने लिखा है कि मेरे समयमें चित्रानक्षत्र क्रान्तिपातविन्दुके
पश्चिममें था और हार्सेल साहबने लिखा है कि १७५० ई. के आरंभमें उक्त
क्रान्तिपातके २० अंश २४ कला पूर्वमें अग्रसर हुआ है। अतएव हिप
समयसे हार्सेलके समयतक क्रान्तिपातविन्दु २६ अंश २४ कला पूर्वमें अग्रसर
है। अतएव सूक्ष्म गणितके मतसे जाना जाता है कि हिपार्कसने हार्सेलसे
वर्ष पहले अर्थात् १४७ ई० सनसे पहिले आकाशका दर्शन किया था। हिप
समयमें चित्रानक्षत्र राशिचक्रके १७४ अंशमें स्थित था। परन्तु सूर्यसिद्धांतके
और वराहके समयमें वह ६ अंश पूर्वमें अग्रसर हुआ है अर्थात् क्रान्तिपात
चित्रानक्षत्र राशिचक्रके एकस्थानमें अथवा १८० अंशमें स्थित था।
अयनकी वात्सरिकगति ५०.१ विकला स्थिर करके गणित करनेसे जाना
है कि, सूर्यसिद्धान्तलेखक और वराह हिपार्कसके ४३१ वर्ष पीछे अर्था
२८४ ई० में उत्पन्न हुए। पहलेही कहा जा चुका है कि पराशरीलेखकने
१६७६ वर्ष पहलेही ऋतुके अवस्थानको प्रकाशित किया अतएव वह सन
१३९२ वर्ष पहले हुआ है।

अब यह प्रकाश किया जाता है कि सूर्यसिद्धान्तको आदित्यदासने लि
नहीं। वराहमिहिराचार्यने वाराहीसंहिता और बृहज्जातकमें अपने पिताका
आदित्यदास लिखा है। बृहज्जातकके अंतमें यह श्लोक है:-

आदित्यदासतनयस्तदवाप्तबोधः
कापित्थके सवितृलब्धवरप्रसादः।
आवन्तिको मुनिमतानवलोक्य सम्यग्
होरां वराहमिहिरो रुचिरं चकार ॥ ९ ॥
दिनकरमुनिगुरुचरणप्रणिपातकृतप्रसादमतिनेद
शास्त्रमुपसंगृहीतं नमोऽस्तु पूर्वप्रणेतृभ्यः ॥

वन्तीनिवासी वेदमें लब्धज्ञान आदित्यदासके पुत्र वाराहमिहिरने कापित्थ में सूर्यभगवान्के अनुग्रहको प्राप्त होकर ज्ञानियोंके मतको भली भांतिसे विचार र होराशास्त्रको बनाया। सूर्य मुनि और गुरुचरणमें प्रणाम करनेसे जो ग्रह उत्पन्न हुआ है, वही शास्त्रके संग्रहमें मुख्य कारण है, अतएव उनको शार नमस्कार है।

सूर्यसिद्धान्तमें जो उस कालका नक्षत्रावस्थान दिया गया है उसके देखनेसे ा जाता है कि वह वराहके समकालमें बनाया गया। अब हम इन सिद्धान्तों- उपस्थित होते हैं-१ कदाचित् वराहजी स्वयंसिद्धान्तको बनाकर अपने पिताके सूर्यके नामसे स्वयं उसका नामकरण करते हैं, अथवा २ उनके पितानेही को बनाया उसका नामभी अपने आपही सूर्यसिद्धान्त रक्खा। वराहजीने ने पंचसिद्धान्तिका ग्रन्थमें पंचसिद्धान्तके अन्तर्गत सौरसिद्धान्तका नाम लिखा इस कारण भलीभांतिसे प्रकाशित होता है कि सूर्यसिद्धान्त उनका बनाया ा नहीं है, अतएव यह जान पडता है कि उक्त ग्रंथ उनके पिता आदित्यदास- का बनाया हुआ है। पाठकगणोंके अवलोकनार्थ सूर्यसिद्धान्तका और ग्रगुप्तका लिखा हुआ नक्षत्रावस्थान प्रकाशित किया जाता है।

| नक्षत्र× | कल्पित आकार | सूर्यसिद्धान्तलिखित ध्रुवक पूर्वपश्चिम | ब्रह्मगुप्तलिखित ध्रुवक. | क्षेपांश उत्तर वा दक्षिण | प्रत्येक नक्षत्रके आरंभसे योगतारेकी दूरता १ | प्रत्येक नक्षत्रमें नक्षत्रसंख्या | संख्या एकादि क्रमसे. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| श्वनी | तुरंगमुख | ८० | ८ | १० उ. | ४८ उ. | ३ | १ |
| णी | योनि | २० | २० | १२ उ. | ४० द. | ३ | २ |
| त्तिका | क्षुर | ३७-३० | ३७.२८. | ४०-३० उ. | ६५ द. | ६ | ३ |
| हिणी | शकट | ४९-३० | ४९.२८. | ४०-३० द. | ५७ पू. | ५ | ४ |
| शिर | हरिणमुख | ६३ | ६३ | १० द. | ५८ उ. | ३ | ५ |
| र्द्रा | रत्न | ६७-२० | ६७ | ११ द. | मध्य ४ | १ | ६ |
| र्वसु | गृह | ९३. | ९३ | ६ उ. | ७८ द. | ४ | ७ |

×नक्षत्रोंके अंगरेजी नाम क्रमानुसार,-आल्फा, बेटा, ओनामा, आरिएटाआइ, मुस्काएपसाइलनटराई पीयेतिस, आलफाटराई वा आलडेबोरन, लामडा, ओराइनिस, आल, फाओराइओनिस, बेटाजोमिनोरम, डाकोनसेराई, आल्फालेयोनिस वा रेगुलेस; डेल्टा लेंयोनिस, बेटालेयोनिस, गामाबान्सेराइ, आल्फामार्जि- न वा स्पाइका, आल्फाबुटिस वा आर्कुटरेस, आल्फासिरियाइ, डेल्टास्कर्पिओनिस, आल्फास्कर्पिओनिस, स्कर्पिओनि, सडेल्टासाजिटेरियाइ, आल्फालाइरी, आल्फाआकुइली, आल्काडेल्फिनि, लामडाआकोयारि, ल्फापेगेसाइ, आल्फाएन्ड्रोमेडी, जिटापाइसिकम्॥

१ अंशके छः भागमें लिखा है।

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| पुष्य | बाण | १०६ | १०६ | उत्तर | ७६ मध्य | ७ |
| आश्लेषा | चक्र | १०९ | १०८ | ७. द. | १४ पू. | ५ |
| मघा | गृह | १२९ | १२९ | ०. ड. | ५४ द. | ४ |
| पूर्वाफाल्गुनी | शय्या | १४४ | १४७ | १२. उ. | ४६ उ. | २ |
| उत्तराफाल्गुनी | शय्या | १५५ | १५५ | १३. ड. | ५० उ. | २ |
| हस्त | हस्त | १७० | १७० | ११. द. | ६० | ५ |
| चित्रा | मुक्ता व प्रदीप | १८० | १०३ | २०. द. | ४० | १ |
| स्वाती | प्रवाल | १९९ | १९९ | ३७. उ. | ७४ | १ |
| विशाखा | तोरण | २१३ | २१२.५ | १३०. उ. | ७८ उ. | ४ |
| अनुराधा | बलि | २२४ | २२४.५ | १-४४.द. | ६४ मध्य | ४ |
| ज्येष्ठा | कुन्तल | २२९. | २२९.५ | ४'–द.<br>३-३०द. | १४ मध्य | ३ |
| मूल | क्रोधित केशरी | २४१ | २४१ | ८'–३०'द. | ६ पु. | ११ |
| पूर्वाषाढा | शय्या | २५४ | २५४ | ५०–३० द. | ४३ | ४ |
| उत्तराषाढा | हस्तविलास | २६० | २६०' | ५ द. | पूर्वाषाढका मध्यनक्षत्र उ. | २ |
| अभिजित | त्रिकोण | २६६.४०– | २६५ | ६०'उ.<br>६२'उ. | पूर्वाषाढा शेषउज्ज्वल | ३ |
| श्रवण | त्रिविक्रम | २८० | २७८ | ३० उ. | उत्तराषाढके शेषमध्यमें | ३ |
| धनिष्ठा | मृदंग | २९० | २९० | ३६ उ. | श्रवणका शेषपाद पश्चिम | ४ |
| शतभिषा | वृत्त | ३२० | ३२० | ० ०–३०'द.<br>० ०–१८.द.<br>० ०–२०'द. | ८० उज्ज्वल | १००<br>१०० |
| पूर्वभाद्रपदा | यमल | ३२६° | ३२६ | २४० उ. | ३६ उत्तर | २ |
| उत्तरभाद्रपद | शय्या | ३३७ | ३३७ | २६° उ. | २२ उत्तर | २ |
| रेवती | मुरज | ८५९. ५० | ३६० | ३० | ७९ द. | ३२ |

## और २ प्रधान नक्षत्रोंके ध्रुवक व अक्षांश.

| नक्षत्र | अंग्रेजी नाम. | सूर्यसिद्धान्तके मतसे ध्रुवक ब्रह्मगुप्तके मतसे | सिद्धान्तसार्वभौमके मतसे ध्रुवक. | महल्लाधवके मतसे ध्रुवक. | अक्षांक १ मतसे दक्षिण उत्तर. | अक्षांश २ मतसे द. वा उ. |
|---|---|---|---|---|---|---|
| अगस्त | Conopus | ९०<br>८७ | ८५–५ | ८० | ८० द.<br>८७ | ७७०–६<br>द. |
| लुब्धक | Sirius | ८० | ८४'७६ | ८० | ४० द. | ४०'०'५द. |
| अग्नि | बेटा Tauri | ५२ | ५७–४ | ४३ | ८ उ. | ८–१४ |
| ब्रह्महृदय | Capella | ५२ | ५८'३६ | ५६ | ३० उ. | ३०,४९. |
| प्रजापति | डेल्टा Aurigi | ५७ | ५६–५३ | ६१ | ३७ उ. | ३८,३० |
| आपस्वसे आपः | डेल्टा Virginis | १८० | १८० | १८३ | ३<br>९ | ३ |

| | | |
|---|---|---|
| क्रतु | ५५ उ. | शाकल्यसंहिताके मतसे |
| पुलह | ५० उ. | |
| अत्रि | ५६ उ. | |
| अंगिरस | ५७ उ. | |
| वशिष्ठ | ६० उ. | |
| मरीचि | ६० उ. | |
| पुलस्त्य | ५० उ. | |

ब्रह्मगुप्तके समयमें चित्रानक्षत्र १८३ अंशमें स्थित था अर्थात् सूर्यसिद्धान्त-खक और वराहके समयसे चित्रानक्षत्र तीन अंश पूवम अग्रसर हुआ है। अतएव ब्रह्मगुप्त, वराहमिहिराचार्यसे २१९ वर्ष पीछे अर्थात् शके ४२१ में त्पन्न हुआ।

ऐसा कहते हैं कि पारसके शाह नौशेखांके यहां " बुजुर्गुचेमेहर " नामक क वजीर था। इस शाहने सन ५३४ ई० से लेकर सन ५९० ई० तक राज्य किया। इस नामके साथ वराहमिहिरके नामका कुछ २ मिलान होनेसे कोई २ अनुमान कर सकते हैं कि यह इस शाह नौशेखांके सभासद थे। यदि ऐसे आदमी स बातको जान जायं तो उनकी यह धारणा दूर हो जायगी कि इसही मंत्रीकी आज्ञासे विष्णुशर्माके पंचतंत्रका फारसी भाषामें अनुवाद किया गया। इसके अतिरिक्त एक कारण यह भी है कि विष्णुशर्माजीने पंचतंत्रमें वराहमिहिराचा-र्यका नाम लिखा है फिर भला वराहमिहिराचार्य किस प्रकार नौशेखांके समयके हो सकते हैं।

वराहमिहिराचार्यने बृहज्जातकमें ऐसे बहुतसे ज्योतिर्विदोंका नाम लिखा है जो कि उनसे पहले हो गये थे। जैसे,– मय, यवन, माणित्थ, शक्ति, सत्य, बली, विष्णुगुप्त, देवस्वामी, सिद्धसेन, जीवशर्म्मा, पृथुयशा इत्यादि। वराहजीने भी मान लिया है कि ज्योतिषशास्त्रमें यवनोंको Ionians, Greeks विशेष दक्षता थी वह कहते हैं:—

" म्लेच्छा हि यवनास्तेषु सम्यक् शास्त्रमिदंस्थितम्।
ऋषिवत्तेऽपि पूज्यन्ते किं पुनर्दैवविद्द्विजः॥ "

म्लेच्छ ( कदाचारी ) यवनोंके मध्यमें इस शास्त्र ( फलितज्योतिष ) की विशेष आलोचना है. इस कारण वे भी ऋषितुल्य पूजनीय हैं, शास्त्रका जानने वाला ब्राह्मण हो तब तो बातही क्या है? इस वचनको देखकर अनुमान किया जाता है कि वराहजीसे मिसरनिवासी ज्योतिषियोंका भी मेल था।

आर्यभट्टका समय निश्चय करनेसे पहले अयनांशके विषयमें कुछ लिखना आवश्यक है। जिस प्रकार वर्षके परिमाण विषयम हमारे ज्योतिषिगण एकमत

नहीं हैं, वैसेही अयनांशके विषयमें उनका विचार एकसा नहीं है । पराशरीले आदि मुख्य २ प्राचीन ज्योतिषिगणोंने भी अयनांशकी अवस्थाको दोदुल्य माना है । परंतु वाशिष्ठसिद्धान्तके लेखक विष्णुचन्द्रनेही सबसे पहले क्रांति पा परिधिवत् परिभ्रमण प्रकाश किया ।

आर्यभट्टके मतसे एक कल्पमें अर्थात् ४३२०००००००० वर्षमें १५८२२ ५०००००० नक्षत्रोंका उदय होता है अतएव इतने वर्षोंमें १५७७९१७५००० दिन होते हैं । आर्यभट्टोंके निरूपण किये हुए वर्षोंके परिमाणको बहुतसे ज्योतिषियोंने जो पीछे हुए हैं, अपनी २ पुस्तकोंमें व्यवहार किया है ब्रह्म द्धान्तके लेखकने एक कल्पमें "परिवर्ताखचतुष्टयशराब्धिररसगुणयमद्विवसुतिथयः अर्थात् १५८२२३६४५०००० नक्षत्रोंका उदय लिखा है । ब्रह्मस्फुटसिद्धान्तले ब्रह्मगुप्तनेभी यही लिखा है । यथाः-

ब्रह्मोक्तं ग्रहगणितं महता कालेन यत्खिलीभूतम् ।
अभिधीयते स्फुटं तत् जिष्णुसुतब्रह्मगुप्तेन ॥
येऽज्ञानपटलारुद्धदृशोऽन्यद्ब्राह्माद्वदन्ति सिद्धान्तात् ।
तेषां युगादिभेदाद्ये दोषास्तान् प्रवक्ष्यामि ॥
चत्वारि शून्यानि पञ्चवेद रसाग्नि यमपक्षाष्ट-
शरेन्दवः कल्पेन प्रति नक्षत्रोदयात् ॥

ब्रह्मकी बनाई हुई उक्त ग्रहगणना, प्राचीन होनेसे निकम्मी हो गई, इस का जिष्णुपुत्र ब्रह्मगुप्त उसका स्फुट लिखते हैं जो अज्ञानीलोग ब्रह्मसिद्धान्तसे अ होकर बात कहते हैं उनके युगादिभेदमें जो दोष है सो कहते हैं । एक कल्प १५८२२३६४५०००० नक्षत्रोंका उदय होता है ।

ब्रह्मगुप्तका अत्यन्त मान करनेवाले भास्कराचार्यनेभी ब्रह्मगुप्तके निरूपण कि हुए वर्ष परिमाण और नक्षत्रावस्थानको अपनी शिरोमणिमें प्रकाश किया है ।

सूर्यसिद्धान्तके लेखक व और मुख्य २ ज्योतिषियोंने अयनकी चपल अ स्थाको कल्पना की है । परन्तु भास्करने इस मतको खंडन करनेके इस लिये स नाभाष्यमें लिखा है,—"यद्येवमनुपलब्धोऽपि सौरसिद्धान्तैः स्वागमप्रामाण्येन भ परिधिवत् कथं तैर्नोक्तः ।" अर्थात् यदि सूर्यसिद्धान्तादिका समय अयनां समस्तही था तो आगममें नर (वासिष्ठसिद्धान्त) के मतानुसार नक्षत्रचक्रके प धिवत् भ्रमण करनेके मतको क्यों उन्होंने प्रकाश नहीं किया । परन्तु इस कारण यथार्थरूपसे विना जानेही भास्कराचार्यने इस प्रकारके मतको प्रकाश कि है सो पीछे लिखा जायगा सूर्यसिद्धान्तमें लिखा है ।

त्रिंशत्कृत्वो युगे भानां चक्रं प्राक् परिलम्बते।
तद्गुणाद्भूदिनैर्भक्ताद् द्युगणाद्यदवाप्यते॥
तद्दोस्त्रिघ्ना दशाप्तांशा विज्ञेया अयनाभिधा।

एक महायुगमें नक्षत्रचक्र ६०० ( ३०×२० ) वार पूर्वमें अग्रसर होता है। ाभिलषित दिन ( अहर्गण ) या वर्षोंको ६०० से गुणित करके युगके भूदिन या ःसरसे हरण करके जो प्राप्त हो उसका भुज करके तीनसे गुणित करके दशसे ्ण करनेपर अयनांश प्राप्त होंगे। इस श्लोकका लेख और अर्थ दोनों अत्यन्त टिल हैं। मूल बात यह है कि, सुगम वस्तुके प्रकाश करनेमें इतना प्रयास क्यों ्या जाय। अंकशास्त्रमें यह रीति प्रार्थनीय नहीं है, भास्कराचार्यने जो इसका ीर अर्थ समझा है सो पीछे लिखेंगे।

ज्योतिषके एक और ग्रथम भी अयनांशनिरूपक श्लोकके शेष चरणका अर्थ टिल हुआ है। यथाः-

युगे षट्शतकृत्वो हि भचक्रं प्राक् विलम्बते।
तद्गुणो भूदिनैर्भक्तो द्युगणोऽयनखेचरः॥

यहांपर "द्युगुण" शब्दका अर्थ अर्हगण न किया जाय तो किसी प्रकारसे र्व श्लोकके साथ सामंजस्य नहीं होता। डेमिस साहबने भी इस श्लोकका अर्थ ीक नहीं किया। उन्होंने लिखा है,-Multiply Ahargan (Number Of mean olar qays for which calculation in made)by 600 and divide the prodnct y saven days in a yug, of quotient take sine and multipfy 3 and ivide by 10 to get ayanansha.

जो कुछभी हो, पहले श्लोकसे अवगत हुआ जाता है कि सूर्यसिद्धान्तके मतसे यनका वात्सरिक गति ५४ विकला है।

पराशरका मत है कि; एक कल्पमें नक्षत्रचक्र ५८१७०९ वार चलायमान होता , आर्यभट्टके मतसे ५७८१५९ वार चलता है अतएव इन दोनोंके मतसे क्रमानु- ार प्रतिवत्सर अयन ५२-३ और ५२-१ विकला पूर्वमें अग्रसर होता है। ाशरीसंहिताही आर्यभट्टके सिद्धान्तकी मूलभीत है, उनकी पुस्तकके उद्धृतांशसे ्साही अनुमान होता है। अयनकी चलायमान अवस्थाका प्रथम प्रवर्त्तक पराश- ंका लिखनेवाला है। उसके मतसे अयनचक्र मेषराशिके २७ अंश पूर्वमें और ्श्चिममें इन दोनों बिन्दुओंके मध्यमें डोलता है। पराशरीमें लिखे हुए गगनदर्श- के साथ आर्यभट्टने अपने बनाये हुए गगनदर्शनको मिलाया था व और २ ातोंमें भी अपनी बुद्धिको चलाया था। आर्याष्टशतिका ग्रंथमें उन्होंने अयनके

विषयमें एक भिन्न मत लिखा है—उनके मतसे " चतुर्विंशत्यंशैश्चक्रमुभयतो गच्
अर्थात् अयनचक्र दोनों ओर २४ अंश करके गमन करता है । उसने
परवर्ती ग्रन्थ दशगीतिकामें उक्त मतका निराकरण करके प्राचीन मतको ही
वान् रक्खा है । इसने जो दो मत प्रकाशित किये इससे अनुमान किया जा
कि उसने २४ अंश लिखकर अपने समयमें अनुमानसे अयनकी सीमाका
किया है । अतएव जाना जाता है कि जब अयनचक्र पश्चिमबिन्दुसे २४
अग्रसर हुआ है तब वह उत्पन्न हुए । वराह और सूर्यसिद्धान्तके लेखकके स
अयनचक्र पश्चिमबिन्दुसे २७ अंश अग्रसर हुआ था अतएव आर्यभट्टके स
अयनचक्र मेषके ३ अंश पश्चिममें था इस कारण वह वराहजीसे २१९ वर्ष
अर्थात् शकाब्दसे ९ वर्ष पहिले उत्पन्न हुए । बाबू अपूर्वचन्द्र कहते हैं कि
भट्ट युधिष्ठिरसे १६ शताब्दी पीछे हुए. कोलब्रुकसाहिबका मत है कि, ग्र
बीजगणितके आविष्कारक डिओफानटुसके समयमें आर्यभट्ट वर्त्तमान थे । ि
फानटुस सन् ३१९ ई० के आगे पीछे किसी समयमें उत्पन्न हुआ था ।
निवासी श्रीमान् बाल गंगाधर तिलक महोदयने 'orion' (मृगशिरा, आर्द्रा)
ग्रन्थ प्रकाश करके वेदके प्रमाण देकर दिखाया है कि अयनकी चला
अवस्था गणितके मतसे अशुद्ध है ।

गर्गसंहिताभी ज्योतिषका एक प्राचीन ग्रन्थ है । वराहजीने वारंवार बृहत्सं
इस ग्रन्थका नाम लिखा है । बृहत्संहिताका अंगरेजी अनुवाद करनेवाले अध
कार्णने गर्गसंहितासे वचन उद्धृत करके लिखा है कि सन् ईसवीसे ४४ वर्ष
गर्गसंहिता बना है । वह वचन यह हैः—

ततः साकेतमाक्रम्य पंचालान् मथुरांस्तथा ।
यवना दुष्टविक्रान्ता प्राप्स्यन्ति कुसुमध्वजम् ॥
ततः पुष्पपुरे प्राप्ते कर्दमे प्रथिते हिते ।
अकुला विषयाः सर्वे भविष्यन्ति न संशयः ॥

दुष्टयवनगण साकेत, पंचाल और मथुराको आक्रमण करके पाटलिपुत्र (
में जायँगे । कुसुमपुरमें जाकर उसको लूटेंगे और तहस नहस कर डालेंगे ।
साहब कहते हैं कि ब्याक्ट्रीयरराजा मिनाण्डरके समयमें इसवी सनसे १४
पहिले साकेतपर चढाई हुई थी । अतएव इस चढाईसे पीछेही गर्गसंहिताका ि
वाला हुआ । गर्गजीने अयनके विषयमें जो कुछ लिखा है उससे जाना जा
कि उन्होंने यह विषय पराशरीसे लिया । क्योंकि अयनका शुभाशुभ फल
करनेमें दोनोंने एक ही मत प्रकाशित किया है ।

यथा, पराशरः—

यदा प्राप्तो वैष्णवान्तमुदङ्मार्गे प्रपद्यते ।
दक्षिणेऽश्लेषां वा महाभयाय ॥

गर्गजी लिखते हैं—

यदा निवर्त्तते प्राप्तः श्रविष्ठामुत्तरायणे ।
आश्लेषां दक्षिणोऽप्राप्तस्तावद्विद्यान्महद्भयम् ॥

दोनों श्लोकका एकही अर्थ है, धनिष्ठाके शेषतक गमन करनेसे सूर्यका उत्तरायण होता है और अश्लेषातक गमन करके दाक्षिणायन आरम्भ होनेपर महाभय की शंका करनी चाहिये । पराशरजीके लेखकी प्राचीनता उनके छंदसे ही प्रगट हो रही है ।

क्रांतिपातका परिधिवत् परिभ्रमण हिन्दुज्योतिषियोंके मध्यमें सबसे पहले वासिष्ठसिद्धान्तके लेखक विष्णुचन्द्रने प्रकट किया, उनका मत है कि क्रांतिपात एक कल्पमें १८९४११ वार परिभ्रमण करता है, अतएव जाना जाता है यह उनके मतसे अयन प्रतिवर्ष ६०.०६ विकला करके पूर्वमें अग्रसर होता है कि यह मत ग्रीसवाले हिपार्कस और टेलिमी इन दो ज्योतिषियोंकी पुस्तकसे लिया गया है, अथवा स्वयम् आर्यज्योतिषियोंका प्रकाश किया हुआ है, इस बातको हम भली भांति निर्णय नहीं कर सकते हैं । परन्तु दोनों ज्योतिषियोंकी निरूपण की हुई अयनकी वात्सरिक गतिको निहारकर जाना जाता है कि इसका विष्णुचन्द्रने निरपेक्षभावसे प्रगट किया । हिपार्कसके मतसे क्रान्तिपात प्रायः ८९ वर्षमें एक अंश और टेलिमीके मतसे १०० वर्षमें एक अंश आगे बढता है ।

भास्करने लिखा है,–शिरोमणिका ६ अध्याय ।

विषुवत्क्रान्तिवलययोः सम्पातः क्रान्तिपातः स्यात् ।
तद्भगणाः सौरोक्ता व्यस्ता अयुतत्रयं कल्पे ॥ १७ ॥
अयनचलनं तदुक्तं मुञ्जलाद्यैः स एवायम् ।
तत्पक्षे तद्भगणः कल्पे गोङ्गर्तुनन्दगोचन्द्राः ॥ १८ ॥

विषुव और क्रांतिमंडलके मिलनेको क्रान्तिपात कहते हैं । सूर्यसिद्धान्तके मतसे एक कल्पमें उसका भगण तीस हजार होता है । अयनचलन और क्रान्तिपात एकही बात है । मुंजलादिके मतसे एक कल्पमें अयनके १९९६६९ भगण होते हैं । शिरोमणिकी व्याख्या करनेवाले मुनीश्वरने सूर्यसिद्धान्तके साथ मेल करनेके लिये "व्यस्ता" का अर्थ–वि=विंशति+अस्ता गुणिता अर्थात् ( २०×३०००० ) ६००००० छः लाख किया है, मुंजलादिके मतसे अयनकी वात्सरिकगति ५९.०९ विकला है ।

किसी २ ज्योतिषीके मतसे ४४४ शकाब्दमें अयनांशका आरम्भ ज्योतिषियोंका मत है कि अयन ६० वर्षमें एक अंश आगे बढ़ संकेत यह है:—

शको वेदाब्धिवेदोनः षष्ठिभक्तोऽयनांशकः।
देयास्ते तु रवौ स्पष्टे चरलग्नादिसिद्धये॥

शकाब्दसे ४४४ घटाकर ६० से भाग करो तो अयनांश प्राप्त हो रविमें उसको मिलानेसे सायन रविका चर और लग्नभी पाई जायगी किया जाता है कि भास्कराचार्यके करणकुतूहलसे पिछले ज्योतिषि भ्रान्त मतको पाया है। करणकुतूहल ११०५ शाकमें लिखा गया है (११) अयनांश लिखे हैं। अतएव ६० वर्षमें एक अंश हुआ इ मतसे ११ अंशके ६६० वर्ष होते हैं। परवर्त्ती ज्योतिषी लोगोंने ११ ६६० घटाकर अयनके आरम्भको पाया है। परन्तु भास्कराचार्य समीचीन नहीं समझते। भास्करने लिखा है:—

ब्रह्मगुप्तादिभिः स्वल्पान्तरत्वान्नः कृतः स्फुटः।
स्थित्यर्द्धपरिलेखादौ गणितागत एव हि॥
नक्षत्राणां स्फुटा एव स्थिरत्वात् पठिताः शराः
दृक्कर्मणायनेनैषां संस्कृताश्च तथा ध्रुवाः।

अयनांशके बहुत थोडा होनेसे ब्रह्मगुप्तादि ज्योतिषियोंने स्फुटशर ग्रहणके स्थित्यर्द्ध और परिलेख आदिमें गणित करके स्फुट पाया जा स्थिर रहता है (चलता नहीं) इसलिये नक्षत्रोंके स्पष्ट शरही पठित है दृक्कर्म और अयन (Declination) संस्कृत नक्षत्रोंके स्फुट ध्रुवक अतएव जान पडता है कि भास्करके दृक्कर्मकी (Odservation) ल ११ अंशका भ्रम हुआ होगा। भास्करसे पहले बहुतसे ज्योतिषी ह हंटरसाहबको उज्जयिनीके पंडितोंने जो कई एक ज्योतिषियोंका सम वह नीचे लिखा जाता है।

| | |
|---|---|
| वराहमिहिराचार्य .... .... .... .... .... | १२२ |
| * दूसरा .... .... .... .... .... .... | ४२१ |
| ब्रह्मगुप्त .... .... .... .... .... .... | ५५० |

* यह इस शकाब्दमें उत्पन्न हुआ। उसका प्रमाण बृहत्संहिताकी व्याख्या देखनेसे है। व्याख्या पुस्तकके शेषमें देखिये। यथा—"फाल्गुनस्य द्वितीयायामसितायां गुरो दि शाके कृतेयं विवृतिर्मया"॥

| | | |
|---|---|---|
| भट्टोत्पल | ८९० | शकाब्द. |
| श्वेतोत्पल | ९३९ | „ |
| वरुणभट्ट | ९६२ | „ |
| भोजराज | ९६४ | „ |
| भास्कर | १०७२ | „ |
| कल्याणचन्द्र | ११०१ | „ |

भोजराजकी एक शिलालिपिमें ९१९ संवत् और ७८४ शकाब्द लिखा हुआ है। इससे ज्ञात होता है कि भारतवर्षमें कई एक भोजराज हुए हैं। इस कारण स्थिर दृष्टि रखकर प्रत्येक कार्यको करना चाहिये

शतानंदने १०२१ शकाब्दमें भास्वतीनामक पुस्तकको बनाया। यह एक क्षुद्र करण ग्रंथ है इसमें सूर्यसिद्धान्त और वराहजीका निरूपण किया हुआ गणित चुम्बकभावसे लिखा हुआ है।

यथाः—"नत्वा मुरारेश्चरणारविन्दं श्रीमान् शतानन्द इति प्रसिद्धः।
तां भास्वतीं शिष्यहितार्थमाह शाके विहीने शशिपक्षखैके॥
शाको नवाद्रीन्दुकृशानुयुक्तः कलेर्भवत्यब्दगणो व्यतीतः।
वियत्नभोलोचनवेदहीनः शास्त्राब्दपिण्डः कथितः स एव॥
कृतयुगाम्बरवह्निभिरुज्झितो गतकलिःकिलविक्रमवत्सराः।
शरहुताशनचंद्रवियोजिता भवति शाक इह क्षितिमण्डले॥
अथ प्रवक्ष्ये मिहिरोपदेशात् तत्सूर्यसिद्धान्तसमं समासात्।
शास्त्राब्दपिण्डस्वरशून्यदिग्घ्नस्तानाग्नियुक्तोऽष्टशतैर्विभक्तः॥

पुस्तकके शेषमें लिखा है—

ये खाशिववेदाब्दगते युगाब्दे दिव्योक्तितः श्रीपुरुषोत्तमस्य।
श्रीमान् शतानन्द इमां चकार सरस्वतीशंकरयोस्तनूजः॥

शतानंदके लिखे हुए "मिहिरोपदेशात्" वाक्यको देखकर श्रीयुक्त वेंटलि साहबने सिद्धान्त किया है कि वराहमिहिरजो शतानन्दके गुरु थे इस कारण वह १०६० सन इसवीमें हुए, परंतु पाठकगण! आप भलीभांतिसे याद रक्खें कि वेन्टलिने इसका अर्थ नहीं समझा।

केशव सांवत्सरके पुत्र गणेश दैवज्ञने शकाब्द १४४२ में ग्रहलाघव वा सिद्धान्तरहस्यको बनाया। इन महाशयका लेख अत्यन्त जटिल है।

यहांतक ज्योतिषियोंका समय निरूपण किया गया। यद्यपि हमको वर
राचार्यजीकाही समय निरूपण करता था, परंतु प्रसंग आपडनेसे कई
समालोचना हो गई। बृहत्संहिता नामक ग्रंथ ऐसा है कि जिसके
मनुष्य सब कार्योंमें कुशल हो जाता है, ऐसे उत्तमोत्तम ग्रंथकी भाषाटी
होना और बंबईमें न छपना एक आश्चर्यकी बात थी, परंतु अब देश
विचार करके इस ग्रंथका सरल भाषाटीका अत्यन्त परिश्रमके साथ कि
जिसको तत्काल हमारे परम हितकारी विष्णुभक्त सेठ गंगाविष्णु श्रीकृष्णद
अपने लक्ष्मीवेङ्कटेश्वर यंत्रालयमें मुद्रित कर प्रकाशित किया। उक्त सेठजी
भाषानुवादका संपूर्ण स्वत्व समर्पण किया गया है इस कारण कोई सज्जन
अनुवादमेंसे काटने छाटनेका प्रयत्न न करें। हमारे पूजनीय अग्रज
विद्वद्वर विद्यावारिधि पं० ज्वालाप्रसादजी मिश्रने इस ग्रंथको आदिसे अंत
किया है इस कारण वारंवार उनको हार्दिक धन्यवाद दिया जाता है।

इसके अनुवादकार्यमें कई पुस्तकोंसे सहायता मिली है जिनका उल्ले
किया जाता है यथाः—भट्टोत्पलकी संस्कृतटीका, वंगवासीकार्यालयसे प्र
पंचाननतर्करत्नकी टीका, तथा, -द्रविडदेशसे प्रकाशित अरुणोदय टीका
प्रकाशक और अनुवादकोंकोभी वारंवार धन्यवाद हुआ है। इस टीकाको
यदि एक भी व्यक्तिके हृदयमें ज्ञानका संचार हुआ तो मैं अपने परिश्रमक
समझूंगा। मैं सहृदय पाठकगणोंसे निवेदन करता हूँ कि इस ग्रन्थके अ
कृपादृष्टिसे निहार जाइये। इसके अतिरिक्त छिद्रान्वेषी गण तो सब अंग
देखेंगे ही। गोसाईं तुलसीदासजीने सत्यही लिखा है,-

**जे परदोष लखहिं सहसाखी। परहित घृत उनके मन मा**
**पर अकाज लगि तनु परिहरहीं। जिमि हिमउपल कृषी द**
**हरिहरयश राकेश राहुसे। पर अकाज लगि सहसबा**

जहां कहीं कुछ अशुद्धि रह गई हो वहां पाठकगणोंको शुद्ध कर
चाहिये।

विनीत निवेदन—

**बलदेवप्रसादमिश्र**

मुहल्ला दीनदार

**मुरादाबाद.**

श्रीः ।

# वाराहीसंहिताकी विषयानुक्रमणिका ।

इति विषयानुक्रमणिका समाप्ता ।

श्रीः ।

अथ विद्वद्वरवराहमिहिराचार्यविरचिता

# वाराहीसंहिता

## भाषाटीकासहिता ।

### प्रथमोऽध्यायः ।

जयति जगतः प्रसूतिर्विश्वात्मा सहजभूषणं नभसः । द्रुतकन-
कसदृशदशशतमयूखमालार्चितः सविता ॥ १ ॥ प्रथममुनिकथि-
तमवितथमवलोक्य ग्रन्थविस्तरस्यार्थम् । नातिलघुविपुलरचनाभि-
रुद्यतः स्पष्टमभिधातुम् ॥ २ ॥ मुनिविरचितमिदमिति यच्चिरन्तनं
साधु न मनुजग्रथितम् । तुल्येऽर्थेऽक्षरभेदादमन्त्रके का विशेषोक्तिः
॥ ३ ॥ क्षितितनयदिवसवारो न शुभकृदिति यदि पितामहप्रोक्ते ।
कुजदिनमनिष्टमिति वा कोऽत्र विशेषो नृदिव्यकृते ॥ ४ ॥ आब्र-
ह्मादि विनिःसृतमालोक्य ग्रन्थविस्तरं क्रमशः । क्रियमाणकमेवै-

---

जो सम्पूर्ण जगत्के उत्पत्तिस्थान हैं, जो सम्पूर्ण जगत्के आत्मारूप हैं, जो आकाशके स्वाभाविक आभूषणस्वरूप हैं, उन गलाये हुए सुवर्णके समान किरणोंकी माला करके शोभायमान श्रीसूर्यनारायण सर्वोत्कर्ष करके वर्त्तमान हों ॥ १ ॥ प्रथम मुनि ( ब्रह्माजी ) करके विस्तारपूर्वक वर्णन किये हुए सत्यरूप शास्त्रको अवलोकन करके उसको ही अतिसंक्षेप और अतिविस्ताररहित रचनाके द्वारा स्पष्ट रीतिसे वर्णन करनेके निमित्त मैं वराहमिहिराचार्य उद्यत हुआ हूँ ॥ २ ॥ यदि कहो कि जो मुनि ( ब्रह्मादि ) विरचित और प्राचीन हैं वे ही शास्त्र उत्तम हैं, और जो मनुष्यविरचित है वह शास्त्र उत्तम नहीं हो सकता,—तहां कहते हैं कि मंत्रसे भिन्न मुनि ( ब्रह्मादि ) के वाक्यसे मनुष्यरचित शास्त्रके अर्थकी तुल्यता होय और अक्षरमात्रका भेद होय तो मनुष्यरचित वाक्यसे प्राचीन मुनि ( ब्रह्मादि ) रचित वाक्यमें क्या विशेषता हो सकती है ? जिस प्रकार ब्रह्माजीके रचना किये हुए ग्रन्थमें यह लिखा है, कि—"क्षितितनयवासरो न शुभकृत—मंगलवार शुभकारक नहीं है" और मनुष्यकृत ग्रन्थमें यह लिखा है, कि—"कुजादिनमनिष्टम्—मंगलवार अनिष्टकारक है" यहां पाठभेदके सिवाय मुनिकृतमें मनुष्यकृतसे क्या विशेषता

तत् समासतोऽतो ममोत्साहः ॥ ५ ॥ आसीत्तमः किलेदं तत्रा
तैजसेऽभवद्धैमे । स्वर्भूशकले ब्रह्मा विश्वकृदण्डेऽर्कशशिनयनः॥
कपिलः प्रधानमाह द्रव्यादीन् कणभुगस्य विश्वस्य । कालं क
णमेके स्वभावमपरे जगुः कर्म ॥ ७ ॥ तदलमतिविस्तरेण प्रस
वादार्थनिर्णयोऽतिमहान् । ज्योतिःशास्त्राङ्गानां वक्तव्यो निर्णयो
मया ॥ ८ ॥ ज्योतिःशास्त्रमनेकभेदविषयं स्कन्धत्रयाधि
तत्कार्त्स्न्योपनयस्य नाम मुनिभिः संकीर्त्यते संहिता । स्कन्
ऽस्मिन् गणितेन या ग्रहगतिस्तन्त्राभिधानस्त्वसौ होरान्योऽङ्ग
निश्चयश्च कथितःस्कन्धस्तृतीयोऽपरः ॥ ९ ॥ वक्रानुवक्रास्तम
दयाद्यास्ताराग्रहाणां करणे मयोक्ताः । होरागतं विस्तरतश्च ज

---

है ! अर्थात् कुछ नहीं. ब्रह्मा आदिके रचना किये हुए सम्पूर्ण शास्त्रोंमें अतिवि
देखकर क्रमसे और संक्षेपरूपसे इस शास्त्रको प्रकाश करनेके निमित्त मेरा उ
है ॥ ३ ॥ ४ ॥ ५ ॥ जिस समय कुछ सृष्टि नहीं थी उस समय यह सम्पूर्ण
अन्धकारमय था उस अन्धकारके विषे ही जलमें एक तेजयुक्त सुवर्णका अंडा उ
हुआ उसके स्वर्ग और पृथिवीरूप दो टुकडे हुए । उन टुकडोंमेंसे ही सूर्य और च
हैं नेत्र जिनके ऐसे ब्रह्माजी उत्पन्न हुए ॥ ६ ॥ जगत्की उत्पत्ति होनेके विषयमें
योंके अनेक प्रकारके मतभेद देखनेमें आते हैं, कपिल कहते हैं, कि प्रधान अ
मूलप्रकृतिही विश्वका कारण है, कणाद मुनि कहते हैं कि द्रव्य आदि पदा
जगत्की उत्पत्तिका कारण है, कोई कालको कारण कहते हैं, और अपर (
स्वभावको कारण कहते हैं और मीमांसक कहते हैं कि कर्मही जगत्का का
॥ ७ ॥ जगत्की उत्पत्तिका वर्णन करनेके विषयमें अधिक विस्तार करनेकी
श्यकता नहीं है. इस प्रसंगका निर्णय करनेमें अनेक पदार्थोंका वर्णन करना
और वह विषय भी थोडा नहीं इस कारण इसका विचार छोडकर हमको यहाँ
ज्योतिषशास्त्रोंके अंगोंका निर्णय करना है ॥ ८ ॥ अनेक प्रकारके भे
ज्योतिषशास्त्र तीन भागोंमें बँटा हुआ है, संहिता, तंत्र और होरा । जिसमें
ज्योतिषशास्त्रके विषयोंका वर्णन होय उसको संहितास्कन्ध कहते हैं
जिसमें गणितसे ग्रहोंकी गति वर्णन की जाती हो उसको तंत्रस्कन्ध क
और जिसमें अंगोंका निर्णय अर्थात् यात्रा विवाह आदिका वर्णन है उस
स्कन्ध कहते हैं ॥ ९ ॥ मने अपने रचे हुए पञ्चसिद्धान्तिकानाम करण
तारा ( भौमादि पञ्च ) ग्रहोंके वक्र, मार्ग, अस्त और उदय आदि वर्णन वि
और बृहज्जातक तथा बृहद्विवाहपटल आदि ग्रन्थोंके विषे जन्म, यात्रा,

निबाहैः सह पूर्वमुक्तम् ॥ १० ॥ प्रश्नप्रतिप्रश्नकथाप्रसङ्गान्
गोपयोगान् ग्रहसम्भवांश्च । संत्यज्य फल्गूनि च सारभूतं
र्थमर्थैः सकलैः प्रवक्ष्ये ॥ ११ ॥

इति श्रीवराहमिहिरकृतौ बृहत्संहितायामुपनयनाध्यायः प्रथमः ॥ १ ॥

## द्वितीयोऽध्यायः ।

अथातः सांवत्सरसूत्रं व्याख्यास्यामः ।

त्र सांवत्सरोऽभिजातः प्रियदर्शनो विनीतवेषः सत्यवागनसू-
समः सुसंहतोपचितगात्रसन्धिरविकलश्चारुकरचरणनखन-
चिबुकदशनश्रवणललाटभ्रूत्तमाङ्गो वपुष्मान् गम्भीरोदात्त-
। प्रायः शरीराकारानुवर्त्तिनो हि गुणाश्च दोषाश्च भवन्ति
॥ तत्र गुणाः—शुचिर्दक्षः प्रगल्भो वाग्ग्मी प्रतिभानवान् देश-

---

विस्तारपूर्वक प्रथम ही वर्णन कर दिये हैं ॥१०॥ अब गर्ग आदि मुनियोंके
ए प्रतिशास्त्रोंके आरम्भमें शिष्योंके किये हुए प्रश्न और गर्ग आदि मुनियोंके
ए उत्तर और अनेक प्रकारके कथा प्रसङ्ग तथा सूर्यादि ग्रहोंकी उत्पत्ति आदि
: वार्ताओंको और गोलविरुद्ध जो प्राचीन वार्त्ता प्राचीन संहिताग्रन्थोंमें वर्णन
उनका भी कार्य बहुत कम पडता है,इस कारण उन सब निःसार वार्ताओंको
कर साररूप और भूतार्थ पदार्थोंको इस ग्रन्थमें वर्णन करता हूँ ॥ ११ ॥

इति श्रीवराहमिहिराचार्यविरचितायां बृहत्संहितायां पश्चिमोत्तरदेशीय-
मुरादाबादवास्तव्य-पण्डितबलदेवप्रसादमिश्रविरचितायां
भाषाटीकायां शास्त्रोपनयनाध्यायः प्रथमः ॥ १ ॥

हां प्रथम सांवत्सर अर्थात् ज्योतिषीका यह लक्षण कहा है—कि सुन्दर कुलमें
हो, देखनेमें प्रिय हो, विनीतवेष हो, सत्यवादी हो, औरोंके गुणोंमें दोष
कालता हो, और सर्वाङ्गसुन्दर हो, अङ्गहीन न हो और उसके हाथ, पैर,
नेत्र, ठोडी, दन्त, कान, मस्तक, भौं और शिर यह सब अंग श्रेष्ठ लक्षणों—
युक्त हों, शरीर स्थूल और रमणीय हो, गम्भीर शब्द बोलनेवाला हो वह
षी नामका पूरा अधिकारी होता है, क्योंकि प्रायः गुण और दोष सब शरीर
आकारके अनुसार होते हैं ॥ १ ॥ पवित्र, चतुर, प्रगल्भ अर्थात् सभामें
बोलनेवाला, वार्त्ता करनेमें चतुर, तुरतबुद्धि, देशकालका जाननेवाला, चित्त

कालवित्सात्त्विको न पर्षद्भीरुः सहाध्यायिभिरनभिभवनी
लोऽव्यसनीशान्तिकपौष्टिकाभिचारस्नानविद्याभिज्ञो विबु
तोपवासनिरतःस्वतन्त्राश्चर्योत्पादितज्ञानप्रभावः पृष्टाभिध
त्रदैवात्ययाद्ग्रहगणितसंहिताहोराग्रन्थार्थवेत्ता ॥ २ ॥ तः
णिते पौलिशरोमकवासिष्ठसौरपैतामहेषु पञ्चस्वेतेषु ि
युगवर्षायनर्तुमासपक्षाहोरात्रयाममुहुर्त्तनाडीविनाडीप्राणत्रु
वयवाद्यस्य कालस्य क्षेत्रस्य च वेत्ता ॥ ३ ॥ चतुर्णां च
सौरसावननाक्षत्रचान्द्राणामधिमासकावमसम्भवस्य च
भिज्ञः ॥ ४ ॥ षष्ट्यब्दयुगवर्षमासदिनहोराधिपतीनां प्र
च्छेदवित् । सौरादीनाञ्च मानानां सदृशासदृशयोग्यायोग
पादनपटुः । सिद्धान्तभेदेऽप्ययननिवृत्तौ प्रत्यक्षं सम
खासम्प्रयोगाभ्युदितांशकानाञ्च छायाजलयन्त्रदृग्गणि

कपट न रखनेवाला, सभामें भयभीत न होनेवाला, सहाध्यायियोंसे ति
न होनेवाला, चतुर और सब प्रकारके व्यसनोंसे रहित, शान्ति
अभिचार और स्नान (आदि) विद्याके विषयोंको जाननेवाला,
और उपवास करनेमें तत्पर, अपने किये हुए ग्रहगणिसे आश्चर्य उ
प्रतापको फैलानेवाला, प्रश्न करनेपर फल कहनेवाला, अनेक प्रकारके
उत्पन्न होनेवाले अशुभरूप दैवात्ययको निवारण करनेके लिये विना पूछे
आदिका बतलानेवाला,ग्रहगणित, संहिता और होरा आदि सम्पूर्ण ग्रन
जाननेवाला ज्योतिषी होना चाहिये ॥२॥ ग्रहगणित अर्थात् पौलिश, रो
सौर और पैतामह इन पांचों सिद्धान्त शास्त्रोंके विषे जो युग, वर्ष, 
मास, पक्ष, अहोरात्र, प्रहर, मुहूर्त्त, घडी, पल, प्राण, त्रुटि और त्रु
आदि कालको जाननेवाला, तथा कला, विकला, अंश और राशि क्षे
वाला ज्योतिषी होना चाहिये ॥ ३ ॥ सौर, सावन, नक्षत्र और चा
प्रकारके मास, अधिमास और क्षयमास आदिके कारणोंको जाननेवा
होना चाहिये ॥ ४ ॥ साठ जो प्रभव, विभवादिक संवत्सर हैं, उ
युग ' युगं भवेद्वत्सरपञ्चकेन ' होते हैं मास, दिन, होरा इन्होंके स
पत्ति विच्छेद ( होने न होने ) को जो जानता हो । सौर, चान्द्रा
प्रमाण जो शास्त्रमें भिन्न भिन्न लिखे हैं उनमें कौन ठीक है और कौ
इसके विचारमें पटु हो । यदि सिद्धान्तग्रन्थोंमें सौरादि मानमें भेद दे
( याम्यायन, सौम्यायन ) बदलते समय प्रत्यक्ष सममण्डल ( पूर्वा

पादनकुशलः । सूर्यादीनाञ्च ग्रहाणां ...
नीचोच्चगतिकारणाभिज्ञः । सूर्यचंद्रमसोश्च ग्रहणे ग्रहणादिमो-
कालदिक्प्रमाणस्थितिविमर्दवर्ण देशानामनागतग्रहसमागमयुद्धा-
मादेष्टा । प्रत्येकग्रहभ्रमणयोजनकक्षाप्रमाणप्रतिविषययोजनपरि
च्छेदकुशलो भूभगणभ्रमणसंस्थानाद्यक्षावलम्बकाहर्ज्यासचरदल-
लराश्युदयच्छायानाडीकरणप्रभृतिषु क्षेत्रकालकरणेष्वभिज्ञो
नाचोद्यप्रश्नभेदोपलब्धिजनितवाक्सारो निकषसंतापाभिनिवेशै
शुद्धस्य कनकस्येवाधिकतरममलीकृतस्य शास्त्रस्य वक्ता तन्त्रज्ञो
ति । उक्तञ्च । न प्रतिबद्धं गमयति वक्ति न च प्रश्नमेकमपि
ः । निगदति न च शिष्येभ्यः स कथं शास्त्रार्थविज्ञेयः ॥ * ॥
ोऽन्यथान्यथार्यः करणं यच्चान्यथा करोत्यबुधः । स पितामह-
गम्य स्तौति नरो वैशिकोऽनार्याम् ॥ * ॥ तन्त्रे सुपरिज्ञाते लग्ने
याम्बुयन्त्रसंविदिते । होरार्थे च सुरूढे नादेष्टुर्भारती वन्ध्या
* ॥ उक्तश्चार्यविष्णुगुप्तेन । अप्यर्णवस्य पुरुषः प्रतरन् कदाचि-
सादयेदनिलवेगवशेन पारम् । न त्वस्य कालपुरुषाख्यमहार्णवस्य

---

धासे जितने अंशपर उपलब्ध हो उसको छाया, जलयंत्रसे दृग्गणित ( गणित
ा प्रत्यक्ष ) करनेमें कुशल हो । तथा सूर्यादि ग्रहोंके शीघ्रगति, मन्दगति,
ेणगति, उत्तरगति नीच और उच्च गतिके कारणको जानता हो । सूर्य और
द्रमाके ग्रहणमें स्पर्श, मोक्षकाल और स्पर्श, मोक्षकी दिशा, ग्रहणकी स्थिति
र्द ( स्पार्शिक विमर्द और मौक्षिक विमर्द ) वर्ण, देश और आगामी ग्रह
ागम तथा ग्रहयुद्धको बतानेवाला हो । प्रत्येक ग्रहोंके भ्रमण करनेकी योजना
रत्वादी, अक्षांश, लम्बांश द्युज्या, चरखण्डकाल, राशियोंके उदय मान,
या, नाडी, करण आदिमें क्षेत्र, काल, कारणको जानता हो । नाना प्रकारके
ोत्तर कहनेमें सत्यवाक् हो । कसौटीसे घिसे, अग्निसे तपाये और शाणद्वारा
 सुवर्ण सदृश स्वच्छ शास्त्रका वक्ता तन्त्रज्ञ हो सकता है । कहा भी है कि जो
श्चित अर्थ नहीं कह सके, प्रश्न पूछनेपर उत्तर न देसके, और विद्यार्थीको भी
 न सके वह शास्त्र जानता है यह कैसा समझा जाय । जो अज्ञ पुरुष ग्रंथ
कुछ है और अर्थ कुछ करता है, और करण ग्रंथको उलट पलट करता है
लम्पट मनुष्य मानो ब्रह्माजीके समीप जाकर वेश्याकी स्तुति करता है । जो

गच्छेत् कदाचिदनृषिर्मनसापि पारम् ॥ * ॥ होराशास्त्रेऽपि
होराद्रेक्काणनवांशकद्वादशभागत्रिंशद्भागबलाबलपरिग्रहो
दिक्स्थानकालचेष्टाभिरनेकप्रकारबलनिर्धारणंप्रकृतिधातुद्र
तिचेष्टादिपरिग्रहोनिषेकजन्मकालविस्मापनप्रत्यादेशसद्योमर
[illegible] द्रयोगद्वि ग्रहादियोगानां
सादीनाञ्च योगानां फलान्याश्रयभावावलोकननिर्याणगत्य
तात्कालिकप्रश्नशुभाशुभनिमित्तानि विवाहादीनाञ्च
करणम् । यात्रायां च तिथिदिवसकरणनक्षत्रमुहूर्तविलग्नयं
स्पन्दनस्वप्नविजयस्नानग्रहयज्ञगणयागाग्निलिङ्गहस्त्यश्वेङ्गि
प्रवादचेष्टादिग्रहषाड्गुण्यापायमंगलामंगलशकुनसैन्यनिवेश
ग्निवर्णामन्त्रिचरदूताटविकानां यथाकालं प्रयोगाः
लम्भोपायाश्चेत्युक्तं चाचार्यैः। जगति प्रसारितमिवालिखितमि

---

तन्त्रको जानता हो, छाया, जल, यन्त्र आदि द्वारा लग्नको जान सकता
होराशास्त्रमें निपुण हो ऐसे पुरुषकी वाणी कदाचित् भी मिथ्या नहीं हो
आर्य विष्णुगुप्तने कहाभी है कि कदाचित् कोई पुरुष समुद्रको तैरकर पार ह
तो वायुके वेगसे तैरकर पार हो सकता है परन्तु यह कालपुरुषका रूप जो
शास्त्र समुद्र है उसको ऋषिभिन्न मनुष्य मनसेभी पार नहीं हो सकता
शास्त्रमें भी राशि, होरा, द्रेक्काण, नवांश, द्वादशांश, त्रिंशांश और बलाबल
स्थान, काल और चेष्टा आदि अनेक प्रकारसे ग्रहबलका निर्द्धारण है
धातु, द्रव्य, जाति और चेष्टा आदिका परिग्रह, निषेक, जन्मकाल,
प्रत्यय ( विश्वास ), आदेश, शीघ्रमरण, आयुर्दाय, दशा, अन्तर्दशा,
राजयोग, चन्द्रयोग, द्विग्रहादियोग और नाभसादि सब योगोंका फल,
भाव, दृष्टि, निर्याण, गति और अनूकादि व तिस कालके सब प्रश्नोंक
कारण, सबही विवाहादि कर्म समूहोंका हेतु यात्राका वर्णन तिथि, दिव
नक्षत्र मुहूर्त्त, लग्न, योग, शरीरके अंगोंका फडकना, स्वप्न, विजय, स्नान
गणयात्रा, अग्निलिंग, हाथी घोडेके संकेत, सेना प्रवादकी चेष्टा इत्यादि
उपाय, मंगल अमंगलके शकुन, सेनाके वास करनेकी भूमियें, अग्नि
मंत्री, चर, दूत और वनचारियोंका कालानुसार प्रयोग, परदुर्गोपालम्भ
सब यात्राओंका हेतु स्वरूप, यह सब बातें होराशास्त्रोंमें कही हैं । आच
है, जगत्में प्रचार हुएके समान, बुद्धिमें लिखे हुएके समान, हृदयमें
समान भगणसहित शास्त्र अर्थात् इस ज्योतिषशास्त्रको जो

स्तमिव हृदये । शास्त्रं यस्य समग्रणं नादेशा निष्फलास्त-
॥ ९ ॥ संहितापारगश्च दैवचिन्तको भवति । यत्रैते संहिता-
र्थाः । दिनकरादीनांग्रहाणां चारास्तेषु च [illegible]
वर्णकिरणद्युतिसंस्थानास्तमनोदयमार्गमार्गांतर वक्रानुवक्रर्क्ष-
मागमचारादिभिः फलानिनक्षत्रकूर्मविभागेनदेशेष्वगस्ति-
सप्तर्षिचारो ग्रहभक्तयो नक्षत्रव्यूहग्रहशृङ्गाटकग्रहयुद्धग्रहसमा-
ग्रहवर्षफलगर्भलक्षणरोहिणीस्वात्याषाढीयोगाः सद्योवर्षकुसुम-
परिधिपरिवेषपरिघपवनोल्कादिग्दाहक्षितिचलनसंध्यारागगं-
गररजोनिर्घातार्घकांडसस्य [illegible]
घवायसविद्यान्तरचक्रमृगचक्राश्वचक्र [illegible]
लक्षणप्रतिष्ठापनवृक्षायुर्वेदोदगार्गलनीराजनखञ्जनोत्पातशां-
यूरचित्रकघृतकम्बलखङ्गपट्टकृकवाकुकूर्मगोऽजाश्वेभपुरुषस्त्रील-
न्यंतःपुरचिन्तापिटकलक्षणोपानच्छेदवस्त्रच्छेदचामरदण्डश-
सनलक्षणरत्नपरीक्षा दीपलक्षणं दन्तकाष्ठाद्याश्रितानिशुभाशु-

ा है, उसका आदेश कभी निष्फल नहीं होता है ॥ ९ ॥ ज्योतिषशास्त्रकी
ाओंमें चतुर पुरुषही दैवज्ञ हो सकते हैं । क्योंकि संहिताओंमें इन सब
का निरूपण होता है, यथा,—सूर्यादिग्रहकी चाल, तिनमें सूर्यादि सब ग्रहोंका
व, विकार, प्रमाण, वर्ण, किरण, ज्योति, संस्थान, उदय, अस्त, मार्ग, पृथक्
वक्र, अनुवक्र और नक्षत्र, ग्रह, व समागमादिसे कालका निरूपण करना,
विभाग और कूर्मविभागसे सब देशोंमें उसका फल, अगस्त्यकी चाल, सप्त-
की चाल, ग्रहभक्ति, नक्षत्रव्यूह, ग्रहशृंगाटक, ग्रहयुद्ध, ग्रहसमागम, ग्रहण,
ा फल, गर्भलक्षण, रोहिणीयोग, स्वातीयोग, आषाढीयोग, शीघ्र वर्षाका
, कुसुम, लता, परिधि ( घेरा ), परिवेष, परिघ, वायु, उल्का, दिग्दाह,
ल, संध्याका फूलना, गन्धर्वनगर, धूरि, निर्घात, वस्तुओंका महँगा हो जाना,
का उत्पन्न होना, इन्द्रध्वज, इन्द्रधनुष, वास्तुविद्या ( राजगीरी थवई आदि )
वेद्या, वायसविद्या, अन्तरचक्र, मृगचक्र, अश्वचक्र, वातचक्र, प्रासादलक्षण,
ालक्षण, प्रतिमाप्रतिष्ठा, वृक्षआयुर्वेद, वृक्षदोहद, उदगार्गल, नीरांजन ( विस-
), खंजन, उत्पातशान्ति, मयूरचित्रक, घृतलक्षण, कम्बललक्षण, खड्गलक्षण,
क्षण, कृकवाकु ( कुक्कुट ) लक्षण, कूर्मलक्षण, गोलक्षण, अजालक्षण, कुत्
ता ) लक्षण, अश्वलक्षण, हस्तिलक्षण, पुरुषलक्षण, स्त्रीलक्षण, अन्तःपुर-
ा, पिटक ( वेदादिसे बना हुआ पिटारा ) लक्षण, मोतीके लक्षण, वस्त्रच्छेद-
ा, चामरलक्षण, दण्डलक्षण, शय्यालक्षण, आसनलक्षण, रत्नपरीक्षा, दीप-

भानि निमित्तानिसामान्यानिच जगतः प्रतिपुरुषं पार्थिवे
क्षणमनन्यकर्माभियुक्तेन दैवज्ञेन चिन्तयितव्यानि । नचै
शक्यन्तेऽहर्निशमवधारयितुं निमित्तानि । तस्मात् सुभृते
नान्ये तद्विदश्चत्वारो भर्तव्याः । तत्रैकेनैन्द्री चाग्नेयी च
कयितव्या । याम्या नैर्ऋती चान्येनैवं वारुणी वायव्या
चेति । यस्मादुल्कापातादीनि निमित्तानि शीघ्रमुपगच्छ
तेषां चाकारवर्णस्नेहप्रमाणादिग्रहर्क्षाभिघातादिभिः फला
न्ति ॥ ६ ॥ उक्तञ्च गर्गेण महर्षिणा । कृत्स्नाङ्गोपाङ्गकुश
गणितनैष्ठिकम् । यो न पूजयते राजा स नाशमुपगच्छति
वनं समाश्रिता येऽपि निर्ममा निष्परिग्रहाः । अपि ते
न्ति ज्योतिषां गतिकोविदम् ॥ ८ ॥ अप्रदीपा यथा रा
र्यं यथा नभः । तथाऽसांवत्सरो राजा भ्रमत्यन्ध इवाध्व
मुहूर्त्तं तिथिनक्षत्रमृतवश्चायने तथा । सर्वाण्येवाकुला
स्यात् सांवत्सरो यदि ॥ १० ॥

---

लक्षण और दन्तकाष्ठादि आश्रित समस्त शुभाशुभनिमित्त इस संहिता
जाते हैं । दैवज्ञलोगोंको उचित है कि दूसरे कार्योंमें मन न लगाकर सं
प्रत्येक पुरुषके लिये समस्त पार्थिव बातोंमें साधारण, असाधारण,
शुभको सर्वदा विचारें । परन्तु दिनरात इन बातोंका शुभाशुभ निर्णय क
आदमीका काम नहीं है, अत एव सुभृत दैवज्ञके साथ इस प्रकारके श
वाले और भी चार आदमियोंको राजा नियत करे । तिनमेंसे एक अ
और अग्निकोणकी बातें देखनी चाहिये । दूसरेको दक्षिण और नैर्ऋत
पश्चिम और वायुकोणकी, चौथेको उत्तर और ईशाणकोणकी बातें दे
कि जिससे उल्कापातादि निमित्त शीघ्र मालूम हो जाय । क्योंकि इ
तादिका फल आकार, वर्ण, स्नेहप्रमाणादि और ग्रह नक्षत्र व अभिघा
तहीं होता है । गर्गाचार्यने कहा है-साङ्गोपांग कुशल, होरा और
चतुर दैवज्ञको जो राजा नहीं पुजता है वह शीघ्रही नाशको प्राप्त
॥ ६ ॥ ७ ॥ वनवासी, ममताहीन और कुछ न ग्रहण करनेवाले पुरु
क्षत्रादिकी गति जाननेवाले पंडितोंसे सब बातें पूंछा करते हैं ॥ ८ ॥
रात्रि और सूर्यहीन आकाशके समान दैवज्ञहीन राजा भी शोभायमान
वरन् वह अन्धेके समान कुपंथमें घूमा करता है ॥ ९ ॥ विना दैवज्ञके

ज्ञाभिगन्तव्यो विद्वान् सांवत्सरोऽग्रणीः । जयं यशः श्रियं
श्रेयश्च समभीप्सता ॥ ११ ॥ नासांवत्सरिके देशे वस्तव्यं
च्छता । चक्षुर्भूतो हि यत्रैष पापं तत्र न विद्यते ॥ १२ ॥
त्सरपाठी च नरकेषूपपद्यते । ब्रह्मलोकप्रतिष्ठाञ्च लभते
तकः ॥ १३ ॥ ग्रन्थतश्चार्थतश्चैतत् कृत्स्नं जानाति यो
अग्रभुक् स भवेच्छ्राद्धे पूजितः पंक्तिपावनः ॥ १४ ॥
हि यवनास्तेषु सम्यक् शास्त्रमिदं स्थितम् । ऋषिवत्तेऽपि
किं पुनर्दैवविद्द्विजः ॥ १५ ॥ कुहकावेशपिहितैः कर्णोपश्रु-
भैः । कृतादेशो न सर्वत्र प्रष्टव्यो न स दैववित् ॥ १६ ॥
त्वैव यः शास्त्रं दैवज्ञत्वं प्रपद्यते । स पंक्तिदूषकः पापो
क्षत्रसूचकः ॥ १७ ॥ नक्षत्रसूचकोद्दिष्टमुपवासं करोति यः
त्यन्धतामिस्रं सार्धमृक्षविडंबिना ॥ १८ ॥ नगरद्वारलोष्टस्य

---

ऋतु और अयनादि सब उलट पलट हो जायँ ॥ १० ॥ इस कारण
, श्री, भोग और मंगलार्थी राजाको विद्वान् और अग्रणी दैवज्ञके निकट
र्थात् सब कुछ जान लेना उचित है ॥ ११ ॥ जिस देशमें दैवज्ञ न रहता
देशमें वास करना उचित नहीं है, क्योंकि सब बातोंका नेत्ररूप दैवज्ञ
करता है वहां पर कोई भी पाप नहीं रहता है ॥ १२ ॥ दैवज्ञके
नेसे या दैवज्ञको पढानेसे नरकमें नहीं जाना पडता, वरन् दैवचिन्तक
ह्मलोकमें प्रतिष्ठा मिलती है ॥ १३ ॥ जो ब्राह्मण इस विषयको ग्रंथके
वा अर्थ के अनुसार भलीभांति जान लेते हैं, वह श्राद्धमें प्रथम
करनेवाले और पंक्तिपावन होकर सब जगह पूजे जाते हैं ॥ १४ ॥
रा यवनके पासभी जो यह शास्त्र हो तो ऋषिलोगोंके समान उनकी
करना चाहिये, फिर दैवचिन्तक ब्राह्मणके लिये इससे अधिक
क्या कहा जाय ॥ १५ ॥ किसी प्रकारसे कुहक ( माया धोखा,
ी ) गर्वसे ढका हुआ अथवा कानोंसे श्रवण करनेके हेतु विशिष्ट अर्थात्
जन होनेपर दैवज्ञसे कोई बात न पूछे और दैवज्ञ भी न कहे ॥ १६ ॥ जो
ना शास्त्रके जाने हुए दैवज्ञ हो जाय, उस पंक्तिदूषक पापात्माको "नक्षत्र
( पडिया ) जाने ॥ १७ ॥ नक्षत्रसूचकके उपदेश किये हुए उपवासा-
ो पुरुष करता है, वह आदमी उस नक्षत्रसूचकके साथ अंधतामिस्र नामक
डता है ॥ १८ ॥ नगरद्वारलोष्टकी प्रार्थनाके ( षष्ठीशालग्रामादि होनेके

यद्वत् स्यादुपयाचितम् । आदेशस्तद्वदज्ञानां यः सत्यः स नि
गद्यते ॥ १९ ॥ सम्पत्त्या योजितादेशस्तद्विच्छिन्नकथाप्रिय
मत्तः शास्त्रैकदेशेन त्याज्यस्तादृङ् महीक्षिता ॥ २० ॥
सम्यग्विजानाति होरागणितसंहिताः । अभ्यर्च्यः स नरेन्द्रेण
कर्तव्यो जयैषिणा ॥ २१ ॥ न तत्सहस्रं करिणां वाजिनां वा
गुणम् । करोति देशकालज्ञो यदेको दैवचिन्तकः ॥ २२ ॥ दु
ष्टदुर्विचिन्तितदुष्प्रेक्षितदुष्कृतानि कर्माणि । क्षिप्रं प्रयान्ति
शशिनः श्रुत्वा भसंवादम् ॥ २३ ॥ न तथेच्छति भूपतेः
जननी वा स्वजनोऽथवा सुहृत् । स्वयशोऽभिविवृद्धये यथा
मात्तः सबलस्य दैववित् ॥ २४ ॥

इतिश्रीवराहमिहिरकृतौ बृहत्संहितायां सांवत्सरसूत्रं नाम द्वितीयोऽध्यायः ॥ २

## तृतीयोऽध्यायः ।

आश्लेषार्धाद्दक्षिणमुत्तरमयनं धनिष्ठाद्यम् । नूनं कदाचि
सीद् येनोक्तं पूर्वशास्त्रेषु ॥ १ ॥ साम्प्रतमयनं सवितुः कर्कट

अभिलाषके ) समान, अज्ञानी पुरुषका आदेश कभी सत्य भी हो जाता है ॥
सम्पत्तियुक्त अर्थात् अनेक प्रकारके अर्थको बतानेवाले, अथवा सम्पत्तिहीन
जिसको अत्यन्त प्यारी हो और थोड़ेसेही ज्ञानसे मतवाले होनेवाले है
राजा त्याग देवे ॥ २० ॥ होरा, गणित और संहितामें उत्तम ज्ञान रखनेवाले
ज्ञको जीतकी इच्छा करनेवाला राजा लोग पूजें और उसको अंगीकार करें
एक देशकालका जाननेवाला दैवचिंतक जो काम करनेका सामर्थ्य रखता है
कार्यको हजार हाथी या चार हजार घोड़े नहीं कर सकते ॥ २२ ॥ दैवज्ञके
चन्द्रका नक्षत्रसंवाद श्रवण करनेसे बुरे स्वप्न, बुरे देखे हुए और बुरे कर्म
शीघ्रही नाश हो जाता है ॥ २३ ॥ दैवज्ञलोग अपना यश बढानेके अर्थ
राजाका इस प्रकार हित करते हैं कि जिस प्रकार उस राजाके पिता, माता,
और भाई बन्धुभी नहीं कर सकते ॥ २४ ॥

इति श्रीवराहमिहिराचार्यविरचितायां बृहत्संहितायां पश्चिमोत्तरदेशीयमुरादाबा
स्तव्यपण्डितबलदेवप्रसादमिश्रविरचितायां भाषाटीकायां द्वितीयोऽध्यायः ॥

निश्चयही किसी समयमें आश्लेषा नक्षत्रके अर्द्धभागसे दक्षिणायन औ
ष्ठाके प्रथमसे उत्तरायण प्रचलित था, नहीं तो पहिले शास्त्रोंमें इसका वर्ण

गादित्थश्चान्यत् । उक्ता भावो विकृतिः प्रत्यक्षपरीक्षणैर्व्यक्तिः
२ ॥ ... वा सहस्रांशोः । छाया-
वेशनिर्गमचिह्नैर्वा मण्डले महति ॥ ३ ॥ अप्राप्य मकरमर्को
निवृत्तो हन्ति सापरां याम्याम् । कर्कटकमसम्प्राप्तो विनिवृत्त-
त्तरां सैन्द्रीम् ॥४॥ उत्तरमयनमतीत्य व्यावृत्तः क्षेमसस्यवृद्धि-
ः । प्रकृतिस्थश्चाप्येयं विकृतगतिर्भयकृदुष्णांशुः ॥ ५ ॥ सत-
र्कं पर्व विना त्वष्टा नामार्कमण्डलं कुरुते । स निहन्ति सप्त
पान् जनांश्च शस्त्राग्निदुर्भिक्षैः ॥ ६ ॥ तामसकीलसंज्ञा राहुसुताः
तवस्त्रयस्त्रिंशत् । वर्णस्थानाकारैस्तान् दृष्ट्वार्के फलं ब्रूयात् ॥७॥
चार्कमण्डलगताः पापफलाश्चान्द्रमण्डले सौम्याः । ध्वाङ्क्षक-
न्धप्रहरणरूपाः पापाः शशाङ्केऽपि ॥ ८ ॥ तेषामुदये रूपाण्य-
ः कलुषं रजोवृतं व्योम । नगतरुशिखरविमर्दी सशर्करो मारु-
चण्डः ॥ ९ ॥ ऋतुविपरीतास्तरवो दीप्ता मृगपक्षिणो दिशां
हः । निर्घातमहीकम्पादयो भवन्त्यत्र चोत्पाताः ॥ १० ॥ न

---

ा ? परन्तु सूर्यका जो अयन इस समयमें प्रचलित है वह कर्कटकी आदि
र मकरके प्रथमसे ही आरम्भ होता है इस विषयके अभावकोही विकृति कहते
प्रत्यक्ष परीक्षा करनेसे जो ठीक होगा उसकोही प्रकाशित किया जायगा ॥ १ ॥ २ ॥
के उदय वा अस्तकालमें महामंडलकी दूरीके चिह्नोंके वेधसे अथवा महामण्ड-
ें छायाके प्रवेश और छायाके निकलनेके चिह्नोंसे अयनकी परीक्षा होती
। ३ ॥ सूर्य विना मकरराशिमें गये यदि लौट आवें तो दक्षिण-पश्चिम दिशाका
ा करते हैं, और जो विना कर्कराशितक गये लौट आवें तो पूर्व-उत्तर दिशाको
करते हैं, यदि उत्तरायणको लांघकर लौट आवें तो मंगल होता है, धान्यकी
द्धि होती है, इसको ही प्रकृतिस्थ सूर्य कहते हैं, सूर्यकी गति विकृत होनेसे भय
ा है ॥ ४ ॥ ५ ॥ यदि विना पर्वकालके सूर्य अपने मंडलको राहुयुक्त करे तब
त राजाओंकी मृत्यु होगी और शस्त्र अग्नि वा दुर्भिक्ष आदिसे मनुष्योंका
श होगा ॥ ६ ॥ तामस और कीलकादि नामवाले राहुके पुत्र केतु तेतीस
ारके हैं, वर्ण स्थान और आकारादिसे सूर्यमंडलमें उनको देखकर फल निर्णय
ना चाहिये ॥ ७ ॥ वह यदि सूर्यमंडलमें जाय तो अमंगलकारक है, परन्तु
द्रमंडलमें जाय तो शुभफलको देते हैं, जो यह चन्द्रमंडलमें काक, कबन्ध या
त्रके रूपसे प्रकाशित होवें तो अमंगलदायक हैं ॥ ८ ॥ इन केतुओंका उदय
ेसे सबहीमें उथल पुथल हो जाती हैं, जल मलीन हो जाता है, आकाशमें
ी छा जाती है, पर्वत और वृक्षोंके शिखरको मर्दन करनेवाला प्रचण्ड पवन चला

पृथक् फलानि तेषां शिखिकीलकराहुदर्शनानि यदि । तदुद
रणमेषां केत्वादीनां फलं ब्रूयात् ॥ ११ ॥ यस्मिन् यस्मिन्
दर्शनमायान्ति सूर्यबिम्बसस्थाः । तस्मिंस्तस्मिन् व्यसनं म
तीनां परिज्ञेयम् ॥ १२ ॥ क्षुत्प्रम्लानशरीरा मुनयोऽप्युत्सृष्टध
चरिताः । निर्मांसबालहस्ताः कृच्छ्रेणायान्ति परदेशान् ॥ १
तस्करविलुप्तवित्ताः प्रदीर्घनिःश्वासमुकुलिताक्षिपुटाः । सन्तः
शरीराः शोकोद्भवबाष्परुद्धदृशः ॥ १४ ॥ क्षामा जुगुप्स
स्वनृपतिपरचक्रपीडिता मनुजाः । स्वनृपतिचरितं कर्म च प
प्रब्रुवन्त्यन्ये ॥ १५ ॥ गर्भेष्वपि निष्पन्ना वारिमुचो न
वारिमुचः।सरितो यान्ति तनुत्वं क्वचित् क्वचिज्जायते सस्यम् ॥
दण्डे नरेन्द्रमृत्युर्व्याधिभयं स्यात् कबन्धसंस्थाने।ध्वाङ्क्षे च
रभयं दुर्भिक्षं कीलकेऽर्कस्थे ॥१७॥ राजोपकरणरूपैश्छत्रध्व

---

करती है, वृक्ष ऋतुसे विपरीत हो जाते हैं, मृग और पक्षी इत्यादि प्रदीप्त
ओंकी ओर दौडते या शब्द करते हैं, दिग्दाह, निर्घात और भौंचाल आदि
उत्पात होते हैं ॥ ९ ॥ १० ॥ इन राहुके पुत्रोंमें यदि बाण या खम्भादि
राहुको दर्शन होय तो पहिलेके समान फल कहना चाहिये, इस प्रकार
उदयका कारण और केतु आदिका फलाफल निर्णय करे ॥ ११ ॥ सूर्यबि
केतु जिन जिन देशोंमें दिखाई दे, उन्हीं २ देशोंके राजाका अमंगल होगा
इनके उदय होनेसे मुनिलोगभी भूंखसे थकित देहवाले और स्वधर्म व श्रेष्ठ
हीन होकर मांसहीन बालकोंको हाथमें लेकर अतिकष्टसे दूसरे देशोंमें जायँगे
साधुओंके वित्तको तस्कर चुरा लेंगे, इस कारण वह लम्बे लम्बे सांस छो
नेत्रोंसे आंसू बहाते व्याकुल देहसे शोकके मारे गद्गद कंठ होकर रहेंगे ।
तिस कालमें मनुष्य अपने राजा या दूसरे राजचक्रसे अत्यन्त दुबले होकर
कारी हो जायँगे, कोई स्वदेशीय राजाके चरित्र या पराकृत कर्म भी निन्द
॥ १५ ॥ मेघ गर्भयुक्त होकरही रहेंगे, बहुतसा जल नहीं देंगे, नदियें कम
हो जायँगी, धान कहीं कहीं उत्पन्न होगा ॥ १६ ॥ सूर्यमण्डलमें द
केतु दिखाई देनेसे राजाका मरण होता है, कबन्ध दिखलाई देनेसे व
भय उत्पन्न होता है, ध्वांक्षाकार दिखलाई देनेसे चोरभय और
आकार दीखनेसे अकाल होता है ॥ १७ ॥ राजाके उपकरणरू

---

१ दीप्ता इत्यादि दिशाओंका वर्णन शकुनाध्यायमें करेंगे ।

न ग्राह्योऽतोऽन्यथा पतितः ॥ १२१ ॥ छेदो यद्यविकारी त
शुभं दारु तद्गृहौपयिकम् । पीते तु मण्डले निर्दिशेत् तरोर्मध्य
गोधाम् ॥ १२२ ॥ मञ्जिष्ठाभे भेको नीले सर्पस्तथारुणे सरट
मुद्गाभेऽश्मा कपिले तु मूषकोऽम्भश्च खड्गाभे ॥ १२३ ॥ धान्
गोगुरुहुताशसुराणां न स्वपेदुपरि नाप्यनुवंशम् । नोत्तरापरशि
न च नग्नो नैव चार्द्रचरणः श्रियमिच्छन् ॥ १२४ ॥ भूरिपुष्पा
करं सतोरणं तोयपूर्णकलशोपशोभितम् । धूपगन्धबलिपूजिता
ब्राह्मणध्वनियुतं विशेद्गृहम् ॥ १२५ ॥

इति श्रीवराहमिहिरकृतौ बृहत्संहितायांवास्तुविद्या नाम
त्रिपञ्चाशत्तमोऽध्यायः ॥ ५३ ॥

---

बलि देकर दिनमें प्रदक्षिणाके क्रमसे ईशानकोणसे लेकर उस वृक्षको काटे
वृक्ष कटकर उत्तर अथवा पूर्वदिशामें गिरे तो वह शुभ होता है और दिशामें गि
तो उसको ग्रहण न करे ॥१२१॥ काटनेके समय वृक्षके घटनेका स्थान विका
रहित हो तो उस वृक्षका काठ घरके लिये शुभ होता है, वृक्षके छेदमें पीले रंग
मण्डल दिखाई दे तो उस वृक्षमें गोहका रहना कहना चाहिये ॥ १२२
मजीठके सदृश लाल रंगका मण्डल दिखाई दे तो मेंडक, नील रंगका मण्डल
तो सर्प, रक्त वर्णका मण्डल हो तो गिरगिट, मूंगके रंगका अर्थात् हरा मण्ड
दिखाई दे तो पत्थर, कपिल वर्णका मण्डल हो तो चूहा और वृक्षके छेदमें खड्ग
रंगका मण्डल दिखाई पडे तो वृक्षके बीच जलका होना कहना चाहिये ॥ १२३
लक्ष्मीकी इच्छा करनेवाला पुरुष अन्न गौ, गुरु, अग्नि और देवताके ऊपर शयन
करे और बांसके नीचे शय्या बिछाकरभी न सोवे, उत्तर अथवा पश्चिमको मस्त
करके न सोवे, नग्न अर्थात् धोती खोलकर न सोवे और जलसे भीगे हुए पैर रखक
न सोना चाहिये ॥ १२४ ॥ बहुत पुष्पोंके समूहसे भूषित, तोरणसे युक्त, पू
कलशोंसे शोभायमान और जिसमें धूप, गंध, बलि आदिसे देवताओंका पूजन हुअ
हो और ब्राह्मण जिसमें वेदध्वनि कर रहे हों ऐसे घरमें प्रवेश करना चाहिये ॥१२५॥

इति श्रीवराहमिहिराचार्यविरचितायां बृहत्संहितायां पश्चिमोत्तरदेशीयमुरादा-
बादवास्तव्य-पण्डितबलदेवप्रसादमिश्रविरचितायां भाषाटीकायां
त्रिपंचाशत्तमोऽध्यायः ॥ ५३ ॥

# अथ चतुष्पञ्चाशत्तमोऽध्यायः।

## उदकार्गलम्.

धर्म्यं यशस्यं च वदाम्यतोऽहं दकार्गलं येन जलोपलब्धि
पुंसां यथाङ्गेषु शिरास्तथैव क्षितावपि प्रोन्नतनिम्नसंस्थाः ॥ १
एकेन वर्णेन रसेन चाम्भश्च्युतं नभस्तो वसुधाविशेषात्। ना
रसत्वं बहुवर्णतां च गतं परीक्ष्यं क्षितितुल्यमेव ॥ २ ॥ पुरुहू
नलयमनिर्ऋतिवरुणपवनेन्दुशङ्करा देवाः। विज्ञातव्याः क्रम
प्राच्याद्यानां दिशां पतयः ॥ ३ ॥ दिक्पतिसंज्ञाश्च शिरा न
मध्ये महाशिरानाम्नी। एताभ्योऽन्या शतशो विनिःसृता नाम
प्रथिताः ॥ ४ ॥ पातालादूर्ध्वशिरा शुभाश्चतुर्दिक्षु संस्थिता याः
कोणदिगुत्था न शुभाः शिरानिमित्तान्यतो वक्ष्ये ॥ ५ ॥ य
वेतसोऽम्बुरहिते देशे हस्तैस्त्रिभिस्ततः पश्चात्। सार्धे पुरुषे
वहति शिरा पश्चिमा तत्र ॥ ६ ॥ चिह्नमपि चार्धपुरुषे मं

---

अब धर्म और यशको देनेवाला उदकार्गल कहते हैं, जिसके जाननेसे भू
स्थित जलका ज्ञान होता है, मनुष्योंके अंगमें जिस प्रकार नाडी स्थित है,
भूमिमेंभी कई ऊँची और कई नीची शिरा हैं ॥ १ ॥ आकाशसे वर्षा होनेपर
जल एकही स्वादका गिरता है, वह भूमि की विशेषतासे अनेक रंग और स्व
हो जाता है, उसकी परीक्षा भूमिके तुल्यही करनी चाहिये अर्थात् जैसी भूमि
वैसाही जल होगा ॥ २ ॥ इन्द्र, अग्नि, यम, निर्ऋति, वरुण, वायु, सोम
ईशान यह आठ देवता क्रमानुसार पूर्वादि आठ दिशाओंके स्वामी हैं ॥ ३ ॥
आठ दिशाओंके स्वामियोंके नामसे आठ शिरा विख्यात हैं, जैसे ऐंद्री, अ
याम्या इत्यादि और बीचमें एक बडी शिरा महाशिराके नामसे विख्यात है
अधिक और भी सैकडों शिरा निकली हैं, वे अपने अपने नामसे विख्यात हैं
पातालसे जो शिरा सीधी ऊपरको निकलती हो वह और पूर्व आदि चारों
ओंमें जो शिरा हो वे शुभ होती हैं, अग्निकोण आदि चार कोणमें जो शिरा
शुभ नहीं होती हैं, अब शिराज्ञान होनेके चिह्न कहते हैं ॥ ५ ॥ जो जलहीन
वेदमजनूंका वृक्ष हो तो उस वृक्षसे पश्चिमको तीन हाथपर डेढ पुरुष नीचे जल
है और वहां पश्चिमकी शिरा वहती है, मनुष्य अपनी भुजा ऊपर खडी करे,
लम्बाईको एक पुरुष कहते हैं, वह एक सौ बीस अंगुल होती है ॥ ६ ॥ वहां य

पाण्डुरोऽथ मृत्पीता । पुटभेदकश्च तस्मिन् पाषाणो भवति त
मधः ॥ ७ ॥ जम्ब्वाश्चोदगधस्तैस्त्रिभिः शिराधो नरद्वये पू
मृल्लोहगन्धिका पाण्डूराथ पुरुषेऽत्र मण्डूकः ॥ ८ ॥ जम्बूवृ
प्राग्वल्मीको यदि भवेत्समीपस्थः । तस्माद्दक्षिणपार्श्वे सलिलं
षद्वये स्वादु ॥ ९ ॥ अर्धपुरुषे च मत्स्यः पारावतसन्निभश्च पाषा
मृद्भवति चात्र नीला दीर्घं कालं बहु च तोयम् ॥ १० ॥ पश्च
दुम्बरस्य त्रिभिरेव करैर्नरद्वये सार्धे । पुरुषे सितोऽहिरश्माञ्जन
मोऽधः शिरा सुजला ॥ ११ ॥ उदगर्जुनस्य दृश्यो वल्मी
यदि ततोऽर्जुनाद्धस्तैः । त्रिभिरम्बु भवति पुरुषैस्त्रिभिरर्धस
न्वितैः पश्चात् ॥ १२ ॥ श्वेता गोधार्धनरे पुरुषे मृद्धूसरा
कृष्णा । पीता सिता ससिकता ततो जलं निर्दिशेदमि
॥ १३ ॥ वल्मीकोपचितायां निर्गुण्ड्यां दक्षिणेन कथितकरै

होता है कि आधा पुरुष खोदनेपर कुछ श्वेत रंगका मेंडक निकलता है, फिर
रंगकी मट्टी निकलती है फिर परतदार पत्थर निकलता है उसके नीचे जल होता है।
निर्जल देशमें जो जामुनका वृक्ष हो तो उससे तीन हाथ उत्तरको दो पुरुष नी
पूर्व शिरा होती है वहां खोदनेसे लोहेके समान गन्धवाली मट्टी निकलती है
पांडुरंगकी मट्टी निकलती है और एक पुरुष नीचे मेंडक निकलता है ॥८॥ जामु
वृक्षसे पूर्व दिशामें समीपही सर्पकी बांबी हो तो उस वृक्षसे तीन हाथ दक्षिण दो
नीचे मधुर जल होता है ॥ ९ ॥ आधा पुरुष खोदनेसे मत्स्य निकलता है, कबूत
रंगका पत्थर निकलता है, नीली मट्टी यहां होती है और जलभी बहुत होता है
अत्यन्त काला रहता है, आचार्यने जहां हाथोंका प्रमाण न कहा, वहां पहला
प्रमाण जानना जैसे यहां प्रमाण नहीं कहा इस कारण पूर्वोक्त तीन हाथ सम
चाहिये ॥१०॥ निर्जल देशमें गूलरका वृक्ष दिखाई दे तो उससे तीन हाथ पश्चिम अ
पुरुष नीचे शिरा होती है. एक पुरुष नीचे श्वेत सर्प निकलता है, फिर अंजनके स
अत्यन्त कृष्णवर्ण पत्थर निकलता है, उसके नीचे सुन्दर जलवाली शिरा होत
॥११॥ अर्जुन वृक्षसे तीन हाथ उत्तर जो बांबी दिखाई दे तो उस अर्जुन वृक्षसे तीन
पश्चिम साढेतीन पुरुष नीचे जल होता है ॥ १२ ॥ आधा पुरुष खोदनेपर श्वेत रंग
गोह निकलती है, एक पुरुष नीचे धूसर रंगकी मट्टी निकलती है, फिर काली, पी
और श्वेत मट्टी बालू रेतसे मिली हुई निकलती है, उसके नीचे बहुत जल कह
चाहिये ॥ १३ ॥ बाल्मीकयुक्त निर्गुंडी वृक्ष अर्थात् सिन्धुवारवृक्ष हो तो उससे द

त्रये सपादे स्वादु जलं भवति चाशोष्यम् ॥ १४ ॥ रोहित-
ऽर्धनरे मृत्कपिला पाण्डुरा ततः परतः। सिकता सशर्क-
क्रमेण परतो भवत्यम्भः ॥ १५॥ पूर्वेण यदि बदर्या वल्मीको
जलं पश्चात्। पुरुषैस्त्रिभिरादेश्यं श्वेता गृहगोधिकार्धनरे
॥ सपलाशा बदरी चेद् दिश्यपरस्यां ततो जलं भवति।
त्रये सपादे पुरुषेऽत्र च डुण्डुभिश्चिह्नम् ॥ १७ ॥ बिल्वोदु-
योगे विहाय हस्तत्रयं तु याम्येन। पुरुषैस्त्रिभिरम्बु भवेत् कृष्णो-
च मण्डूकः ॥ १८ ॥ अर्कोदुम्बरिकायां वल्मीको दृश्यते
तस्मिन्। पुरुषत्रये सपादे पश्चिमदिक्स्था वहति सा च
॥ आपाण्डुपीतिका मृद्गोरसवर्णश्च भवति पाषाणः। पुरु-
कुमुदनिभो दृष्टिपथं मूषको याति ॥२०॥ जकपरिहीने देशे
कम्पिल्लको यदा दृश्यः ॥ प्राच्यां हस्तत्रितये वहति शिरा
प्रथमम् ॥ २१ ॥ मृन्नीलोत्पलवर्णा कापोता चैव दृश्यते

क्षिण सवा दो पुरुष नीचे मीठा और कभी न सूखनेवाला जल होता है ॥१४॥
पुरुष खोदनेपर रोहूमछली निकलती है. फिर क्रमानुसार कपिल रंगकी मट्टी,
रंगकी मट्टी और पत्थरके सूक्ष्म कणोंसे मिला हुआ वालू रेत निकलता है,
नीचे जल होता है ॥ १५ ॥ बेरवृक्षके पूर्व जो वल्मीक हो तो उस वृक्षसे
हाथ पश्चिम तीन पुरुषके नीचे जल कहना चाहिये. आधा पुरुष खोदनेसे
रंगकी छपकिया निकती है ॥ १६ ॥ निर्जल देशमें ढाकवृक्षयुक्त बेरी वृक्ष
उससे पश्चिमको तीन हाथपर सवा तीन पुरुष नीचे जल होता है वहां एक
खोदनेपर एक प्रकारका निर्विष सर्प निकला है यही चिह्न है ॥१७॥ बेलका
गूलरका पेड यह दोनों जहां इकट्ठे हों. उनसे दक्षिण तीन हाथ छोडकर
पुरुष नीचे जल होता है और आधा पुरुष खोदनेसे काले रंगका मेंढक निक-
है ॥ १८ ॥ आकगूलरवृक्षके अतिनिकट वल्मीक हो तो उस वल्मीकके नीचेही
तीन पुरुष खोदनेसे पश्चिमको वहनेवाली शिरा निकली है ॥ १९ ॥ पाण्डु
पीले रंगकी मट्टी निकलती है. गोरस ( गायका मट्ठा ) के समान श्वेतरंगका
निकलता है और आधे पुरुष नीचे कुमुदके फूलके सदृश श्वेत रंगका चूहा
ई देता है ॥ २० ॥ निर्जल देशमें कपिलवृक्ष दिखाई दे तो उस वृक्षमें तीन
पूर्वको सवा तीन पुरुषके नीचे दक्षिण शिरा वहती है ॥ २१ ॥ प्रथम नील
लके रंगकी मट्टी निकलती है, फिर कबूतरके रंगकी मट्टी दिखाई पडती है,

तस्मिन् । हस्तेऽजगन्धिमत्स्यो भवति पयोऽल्पं च सक्षारम् ॥
शोणाकतरोरपरोत्तरे शिरा द्वौ करावतिक्रम्य । कुमुदा नाम
सा पुरुषत्रयवाहिनी भवति ॥ २३ ॥ आसन्नो वल्मीको द
पार्श्वे विभीतकस्य यदि । अध्यर्धे तस्य शिरा पुरुषे ज्ञेया
प्राच्याम् ॥ २४ ॥ तस्यैव पश्चिमायां दिशि वल्मीको यदा
द्धस्ते । तत्रोदग्भवति शिरा चतुर्भिरर्धाधिकैः पुरुषैः ॥२५॥
विश्वम्भरकः प्रथमे पुरुषे तु कुंकमाभोऽश्मा । अपरस्यां दिशि
शिरा नश्यति वर्षत्रयेऽतीते ॥ २६ ॥ सकुशासित ऐशान्यां व
को यत्र कोविदारस्य । मध्ये तयोर्नरैरर्धपञ्चमैस्तोयमक्षो
॥ २७ ॥ प्रथमे पुरुषे भुजगः कमलोदरसन्निभो मह
रक्ता कुरुविन्दः पाषाणश्चिह्नान्येतानि वाच्यानि ॥ २८
यदि भवति सप्तपर्णो वल्मीकवृतस्तदुत्तरे तोयम् । व
पुरुषैः पञ्चभिरत्रापि भवंति चिह्नानि ॥ २९ ॥ पुरुषार्धे मण्
हरितो हरितालसन्निभा भूश्च । पाषाणोऽभ्रनिकाशः सौ

---

एक हाथ नीचे मच्छी निकलती है. जिसमें चकोरके समान दुर्गंध आती है,
थोडा और खारा जल निकलता है ॥ २२ ॥ निर्जल देशमें श्योनाकवृक्ष ( अ
दिखाई दे तो उसमें दो हाथ वायव्य कोणमें जाकर खोदनेसे तीन पुरुष नीचे क्र
सार शिरा मिलती है॥२३॥ वहेडा वृक्षके समीप वमई हो तो उस वृक्षके दो हाथ
डेढ पुरुष नीचे शिरा होती है ॥ २४ ॥ बहेडेके वृक्षके पश्चिम दिशामें वमई हो
उस वृक्षसे एक हाथ उत्तरको साढे चार पुरुष नीचे शिरा होती है ॥ २५॥ प्रथम
पुरुष खोदनेपर श्वेत रंगका विश्वंभरक ( एक प्रकारका जीव ) दिखाई देता
फिर केशरी रंगका पत्थर निकलता है. उसके नीचे पश्चिम दिशाको वहनेवाली शि
निकती है. परन्तु तीन वर्षके पीछे वह शिरा नष्ट हो जाती है अर्थात् जल सूख ज
है ॥ २६ ॥ कोविदारवृक्ष ( सप्तपर्ण ) के ईशानकोणमें कुश करके युक्त श्वेतरंग
मट्टीकी वमई हो तो वहां कोविदारवृक्ष और वाल्मीकके मध्यमें साढे पांच पुरुष न
बहुत जल होता है ॥ २७ ॥ पहले पुरुषमें कमलपुष्पके मध्य भागके समान रंग
सर्प निकलता है, लाल वर्णकी भूमि आती है फिर कुरुविन्दनामक पत्
निकलता है, यह चिह्न कहने चाहिये ॥ २८ ॥ निर्जल देशमें वमईसे यु
सप्तवर्णवृक्ष हो तो उससे एक हाथ उत्तर पांच पुरुष नीचे जल कह
चाहिये ॥ २९ ॥ यहांभी चिह्न होते हैं कि आध पुरुष खोदनेपर

रा शुभाम्बुवाहा ॥ ३० ॥ सर्वेषां वृक्षाणामधःस्थितो दर्दुरो
ःश्यः । तस्माद्धस्ते तोयं चतुर्भिरर्धाधिकैः पुरुषैः ॥ ३१ ॥
तु भवति नकुलो नीला मृत्पीतिका ततः श्वेता । दर्दुरसमा
पाषाणो दृश्यते चात्र ॥ ३२ ॥ यद्यहिनिलयो दृश्यो दक्षि-
संस्थितः करञ्जस्य । हस्तद्वये तु याम्ये पुरुषत्रितये शिरा
॥ ३३ ॥ कच्छपकः पुरुषार्धे प्रथमं चोद्भिद्यते शिरा पूर्वा ।
या स्वादुजला हरितोऽश्माऽधस्ततस्तोयम् ॥ ३४ ॥ उत्तर
धूकादहिनिलयः पश्चिमे तरोस्तोयम् । परिहृत्य पञ्च हस्तान्
ामपौरुषे प्रथमम् ॥ ३५ ॥ अहिराजः पुरुषेऽस्मिन् धूम्रा
कुलत्थवर्णोऽश्मा । माहेन्द्री भवति शिरा वहति सफेनं सदा
॥ ३६ ॥ वल्मीकः स्निग्धो दक्षिणेन तिलकस्य सकुशदू-
। पुरुषैः पञ्चभिरम्भो दिशि वारुण्यां शिरा पूर्वा ॥ ३७ ॥
ासः पश्चाद् यदा कदम्बस्य दक्षिणेन जलम् । परतो हस्त-

---

नेकलता है पीछे हरितालके समान पीले रंगकी भूमि निकलती है, फिर
ामान कृष्णवर्ण पत्थर मिलता है. इन सबके नीचे मधुर जलसंयुक्त उत्तर
ोती है ॥ ३० ॥ चाहे जिस वृक्षके नीचे बैठा हुआ मेडक दिखाई दे तो
ासे एक हाथ उत्तर साढे चार पुरुष नीचे जल होता है ॥ ३१ ॥ एक पुरुष
ोला निकलता है, फिर क्रमानुसार नीली पीली और श्वेत मट्टी निकलती
मेंडकके सदृश रंगका पत्थर दिखलाई पडता है ॥ ३२ ॥ यदि करंज-
क्षिणमें वल्मीक दिखलाई पडे तो उस वृक्षसे दो हाथ दक्षिण साढे तीन
नीचे शिरा होती है ॥ ३३ ॥ आधे पुरुष नीचे कछुवा और फिर
र्वकी शिरासे जल निकलता है, दूसरी स्वादु जलसे युक्त उत्तर शिरा
ी, पहले हरे रंगका पत्थर और उसके नीचे जल होता है ॥ ३४ ॥ महु-
ासे उत्तर वल्मीक हो तो उस वृक्षसे पश्चिम पांच हाथ छोडकर साढे आठ
ोचे जल होता है ॥ ३५ ॥ पहला पुरुष खोदनेसे बडा सर्प दिखाई देता
वर्णकी भूमि फिर कुलथीके रंगका पत्थर निकलता है पीछे पूर्वशिरा
ी है; जिसमें सदा झागदार जल वहता है ॥ ३६ ॥ तिलक वृक्षके दक्षिण
ौर दूर्वा करके युक्त स्निग्ध वल्मीक हो तो उस वृक्षसे पांच हाथ पश्चिम
ुष नीचे जल होता है और पूर्वशिरा वहती है ॥ ३७ ॥ कदंबवृक्षके पश्चि-
ई हो तो उस वृक्षसे तीन हाथ दक्षिण पौने छः पुरुष नीचे जल होता

त्रितयात् षड्भिः पुरुषैस्तुरीयोनैः ॥ ३८ ॥ कौबेरी
वहति जलं लोहगन्धि चाक्षोभ्यम् । कनकनिभो
मात्रे मृत्तिका पीता ॥ ३९ ॥ वल्मीकसंवृतो यदि ता
नालिकेरो वा । पश्चात् षड्भिर्हस्तैर्नरैश्चतुर्भिः
॥ ४० ॥ याम्येन कपित्थस्याऽहिसंश्रयश्चेदुदग्जल
सप्त परित्यज्य करान् खात्वा पुरुषान् जल पञ्च ॥
रकोऽहिः पुरुषे कृष्णा मृत्पुटभिदपि च पाषाणः । श्वे
मतः शिरा ततश्चोत्तरा भवति ॥ ४२ ॥ अश्मन्तकस्य
वा दृश्यतेऽहिनिलयो वा । षड्भिरुदक् तस्य करैः
त्रये तोयम् ॥ ४३ ॥ कूर्मः प्रथमे पुरुषे पाषाणो धूसर
मृत् । आदौ शिरा च याम्या पूर्वोत्तरतो द्वितीया च
वामेन हरिद्रतरोर्वल्मीकश्चेत्ततो जल पूर्वे । हस्तत्रितये
ऽयंशैः पञ्चभिर्भवति ॥४५॥ नीलो भुजगः पुरुषे मृत्पीता
श्चाश्मा॥कृष्णा भूःप्रथमं वारुणीशिरादक्षिणेनान्या॥४६॥

---

है ॥ ३८ ॥ वहां उत्तरशिरा निकलती है, जल बहुत होता है, परन्तु
गन्ध आता है, एक पुरुष खोदनेसे सुवर्णके रंगका मेंकड और फि
निकलती है ॥ ३९ ॥ बमईसे घिरा हुआ ताडका पेड अथवा नारिय
तो उस वृक्षसे छः हाथ पश्चिमको चार पुरुष नीचे दक्षिणशिरा हो
कैथके वृक्षसे दक्षिण वल्मीक हो तो उस वृक्षसे उत्तर सात हाथ छो
पांच पुरुष नीचे जल मिलता है ॥४१॥ एक पुरुष नीचे चित्रवर्ण
काली मट्टी, परतदार पत्थर फिर श्वेत मृत्तिका निकलती है,
मिलती है ॥ ४२ ॥ अश्मंतकवृक्षके बांई ओर बेरका वृक्ष हो अथव
तो उस अश्मंतकवृक्षसे छः हाथ उत्तरको साढे तीन पुरुष नीचे
॥ ४३ ॥ पहिला पुरुष खोदनेसे कछुआ, फिर धूसरवर्णका पत्थर
हुई मट्टी फिर पहले दक्षिणशिरा निकलती है और पीछे ईशानकोणकी
आती है ॥ ४४ ॥ हरिद्र ( हलदुआ ) वृक्षकी बांई ओर वल्मीक हो
तीन हाथ पूर्व एक तिहाई सहित पांच पुरुष नीचे जल होता है
पुरुष नीचे नीला सर्प, फिर पीली मट्टी, हरे रंगका पत्थर और काल
लती है, फिर पहले पश्चिमशिरा निकलती है और दूसरी दक्षिणाशि
है ॥ ४६ ॥ निर्जल देशमें जहां बहुत जलवाले देशके चिह्न दिख

देशे दृश्यन्तेऽनूपजानि चिह्नानि।वीरणदूर्वा मृदवश्च यत्र तस्मि
जलं पुरुषे ॥ ४७ ॥ भार्ङ्गी त्रिवृता दन्ती शूकरपादी च लक्ष्म
चैव । नवमालिका च हस्तद्वयेऽम्बु याम्ये त्रिभिः पुरुषैः ॥ ४८
स्निग्धा प्रलम्बशाखा वामनविटपद्रुमाः समीपजलाः। सुषिरा ज
रपत्रा रूक्षाश्च जलेन सन्त्यक्ताः ॥ ४९ ॥ तिलकाम्रातकवरुण
भल्लातकबिल्वतिन्दुकाङ्कोल्लाः । पिण्डारशिरीषांजनपरूषका व
लाऽतिबलाः ॥ ५० ॥ एते यदि सुस्निग्धा वल्मीकैः परिवृतास्त
स्तोयम् । हस्तैस्त्रिभिरुत्तरतश्चतुर्भिरर्धेन च नरस्य ॥५१॥ अ
सतृणा यस्मिन् सतृणे तृणवर्जिता मही यत्र । तस्मिन् शि
प्रदिष्टा वक्तव्यं वा धनं तस्मिन् ॥५२॥ कण्टक्यकण्टकानां
त्यासेऽम्भस्त्रिभिः करैः पश्चात् । खात्वा पुरुषत्रितयं त्रिभागः
धनं वा स्यात् ॥५३॥ नदति मही गम्भीरं यस्मिंश्चरणाहता
तस्मिन् । सार्धैस्त्रिभिर्मनुष्यैः कौबेरी तत्र च शिरा स्यात् ॥५
वृक्षस्यैका शाखा यदि विनता भवति पाण्डुरा वा स्यात् । वि

---

वीरण ( गांडर ) और दुर्वा जहां अत्यन्त कोमल हों, वहां एक पुरुष नीचे
होता है ॥४७॥ भारंगी, निसोत दंती ( दात्यूणी ), सूकरपादी, लक्ष्मणा, म
यह औषधि जहां हों इनसे दो हाथ दक्षिणको तीन पुरुष नीचे जल होत
॥ ४८ ॥ जहां स्निग्ध लंबी शाखाओंसे युक्त छोटे २ और फैले हुए वृक्ष हों,
जल समीप होता है और छिद्रयुक्त जर्जर पत्तोंवाले और रूखे वृक्ष जहां हों,
जल नहीं होता ॥ ४९ ॥ जहां तिलक, अंबाडा, वरण, भिलावा बेल, तेंदु, अं
पिंडार, सिरस, अंजन, फालसा, अशोक और अतिबला ॥ ५० ॥ यह पेड अ
स्निग्ध वल्मीकोंसे घिरे हों, वहां इन वृक्षोंसे तीन हाथ उत्तर साढे चार पुरुष नीचे
होता है ॥५१॥ जिस भूमिमें कहीं तृण न हों और बीचमें एक स्थान तृण
दिखाई दे या सब भूमिमें तृण हो और एक स्थान तृणहीन हो तो उस स
साढे चार पुरुष नीचे शिरा होती है या धन गड़ा होता है, यह कहना च
॥ ५२ ॥ जहां कांटेवाले वृक्षोंमें एक वृक्ष विना कांटेवाला अथवा विना कां
वृक्षोंमें एक वृक्ष कांटेवाला हो तो उस वृक्षसे तीन हाथ पश्चिमको एक तिहाई
तीन पुरुष खोदने जलसे अथवा धन निकलता है ॥ ५३ ॥ जहां पैरके ताडन
नेसे भूमिमें गंभीर शब्द हो वहां साढे तीन पुरुषके नीचे जल होता है और
शिरा निकलती है ॥ ५४ ॥ वृक्षकी एक शाखा भूमिकी ओर झुक रही हो

तव्यं शाखातले जल त्रिपुरुषं खात्वा ॥ ५५ ॥ फलकु
यस्य तस्य पूर्वे शिरा त्रिभिर्हस्तैः भवति । पुरुषैश्च
णोऽधः क्षितिः पीता ॥ ५६ ॥ यदि कण्टकारिका
दृश्यते सितैः कुसुमैः । तस्यास्तलेऽम्बु वाच्यं त्रिभिर्नरै
॥ ५७ ॥ खर्जूरी द्विशिरस्का यत्र भवेज्जलविवर्जिते दे
पश्चिमभागे निर्देश्यं त्रिपुरुषे वारि ॥ ५८ ॥ यदि भ
कारः सितकुसुमः स्यात्पलाशवृक्षो वा । सव्येन तत्र ह
पुरुषत्रये भवति ॥५९॥ ऊष्मा यस्यां धात्र्यां धूमो वा
नरयुग्मे । निर्देष्टव्या च शिरा महता तोयप्रवाहेण
यस्मिन् क्षेत्रोद्देशे जातं सस्यं विनाशमुपयाति । स्निग्ध
वा महाशिरा नरयुगे तत्र ॥ ६१ ॥ मरुदेशे भव
यथा तथातः परं प्रवक्ष्यामि । ग्रीवा करभाणामि
संस्थाः शिरा यान्ति ॥ ६२ ॥ पूर्वोत्तरेण पीलोर्यदि वल
भवति पश्चात् । उत्तरगमना च शिरा विज्ञेया पञ्चभिः पु
चिह्नं दर्दुर आदौ मृत्कपिलातः परं भवेद्धरिता भवति

---

पीली पड गई हो तो उस शाखाके नीचे तीन पुरुष खोदनेसे जल
॥५५॥ जिस पेडके फल और पुष्पोंमें विकार हो, उस वृक्षसे तीन ह
पुरुष नीचे शिरा होती है, नीचे पत्थर निकलता है और भूमि पीले
होती है ॥ ५६ ॥ जहां कटेरीका वृक्ष कांटोंसे रहित और श्वेत पुष्पोंसे
दे उसके नीचे साढे तीन पुरुष खोदनेसे जल निकलता है ॥ ५७ ॥ ।
देशमें खजूरका दो शिवाला वृक्ष हो, वहां उस खजुरसे दो हाथ पश्चिमक
नीचे जल कहना चाहिये ॥ ५८ ॥ श्वेत पुष्पवाला कर्णिकारवृक्ष अ
वृक्ष हो तो उस वृक्षसे दो हाथ दक्षिणको तीन पुरुष नीचे जल होता है ॥
भूमिमें बाफ अथवा धूंआ निकलता दिखाई दे तो वहां दो पुरुष नीचे
बहनेवाली शिरा कहनी चाहिये ॥ ६० ॥ जिस खेतमें खेती उत्पन्न हो
जाय अथवा बहुत स्निग्ध खेती हो या खेती उत्पन्न होकर पीली पड ज
पुरुष नीचे बहुतही जल होता है ॥६१॥ मारवाड देशमें जिस भांति शि
उसको कहते हैं, ऊंटकी ग्रीवाकी भांति भूमिमें नीची ऊंची शिरा जात
पीलुवृक्ष ( जाल ) के ईशानकी वल्मीक हो तो उस वल्मीकसे
हाथ पश्चिमको पांच पुरुष नीचे उत्तर बहनेवाली शिरा होती है
वहां खोदनेसे पहिले पुरुषमें मेंडक, फिर कपिल व हरी रं

धाऽश्मा तस्य तले वारि निर्देश्यम् ॥ ६४ ॥ पीलोरेव प्राच
वल्मीकोऽतोऽधः पञ्चभिर्हस्तैः । दिशि याम्यायां तोयं वक्त
सप्तभिः पुरुषैः ॥ ६५ ॥ प्रथमे पुरुषे भुजगः सितासितो हस्त
त्रमूर्तिश्च । दक्षिणतो वहति शिरा सक्षारं भूरि पानीयम् ॥ ६६
उत्तरतश्च करीरादहिनिलये दक्षिणे जलं स्वादु । दशभिः पुरुषै
पुरुषे पीतोऽत्र मण्डूकः ॥ ६७ ॥ रोहितकस्य पश्चादहिवासः
त्रिभिः करैर्याम्ये । द्वादश पुरुषान् खात्वा सक्षारा पश्चिमेन शि
॥ ६८ ॥ इन्द्रतरोर्वल्मीकः प्राग्दृश्यः पश्चिमे शिरा हस्ते । खा
चतुर्दश नरान् कपिला गोधा नरे प्रथमे ॥ ६९ ॥ यदि वा सु
र्णनाम्नस्तरोर्भवेद्वामतो भुजंगगृहम् । हस्तद्वये तु याम्ये पञ्चदश
रावसानेऽम्बु ॥ ७० ॥ क्षारं पयोऽत्र नकुलोऽर्धमानवे ताम्रसन्नि
श्चाश्मा । रक्ता च भवति वसुधा वहति शिरा दक्षिणा तत्र ॥७
बदरीरोहितवृक्षौ संपृक्तौ चेद्विना वल्मीकम् । हस्तत्रयेऽम्बु पश्
त षोडशभिर्मानवैर्भवति ॥ ७२ ॥ सुरसं जलमादौ दक्षिणा शि

और पत्थर निकलता है इन सब चिह्नोंके नीचे जल होता है ॥ ६४ ॥ पीलुवृक्ष
पूर्वदिशामें वल्मीक हो तो उस वृक्षके साढे चार हाथ दक्षिणको सात पुरुष
जल कहना चाहिये ॥६५॥ पहले पुरुषमें श्वेत कृष्ण रंगका एक हाथ लम्बा
फिर बहुतसा खारा जल वहनेवाली दक्षिणशिरा निकलती है ॥ ६६ ॥ करीर
उत्तर वल्मीक हो तो उस वृक्षके साढे चार हाथ दक्षिणको दश पुरुष नीचे
जल जानना चाहिये. यहां एक पुरुष खोदनेसे पीले रंगका मेंडक निकलत
॥६७॥ रोहीतकवृक्ष ( रुहीडा ) के पश्चिममें वल्मीक हो तो उस वृक्षसे तीन
दक्षिणको बारह पुरुष खोदनेसे खारा जल बहनेवाली, पश्चिमाशिरा निकलत
है ॥६८॥ अर्जुनवृक्षके पूर्वमें वल्मीक दिखाई दे तो उस वृक्षसे एक हाथ पश्चि
चौदह पुरुष खोदनेसे शिरा निकलती है.यहां पहिले पुरुषमें कपिल रंगकी गोह दि
देती है ॥६९॥ जो धतूरावृक्षके वामभागमें वल्मीक हो तो उस वृक्षसे दो हाथ
णको पन्द्रह पुरुष नीचे जल होता है ॥ ७० ॥ वह जल खारा होता है आध
नीचे न्योला और तांबेके रंगका पत्थर, लाल रंगकी भूमि मिलती है पीछे
दक्षिणशिरा वहती है ॥७१॥ बेर और रुहीडा यह दोनों वृक्ष जो वल्मीकके वि
इकट्ठे दिखाई दें तो उन वृक्षोंसे तीन हाथ पश्चिमको सोलह पुरुष नीचे जल
है ॥७२॥ यहां जल अत्यन्त मधुर होता है. पहिले दक्षिण शिरा और पीछे

वहति चोत्तरेणान्या । पिष्टनिभः पाषाणो मृच्छ्वेता
नरे ॥ ७३ ॥ सकरीरा चेद्बदरी त्रिभिः करैः पश्चिमे
अष्टादशभिः पुरुषैरैशानि बहुजला च शिरा ॥ ७४
बदरी हस्तत्रयसमिते दिशि प्राच्याम् । विंशत्या पुरुष
मंभोऽत्र सक्षारम् ॥ ७५ ॥ ककुभकरीरावेकत्र संयुतौ
बिल्वौ वा । हस्तद्वयेऽम्बु पश्चान्नरैर्भवेत्पञ्चविंशत्य
वल्मीकमूर्धनि यदा दूर्वा च कुशाश्च पाण्डुराः सन्ति
देयो जलमत्र नरैकर विंशत्या ॥७७॥ भूमि कदम्बकः
यत्र दृश्यते दूर्वा । हस्तत्रयेण याम्ये नरैर्जलं पञ्चविंश
वल्मीकत्रयमध्ये रोहीतकपादपो यदा भवति ।
सहितस्त्रिभिर्जलं तत्र वक्तव्यम् ॥ ७९ ॥
मध्यात् षोडशभिश्चांगुलैरुदग्वारि । चत्वारिंशत्पुरुष
श्मातः शिरा भवति ॥ ८० ॥ ग्रन्थिप्रचुरा यस्मिञ्छ
रेण वल्मीकः । पश्चात्पञ्चकरान्ते शतार्धसंख्यकै
॥ ८१ ॥ एकस्थाः पञ्च यदा वल्मीका मध्यमो

---

उत्तर शिराभी बहती है. आटेके समान श्वेत रंगका पत्थर, श्वेत
आध पुरुष नीचे बिच्छू दिखाई देता है ॥७३॥ जो करीरवृक्षके साथ
तो उन वृक्षोंसे तीन हाथ पश्चिम अठारह पुरुष खोदनेसे जल निकलता
जल बहनेवाली ईशानाशिरा होती है ॥ ७४ ॥ पीलुवृक्षके सहित बेरका वृ
तीन हाथ पूर्वको बीस पुरुष नीचे खारा जल होता है, जो कभी नहीं स
जहां अर्जुनवृक्ष और करीरवृक्ष इकट्ठे हों अथवा अर्जुन वृक्ष और
इकट्ठे हों तो उनसे दो हाथ पश्चिमको पच्चीस पुरुष नीचे जल होता
जो वल्मीकके ऊपर दूब और श्वेत रंगके कुश हों तो उस वल्मीकके
खोदनेसे इक्कीस पुरुष नीचे जल निकलता है ॥ ७७ ॥ जहांपर भू
वृक्ष लगे हों और वल्मीकके ऊपर दूब दिखाई दे, वहां उस कदम्बवृ
दक्षिणको पच्चीस पुरुष नीचे जल होता है ॥ ७८ ॥ तीन वल्मीकों
भांतिके तीन वृक्षोंसे युक्त रुहीडेका वृक्ष हो तो वहां जल कहना चाहि
मध्यम स्थित रुहीडेके वृक्षसे चार हाथ और सोलह अंगुल उत्तरको
खोदनेसे पत्थर निकलता है. उसके नीचे शिरा होती है ॥ ८०
गांठोंवाला शमीवृक्ष हो और उसके उत्तर वल्मीक हो तो शमी वृक्ष
पश्चिमको पचास पुरुष नीचे जल होता है ॥ ८१ ॥ एक स्थानमें प

तस्मिन् शिरा प्रदिष्टा नरषष्ट्या पञ्चवर्जितया ॥८२॥ सपल
यत्र शमी पश्चिमभागेऽम्बु मानवैः षष्ट्या । अर्धनरेऽहिः प्र
सवालुका पीतमृत्परतः ॥ ८३ ॥ वल्मीकेन परिवृत्तः श्वेतो रं
तको भवेद्यस्मिन् । पूर्वेण हस्तमात्रे सप्तत्या मानवैरम्बु ॥ ८
श्वेता कण्टकबहुला यत्र शमी दक्षिणेन तत्र पयः । नरपञ्चक
तया सप्तत्याहिर्नरार्धे च ॥ ८५ ॥ मरुदेशे यच्चिह्नं न जा
तजलं विनिर्देश्यम् । जम्बूवेतसपूर्वं ये पुरुषास्ते मरौ द्विगु
॥ ८६ ॥ जम्बूस्त्रिवृत्तामर्वा शिशुमारा सारिवा शिवा श्या
वीरुधयो वाराही ज्यातिष्मती च गरुडवेगा ॥ ८७ ॥ सूक
माषपर्णी व्याघ्रपदाश्चेति यद्यहेर्निलये । वल्मीकादुत्तरत
करैस्त्रिपुरुषे तोयम् ॥ ८८ ॥ एतदनूपे वाच्यं जाङ्गलभूम
पञ्चभिः पुरुषैः । एतैरेव निमित्तैर्मरुदेशे सप्तभिः कथयेत् ॥८

---

उनके मध्यका वल्मीक श्वेत वल्मीकमें पचपन पुरुष खोदनेसे जलकी शिरा
लती है ॥ ८२ ॥ जहां पलाशवृक्षयुक्त शमी वृक्ष हों, वहां उन वृक्षोंसे पां
पश्चिम साठ पुरुष नीचे जल होता है. प्रथम आध पुरुष खोदनेसे सर्प औ
वालू मिली हुई पीली मट्टी निकलती है ॥ ८३ ॥ जहां वल्मीकसे घिरा हुअ
रंगका रुहीडेका वृक्ष हो वहां उस वृक्षसे एक हाथ पूर्वको सत्तर पुरुष नी
होता है ॥ ८४ ॥ जहां बहुत कांटोंसे युक्त श्वेत शमीवृक्ष हो, वहां उस वृक्ष
हाथ दक्षिणको पचहत्तर पुरुष नीचे जल होता है और आध पुरुष खोदने
निकलता है ॥८५॥ मरुदेशमें जलज्ञानके जो यह चिह्न कहे इन चिह्नोंसे जांग
जल नहीं कहना चाहिये अर्थात् जांगल देशमें इन चिह्नोंसे जलका ज्ञान नहीं
जामन, वेंतमजनूं आदि वृक्षोंके चिह्नोंसे प्रथम जलज्ञान कहा, वह चिह्न म
दिखाई दे तो जितने पुरुष नीचे पहले उन चिह्नोंसे जल कहा, वे पुरुष यहां
कहने योग्य हैं बहुत ही जलवाले देशको अनूपक कहते हैं, जलके अभाववा
मरुस्थल कहलाता है, इन दोनोंसे; अलग जो देश हो अर्थात् जहां बहुत
और अत्यन्त कम जल न हो, वह जांगल देश है. इस भांति तीन प्रकारके दे
हैं ॥ ८६ ॥ जामन, निसोत, मूर्वा शिशुमार, शरिवन, शिवा, श्यामा, वाराही
गरुडवेगा॥८७॥ सूकरिका, मषवन और व्याघ्रपदा (बघनखी) यह औषधी जो
कके ऊपर हों तो उस वल्मीकसे तीन हाथ उत्तरको तीन पुरुष नीचे जल
है॥८८॥तीन पुरुष नीचे जलकी बात अनूप देशमें कहनी चाहिये. जो य

एकनिभा यत्र मही तृणतरुवल्मीकगुल्मपरिहीना । तस्यां य
विकारो भवति धरित्र्यां जलं तत्र ॥ ९० ॥ यत्र स्निग्धा निम्न
सवालुका सानुनादिनी वा स्यात । तत्रार्धपञ्चमैर्वारि मानवैः पः
भिर्यदि वा ॥ ९१ ॥ स्निग्धतरूणां याम्ये नरैश्चतुर्भिर्जलं प्रभूतं च
तरुगहनेऽपि हि विकृतो यस्तस्मात्तद्वदेव वदेत् ॥ ९२ ॥ नमतं
यत्र धरित्री सार्धे पुरुषेऽम्बु जाङ्गलानूपे । कीटा वा यत्र विना
लयेन बहवोऽम्बु तत्रापि ॥ ९३ ॥ उष्णा शीता च मही शीतो
ष्णांभस्त्रिभिर्नरैः सार्धैः । इन्द्रधनुर्मत्स्यो वा वल्मीको
वा चतुर्हस्तात ॥ ९४ ॥ वल्मीकानां पंक्त्यां यद्येकोऽभ्युच्छ्रिताः
शिरा तदधः शुष्यति न रोहते वा सस्यं यस्यां च तत्राऽम्भः॥९५॥
न्यग्रोधपलाशोदुम्बरैः समेतैस्त्रिभिर्जलं तदधः । वटपिप्पलसम-

जांगलदेशमें दिखाई दें तो तीन पुरुषके स्थानमें पांच पुरुष नीचे जल कहे, इनही चिह्नोंको मरुस्थलमें देखनेसे सात पुरुष नीचे जल बतावे॥८९॥एकरंगकी भूमिमें जहां तृण, वृक्ष, वल्मीक और गुल्म नहीं हों, ऐसी भूमि जहां विकारयुक्त अर्थात् और प्रकारकी दिखाई दे, वहां पांच पुरुष नीचे जल होता है (भूमिमें एकही मूलसे बहुतसी शाखायुक्त समूहके उत्पन्न होनेको गुल्म कहते हैं ) ॥ ९० ॥ जहां स्निग्ध नीची बालु रेतदार या जहां पैर रखनेसे शब्द हो, ऐसी भूमि हो तो वहां साढे चार पुरुष नीचे अथवा पांच पुरुष नीचे जल होता है ॥ ९१ ॥ जहां बहुतसे स्निग्ध वृक्ष हों, वहां उन वृक्षोंसे दक्षिण चार पुरुष नीचे बहुतसे जलका होना कहना चाहिये और बहुतसे वृक्षोंमें एक वृक्ष विकृत हो अर्थात् इसके फल, पुष्प और प्रकारके हों तो उस वृक्षसे दक्षिणको चार पुरुष नीचे जल होता है॥९२॥ जिस जांगल या जिस अनूप देशमें पांव रखनेसे भूमि दब जाय वहां डेढ पुरुष नीचे जल होता है और जहां बहुतसे कीडे दिखाई दें और उनके रहनेका कोई भट्टक न हो वहांभी डेढ पुरुष नीचे जल होता है ॥ ९३ ॥ जहां सब भूमि गरम हो और एक देशमें ठण्डी हो वहां या जहां सब भूमि शीतल हो और एक जगहमें गरम हो वहां साढे तीन पुरुष नीचे जल रहता है, इन्द्रधनुष मत्स्य या वल्मीक जहां जांगल अथवा अनूप देशमें दिखाई दे, वहां चार हाथ नीचे जल होता है ॥ ९४ ॥ जहां जांगल या अनूप देशमें बहुतसे वल्मीकोंकी पांति हो, उसमें एक वल्मीक सबसे ऊंचा हो तो उस ऊंचे वल्मीकके नीचे चार हाथ खोदनेसे शिरा निकलती है और जहां खेती जमकर सूख जाय या जमेही नहीं, वहांभी चार हाथ नीचे जल होता है ॥ ९५ ॥ वड, पीपल और गूलर यह तीन, वृक्ष जहां इकठे हों,

ये तद्वद्वाच्यं शिरा चोदक् ॥ ९६ ॥ आग्नेये यदि कोणे ग्राम-
न पुरस्य वा भवति कूपः । नित्यं स करोति भयं दाहं च समा-
षं प्राप्यः ॥ ९७ ॥ नैर्ऋत्यकोणे बालक्षयं वनिताभयं च वायव्ये ।
कत्रयमेतत्त्यक्त्वा शेषासु शुभावहाः कूपाः ॥ ९८ ॥ सारस्व-
न मुनिना दकार्गलं यत्कृतं तदवलोक्य । आर्याभिः कृतमेतद्
तैरपि मानवं वक्ष्ये ॥ ९९ ॥ स्निग्धा यतः पादपगुल्मवल्ल्यो
शिछद्रपत्राश्च ततः शिरास्ति । पद्मेक्षुरोशीरकुलाः सगुंड्राः काशाः
शा वा नलिका नलो वा ॥ १०० ॥ खर्जूरजम्ब्वर्जुनवेतसाः स्युः
रान्विता वा द्रुमगुल्मवल्ल्यः । छत्रेभनागाः शतपत्रनीपाः
नक्तमालाश्च ससिन्दुवाराः ॥ १०१ ॥ विभीतको वा मदय-
तका वा यत्राऽस्ति तस्मिन् पुरुषत्रयेऽम्भः । स्यात्पर्वतस्योपरि
र्वतोऽन्यस्तत्रापि मूले पुरुषत्रयेऽम्भः ॥ १०२ ॥ या मौञ्जकैः
शकुशैश्च युक्ता नीला च मृद्यत्र सशर्करा च । तस्यां प्रभूतं

। इन वृक्षोंके नीचे तीन हाथ खोदनेसे जल निकलता है और जहां बड, पीपल
रों इकट्ठे हों, उनके भी तीन हाथ नीचे खोदनेसे जल निकलता है, इन दोनों
ानोंमें उत्तर शिरा होती है ॥ ९६ ॥ गाँवसे अथवा नगरसे अग्निकोणमें कुआँ
तो नित्य भय देता है और प्रायः ग्राम और नगरमें अग्नि लगती है, जिसमें
ष्य भी जल जाते हैं ॥ ९७ ॥ नैर्ऋत्यकोणमें कुआँ हो तो बालकोंका क्षय होता
वायव्यकोणमें कूप हो तो स्त्रियोंका भय होता है, यह तीन दिशा छोडकर बाकी
व दिशाओंमें कूप शुभ होते हैं ॥ ९८ ॥ सारस्वतमुनिने जो उदकार्गल कहा है,
देखकर यह उदकार्गलभी हमने आर्याछन्दके द्वारा कहा; अब मनुका कहा उद-
र्गलभी वृत्तोंमें कहते हैं ॥ ९९ ॥ वृक्ष, गुल्म और वल्ली जिस भूमिमें स्निग्ध हों
र छिद्रहीन पत्तोंसे युक्त हों, वहां तीन पुरुष नीचे शिरा होती है या स्थलपद्म,
खरू, खस, कुल गंद्र, ( शर ), काश, कुश, नलिका, नल यह तृण ॥ १०० ॥ और
र्जूर, जामन, अर्जुन, वेतस वृक्ष हों या जहां वृक्ष, गुल्म और बल्ली ऐसे हों जिनमें
। निकले अथवा छत्री, हस्तिकर्णी, नागकेसर, कमल, कदम्ब, नक्तमाल, सिंधु-
र ॥ १०१ ॥ बहेडे और मदयन्तिका जहां हो वहां तीन पुरुष नीचे जल होता है
र जहां एक पर्वतके ऊपर दूसरा पर्वत हो वहांभी ऊपरके पर्वतके मूलमें तीन पुरुष
चे जल होता है ॥ १०२ ॥ मूंज, काश और कुश करके जो भूमि युक्त हो, जहां
थरकी कणिकाओंसे मिली नीली मट्टी हो तो वहां बहुत और मीठा जल होता
जहां काली या लाल मट्टी हो वहांभी बहुत और मधुर जल होता है॥ १०३ ॥ शर्करा

सुरसं च तोयं कृष्णाथवा यत्र च रक्तमृद्वा ॥ १०३
ताम्रमही कषायं क्षारं धरित्री कपिला करोति । अ
लवण प्रदिष्टं मिष्टं पयो नीलवसुन्धरायाम् ॥ १०४ ।
कर्णार्जुनबिल्वसर्जाः श्रीपर्ण्यरिष्टाधवशिंशपाश्च । छिद्रैः
गुल्मवल्ल्यो रूक्षाश्च दूरेऽम्बु निवेदयंति ॥ १०५ ॥ सूय
धूम्रखरानुवर्णा या निर्जला सा वसुधा प्रदिष्टा । रक्तां
युताः करीरा रक्ता धरा चेज्जलमश्मनोऽधः ॥ १०६ ॥
म्बुदमेचकाभा पाकोन्मुखोदुम्बरसन्निभा वा । भृङ्गाञ्जन
लाथवा या ज्ञेया शिला भूरिसमीपतोया ॥ १०७ ॥ प
द्घृतोपमा वा क्षौमस्य वस्त्रस्य च तुल्यवर्णा । या सोम
समानरूपा साप्याशु तोयं कुरुतेऽक्षयं च ॥ १०८॥ ता
पृषतैर्विचित्रैरापाण्डुभस्मोष्ट्रखरानुरूपा । भृङ्गोपमांगुष्ठि
वा सूर्याग्निवर्णा च शिला वितोया ॥ १०९ ॥ चन्द्रात

---

( पत्थरके कणोंसे मिली हुई तांबेके रंगकी ) भूमि हो तो उसमें कसैले स
निकलता है, कपिल रंगकी भूमिमें खारा पानी होता है, पांडुरंगकी भूमि
स्वादका जल निकलता है और नीले रंगकी भूमिमें मीठा जल होता है
शाक, अश्वकर्ण, अर्जुन, बिल्व, सर्ज, श्रीपर्णी, अरिष्ट और शीशम
छेदवाले पत्तोंसे युक्त हो और जहां वृक्ष, गुल्म, वेलेंभी छिद्रवाले पत्तों
रूखा हो वहां जल बहुत दूर होता है ॥ १०५ ॥ जो भूमि सूर्य, अग्नि,
गर्दभके रंगकी हो वह भूमि जलहीन होती है और जिस लाल रंगकी
रंगके अंकुरोंदार करीर वृक्ष हों और उन वृक्षोंमें दूध निकलता हो व
नीचे जल होता है ॥ १०६ ॥ वैदूर्य मणि, मुद्ग ( मूंग ) और मेघवं
शिला कृष्णवर्ण हो वे पके हुए गूलरके समान रंग हो, जो शिला फोड
समान अतिकाले रंगकी निकले या कपिल वर्ण हो उस शिलाके नि
जल होता है ॥ १०७ ॥ जो शिला पारावत ( कबूतर ), शहत, घृत,
कपडा या जो यज्ञके काममें आनेवाली सोमवेलके समान रंगकी हो
शीघ्रही अक्षय जल करती है ॥ १०८ ॥ तांबेके रंगके बिन्दु अ
बिन्दुओंसे युक्त जो शिला हो, पांडुरंगकी हो, अंगुष्ठिकवृक्षके फूलोंके र
और लाल हो, सूर्य या अग्निके समान रंगवाली हो उस शिलाको नि
योग्य है ॥ १०९ ॥ चन्द्रमाकी चांदनी, स्फटिक, मोती, सुवर्ण औ

नकहेमरूपा याश्चेन्द्रनीलमणिहिंगुलुकाञ्जनाभाः । सूर्योदयांशु-
ालनिभाश्च याः स्युस्ताः शोभना मुनिवचोऽत्र च वृत्तमेतत्
१० ॥ एता ह्यभेद्याश्च शिलाः शिवाश्च यक्षैश्च नागैश्च सदा-
ुष्टाः । एषांच राष्ट्रेषु भवन्ति राज्ञां तेषामवृष्टिर्न भवेत्कदा-
[ ॥ १११ ॥ भेदं यदा नैति शिला तदानीं पालाशकाष्ठैः सह
ुकानाम् । प्रज्वालयित्वानलमग्निवर्णा सुधाम्बुसिक्ता प्रविदा-
ते ॥ ११२ ॥ तोयं शृतं मोक्षकभस्मना वा यत्सप्तकृत्वः परि-
ं तत् । कार्यं शरक्षारयुतं शिलायाः प्रस्फोटनं वह्निवितापि-
ः ॥ ११३ ॥ तक्रकाञ्जिकसुराः सकुलत्था योजितानि बद-
ा च तस्मिन् । सप्तरात्रमुषितान्यभितप्तां दारयन्ति हि शिला-
केः ॥ ११४ ॥ नम्ब पत्रं त्वक् च नालं तिलानां सापामार्गं
ुकं स्याद्गुडूची । गोमूत्रेण स्रावितः क्षार एषां षट्कृत्वोऽतस्ता-
ो भिद्यतेऽश्मा ॥ ११५ ॥ आर्कं पयो हुडुविषाणमषीसमेतं

के समान रंगकी जो शिला हो, सिंगरफके समान बहुत लाल रंगकी या अंजनके
बहुत काली; उदय होते हुए सूर्यके किरणोंके समान बहुत लाल और
कदार हो अथवा हरितालके तुल्य पीले रंगकी शिला हो तो वह शुभ होती है.
नकरणमें आगे कहा हुआ वृत्त मुनिवचन है अर्थात् प्रामाणिक है ॥ ११० ॥
जो शिला कही यह सब शुभ हैं, इसलिये इन शिलाओंको तोडना योग्य
यह शिला सदा यक्ष और नागोंसे सेवित रहती हैं, जिन राजाओंके राज्यमें
शिला हों उनके राज्यमें कभी अवृष्टि नहीं होती ॥ १११ ॥ कूप आदि
नेके समय शिला निकल आवे और वह फूट न सके तो उसके ऊपर ढाक
तेंदूके काठको जलाकर उस शिलाको लाल कर ले, फिर उसके ऊपर चूनेकी
से मिला हुआ जल छिडके तो वह शिला टूट जाती है ॥ ११२ ॥ महुवा
ी भस्म मिलाय जलको औटावे फिर उसमें शरका खार मिला पीछे अग्निसे
हुई शिलाके ऊपर सात वार उस जलको छिडके तो शिला टूट जाती है
१३ ॥ छाछ, कांजी, मद्य, कुलथी और बेरके फल इन सबको एक बरतनमें
रात्रि रक्खे फिर शिलाको पहले कही कई रीतिसे तपाय इन वस्तुओंसे बार
छिडके तो वह शिला टूट जाती है ॥ ११४ ॥ नींबके पत्ते, नींबकी छाल,
का नाल, अपामार्ग ( चिरचिटा ), तेंदूके फल गिलोय इनकी भस्मको
से छान ले फिर पत्थरको तपाकर छः वार इसमें छिडके तो वह पत्थर टूट
है ॥११५॥ हुडुमेषके सींगको जलाकर उसकी स्याही कबूतर और चूहेकी

पारावताखुशकृता च युतं प्रलेपः । टङ्कस्य तैलमथितस्य
पानं पश्चाच्छितस्य न शिलासु भवेद्विघातः ॥ ११
कदल्या मथितेन युक्ते दिनोषिते पायितमायसं यत् । १
चाश्मनि नैति भङ्गं न चान्यलोहेष्वपि तस्य कौण्ठ्यम्
वापी प्रागपरायताम्बु सुचिरं धत्ते न याम्योत्तरा कल्ल
मेति मरुता सा प्रायशः प्रेरितैः । तां चेदिच्छति सार
संपातमावारयेत् पाषाणादिभिरेव वा प्रतिचयं क्षुण्णं
दिभिः ॥११८॥ ककुभवटाम्रप्लक्षकदम्बैः सनिचुलजम्बूवे
कुरबकतालाशोकमधूकैर्बकुलविमिश्रैश्चावृततीराम् ॥ ११
च नैर्वाहिकमेकदेशे कार्यं शिलासञ्चितवारिमार्गम् । व
निर्विवरं कपाटं कृत्वा ततः पांसुभिरावपेत्तम् ॥१२०॥
मुस्तोशीरैः सराजकोशातकामलकचूर्णैः । कतकफलसमा
कूपे प्रदातव्यः ॥ १२१ ॥ कलुषं कटुकं लवणं विरसं

---

वीटके साथ पीसकर मिला ले और इन सबको आकके दूधमें डालकर
शस्त्रपर लगावे और फिर तेलसे मथित टंक (पाषाणदारकयंत्र) पर पान
करले. शिलापर मारनेसेभी इस शस्त्रकी धार नहीं टूटेगी ॥११६॥ कदली
छाछ मिलाकर एक दिन रहने दे फिर जिस लोहेमें उसको मिलाकर पा
और वह भलीभांतिसे तेज धारवाला हो जाय तो फिर, वह पत्थरपर भ
नहीं टूटता और लोहेपर लगनेसे भी खुटला नहीं होता ॥ ११७ ॥
मको लम्बी वापीमें जल बहुत कालतक रहता है और दक्षिण उत्तर
नहीं ठहरता क्योंकि पवनसे उठाये हुए बडे तरंगोंसे वह टूट जाती है,
उत्तर लंबी पुष्करणी बनाया चाहे तो जलकी चोटका बचाव करनेके लि
किनारोंको दृढ काष्ठसे बांध दे या पत्थर, ईंट आदिसे चिनवा दे और
समय उसके प्रत्येक मिट्टीके आसारको घोडे हाथी आदिसे रुदवाता जाय
वह मिट्टी दब जाय और जलके धक्केसे नहीं टूटे ॥ १८ ॥ अर्जुन, ब
पिलखन, कदम्ब, निचुल, जामुन, वेतस, नीम ( एक प्रकारका कदम्ब ),
ताल, अशोक, महुआ और मौलसिरी ये वृक्ष उस वापीके तटपर लगावे।
जल निकलनेके लिये एक ओर एक मार्ग रक्खे. जिसको पत्थरोंसे बँधवाक
कर देवे और उस मार्गको छिद्ररहित काठके तखतेसे ढककर ऊपरसे मिट्टी
दे ॥१२० अंजन ( सुरमा ), मोथा, खस, राजकोशातकी ( बडी तुरई ),
और कतक ( निर्मल ) इन सबका चूर्ण कर कूपमें डाले ॥ १२१ ॥

यदि वाशुभगन्धि भवेत्। तदनेन भवत्यमलं सुरसं सुसुग
णैरपरैश्च युतम् ॥ १२२ ॥ हस्तो मघानुराधापुष्यधनिष्ठोत्त
रोहिण्यः। शतभिषगित्यारम्भे कूपानां शस्यते भगणः ॥ १
कृत्वा वरुणस्य बलिं वटवेतसकीलकं शिरास्थाने। कुसुमै
धूपैः सम्पूज्य निधापयेत्प्रथमम् ॥ १२४ ॥ मेघोद्भवं प्र
मया प्रदिष्टं ज्येष्ठामतीत्य बलदेवमतादि दृष्ट्वा। भौमं दक
मिदं कथितं द्वितीयं सम्यग्वराहमिहिरेण मुनिप्रसादात् ॥

इतिश्रीवराहमिहिरकृतौ बृहत्सं० दकार्गलंनामचतुष्पञ्चाशत्तमोऽध्यायः

## अथ पंचपंचाशत्तमोऽध्यायः।

### वृक्षायुर्वेदः।

प्रान्तच्छायाविनिर्मुक्ता न मनोज्ञा जलाशयाः। यस्
जलप्रान्तेष्वारामान् विनिवेशयेत् ॥ १ ॥ मृद्वी भूः सर्व
हिता तस्यां तिलान् वपेत्। पुष्पितांस्तांश्च गृह्णीयात् क

गदला, कडुआ, खारा, बेस्वाद, या दुर्गन्ध हो तो वह इस चूर्णके डालनेसे
मीठा, सुगन्ध, औरभी कई उत्तम गुणों करके युक्त हो जाता है ॥ १२२
मघा, अनुराधा, पुष्य, धनिष्ठा, तीनो उत्तरा, रोहिणी, और शतभिषा
कूपका आरंभ करना श्रेष्ठ है ॥ १२३ ॥ वरुणको बलि देकर गंध, पुष्प, धूप,
बड या बेतसके काठके कीलका पूजन करे फिर शिराके स्थानमें प्रथम उस
गाड दे ॥ १२४ ॥ ज्येष्ठ पूर्णिमा होनेसे पीछे वर्षाऋतुमें जो जलका ज्ञान
मेघसम्बन्धी उदकार्गल है; वह हमने बलदेव आदि आचार्योंके मतको देखव
ही कह दिया, वह भूमिसम्बन्धी दूसरा उदकार्गल मुनियोंके प्रसादसे भ
वराहमिहिरने अर्थात् हमने कहा है, उदक शब्द जलका वाचक है और
रुकावटका नाम है, जलकी रुकावट जिस शास्त्रसे जानी जावे वह उदकार्गल
है "नारं नीरं भुवनमुदकं जीवनीयं दकं च" इति हलायुधः ॥ १२५ ॥

इति श्रीवराहमिहिराचार्यविरचि० बृहत्संहितायां पश्चिमोत्तरदेशीयमुरादाबादव
पण्डितबलदेवप्रसादमिश्रविरचितायां भाषाटी० चतुष्पंचाशत्तमोऽध्यायः ॥

वापी, कूप, तालाब आदि जलाशयके ओर पास जो छायासे हीन
चित्तको आनंद नहीं देते, इस कारण जलाशयोंके किनारेपर आराम (
लगावें ॥ १ ॥ कोमल भूमि सब वृक्षोंके लिये अच्छी होती है, जिस भूमि

अत्र श्लोकोऽयं प्रक्षिप्तष्टीकायामनुल्लेखात्।

थमं भुवि ॥ २ ॥ अरिष्टाशोकपुन्नागशिरीषाः सप्रियङ्गु
ल्याः पूर्वमारामे रोपणीया गृहेषु वा ॥३॥ पनसाशो
म्बूलकुचदाडिमाः । द्राक्षापालीवताश्चैव बीजपूरातिमुक्त
एते द्रुमाः काण्डरोप्या गोमयेन प्रलेपिताः । मूल
स्कन्धे रोपणीयाः प्रयत्नतः ॥ ५ ॥ अजातशाखांश्शि
शाखान् हिमागमे । वर्षागमे च सुस्कन्धान्यथादि
येत् ॥ ६ ॥ घृतोशीरतिलक्षौद्रविडङ्गक्षीरगोमयैः । अ
लिप्तानां सङ्क्रामणविरोपणम् ॥ ७ ॥ शुचिर्भूत्वा
कृत्वा स्नानानुलेपनैः । रोपयेद्रोपितश्चैव पत्रैस्तैरेव जा
सायंप्रातश्च घर्मान्ते शीतकाले दिनान्तरे । वर्षासु च
सेक्तव्या रोपिता द्रुमाः ॥ ९ ॥ जम्बूवेतसवानीरक
र्जुनाः । बीजपूरकमृद्वीकालकुचाश्च सदाडिमाः ।
वञ्जुलो नक्तमालश्च तिलकः पनस्तथा । तिमिरोऽ
षोडशानूपजाः स्मृताः ॥ ११ ॥ उत्तमं विंशतिर्हस्

---

लगाना हो पहिले उसमें तिल बोवे, जब वे तिले फूलें तब उनका
भूमिका प्रथम कर्म है ॥ २ ॥ नीबू, अशोक, पुन्नाग, शीरीष और वि
हैं इस कारण बागमें अथवा घरमें पहिले लगाने चाहिये ॥ ३ ॥ ब
केला, जामुन, लिकुच, ( बडहर ), दाडिम, दाख, पालीवत, बिजौर
इन वृक्षोंकी कलम लेकर उसको गोबरसे लीपकर या दूसरे वृक्षको
डालसे काट उसके ऊपर लगावे ॥ ४ ॥ ५ ॥ जिनके शाखा उत्पन्न
ऐसे वृक्षोंको एक स्थानसे उठाकर दूसरे स्थानमें अपनी दिशाके बीच
लगावे. जिनके शाखा हो गई हो उनको हेमन्तमें और अच्छे २ डा
वर्षा ऋतुमें लगावे ॥ ६ ॥ घृत, खस, तिल, शहत, वायविडंग, दूध
इन सबको पीसकर मूलसे लेकर डालतक वृक्षोंका लेप दे पीछे
स्थानसे उठाकर दूसरे स्थानमें लगावे ॥ ७ ॥ पवित्र हो, स्नान अ
वृक्षकी पुजा करें पीछे उस वृक्षको दूसरे स्थानमें लगावे तो वह वृक्ष
करके युक्त लग जाता है अर्थात् सूखता नहीं ॥ ८ ॥ लगाये हुए वृक्षो
सांझ सवेरे दोनों समय सींचने चाहिये, शीतकालमें एक दिनके अ
और वर्षाऋतुमें भूमि सूखनेपर सींचना चाहिये ॥ ९ ॥ जामुन, बे
कदम्ब, गूलर, अर्जुन, बिजौरा, दाख, बडहर, दाडिम ॥ १० ॥ वंजुल
तिलक, कटहर, तिमिर और अंबाडा यह सोलह वृक्ष अनूपज अर्थात्
वाले देशमें होते हैं ॥ ११ ॥ एक वृक्षसे बीस हाथके अन्तरपर दूसरा

षोडशान्तरम्। स्थानात् स्थानान्तरं कार्यं वृक्षाणां द्वादश
॥ १२ ॥ अभ्याशजातास्तरवः संस्पृशन्तः परस्परम्। मिश्रै
न फलं सम्यग्यच्छन्ति पीडिताः ॥१३॥ शीतवातातपैः रोगो
पाण्डुपत्रता। अवृद्धिश्च प्रवालानां शाखाशोषो रसस्रुतिः ॥
चिकित्सितमथैतेषां शस्त्रेणादौ विशोधनम्। विडङ्गघृतपङ्क
सेचयेत् क्षीरवारिणा ॥ १५ ॥ फलनाशे कुलत्थैश्च माषैर्मुद्गै
र्यवैः। शृतशीतपयःसेकः फलपुष्पाभिवृद्धये ॥ १६ ॥ अ
शकृच्चूर्णस्याढके द्वे तिलाढकम्। सक्तुप्रस्थो जलद्रोणो ग
तुलया सह ॥ १७ ॥ सप्तरात्रोषितैरेतैः सेकः कार्यो वन
वल्लीगुल्मलतानां च फलपुष्पाय सर्वदा ॥ १८ ॥ वासरा
दुग्धभावितं बीजमाज्ययुतहस्तयोजितम्। गोमयेन बहुशो
क्षितं क्रोडमार्गपिशितैश्च धूपितम् ॥ १९ ॥ मत्स्यशूक
समन्वितं रोपितं च परिकर्मितावनौ। क्षीरसंयुतजलाव

---

जाय तो उत्तम है, सोलह हाथ अंतरपर मध्यम और बारह हाथके अंतरपर
जाय तो अधम होता है ॥ १२ ॥ जो वृक्ष बहुत समीप उत्पन्न हों, परस्प
करें और जिनकी जड मिल जावें वे पीडित होते हैं और इसी कारणसे
नहीं फलते ॥ १३ ॥ बहुत शीत पवन और धूपसे वृक्षोंको रोग हो जात
उनके पत्ते पीले हो जाते, अंकुर नहीं बढते, डाली सूखती और रस टपक
है ॥१४॥ रोगी वृक्षकी इस भांति चिकित्सा करे कि पहले जिस अंगको स
आदि देखे उसको शस्त्रसे काट देवे फिर वायविडंग घृत और कीचको
वृक्षोंके लेप करे पीछे दूध मिले जलसे सींचे ॥ १५ ॥ वृक्षमें फल न लगे त
उडद, मूंग, तिल और जौ दूधमें डालकर औटावे, फिर उस दूधको ठंडा
दूधसे फल और पुष्पोंकी वृद्धिके लिये वृक्षको सींचे ॥ १६ ॥ भेड और
मेंगनका चूर्ण दो आढक, तिल एक आढक, सत्तू एक प्रस्थ, जल एक द
गोमांस एक तुला इन सबको एक पात्रमें डालकर ॥१७॥ सात रात्रितक र
फल और पुष्पोंके लिये इस जलसे वृक्ष, वेल, गुल्म और लताओंको सींचे
चाहे जिस वृक्षके बीजको घृतसे चिकने हाथ करके चुपडे पीछे उसको दूध
इसीभांति नित्य दश दिनतक चिकने हाथसे चुपड दूधमें डालता जाय पी
गोबरसे बहुत बार रूखा करे. सूकर और हरिणके मांसकी उस बीजक
॥१९॥ फिर मत्स्य और सूकरकी वसा (चर्बी) सहित उस बीजको तिल

जायते कुसुमयुक्तमेव तत् ॥ २० ॥ तिन्तिडीत्यपि क
व्रीहिमाषतिलचूर्णसक्तुभिः । पूतिमांससहितैश्च सेचि
च सततं हरिद्रया ॥ २१ ॥ कपित्थवल्लीकरणाय मूल
धात्रीधववासिकानाम् । पलाशिनी वेतससूर्यवल्ली श्य
सहिताष्टमूली ॥ २२ ॥ क्षीरे शृते चाप्यनया सुशीते
स्थाप्य कपित्थबीजम् । दिने दिने शोषितमर्कपादैर्मासं
ततोऽधिरोप्यम् ॥ २३ ॥ हस्तायतं तद्द्विगुणं गभीरं
प्रोक्तजलावपूर्णम् । शुष्कं प्रदग्धं मधुसर्पिषा तत् प्रले
मन्वितेन ॥ २४ ॥ चूर्णीकृतैर्माषतिलैर्यवैश्च प्रपूरयेन्मृ
रस्थः । मत्स्यामिषाम्भःसहितं च हन्याद् यावद्ध नत्वं
तत्॥२५॥उप्तं च बीजं चतुरंगुलाधो मत्स्याम्भसा मांसज
क्तम्। वल्ली भवत्याशु शुभप्रवाला विस्मापनी मण्डपमावृ

---

की हुई भूमिमें बोवे और दूधयुक्त जलसे सींचे तो उस बीजसे जो वृक्ष
वह फूलोंसमेत उत्पन्न होगा॥२०॥ इमलीके बीजकोभी जो अतिकठोर
उडद, तिल इनका चूर्ण सत्तू और सडा हुआ मांस इन सबसे सेवन व
दीका धूप देवे तो उस बीजमें भी नये अँखुये निकल आवें, बीजों
संदेह क्या है! ॥२१॥ कैथके बीजसे बल्ली करना चाहे तो विष्णुक्रांता,
बासा पत्रोंसहित वेतस और सूर्यमुखी, निसोत और अतिमुक्तक
जड लेवे ॥ २२ ॥ वेतसके पत्तेभी लेवे इन सबको दूधमें डालकर
उस दूधको ठंडा कर उसमें कैथके बीजको डाल दोनों हाथसे सी
जावें इतने कालतक उस दूधमें रक्खे पीछे निकालकर दूधमें सुखा लें
नित्य एक महीनेतक करके पीछे उस बीजको बोवे ॥ २३ ॥ एक
चौडा और दो हाथ गहरा गढा खोदकर और उसको कहे हुये दूध
भरै, जब सूख जाय तो उस गढेको अग्निसे जला दे और शहत
भस्मको मिलाकर उस गढेको लीपे ॥ २४ ॥ मृत्तिकाके अंतरमें
तिल और जौके चूर्ण करके गढेको भर दे फिर मत्स्यमांसयुक्त
उस गढेको चारों ओरसे ठोके, जबतक वह कठिन हो जाय ॥ २५
चार अंगुल नीचे पहले सिद्ध किया कैथका बीज बोवे और मत्स्यजल

शतशोऽङ्कोल्लसम्भूतफलकल्केन भावितम् । एतत्तैलेन वा
श्लेष्मातकफलेन वा ॥ २७ ॥ वापितं करकोन्मिश्रं मृदि
णजन्मकम् । फलभारान्विता शाखा भवतीति किमद्भुतम्
श्लेष्मातकस्य बीजानि निष्कुलीकृत्य भावयेत् प्राज्ञः । अ
विज्जलाभिश्छायायां सप्तकृत्वेवम् ॥ २९ ॥ माहिषगोम
न्यस्य करीषे च तानि निक्षिप्य । करकाजलमृद्योगे न्युप्त
फलकराणि ॥ ३० ॥ ध्रुवमृदुमूलविशाखा गुरुभं श्रवणस्त
नीहस्तम् । उक्तानि दिव्यदृग्भिः पादपसंरोपणे भानि ॥

इति श्रीवराहमिहिरकृतौ बृहत्संहितायां वृक्षायुर्वेदो नाम
पञ्चपञ्चाशत्तमोऽध्यायः ॥ ५५ ॥

---

जलसे सींचे तो शीघ्रही उत्तम पत्तों करके युक्त वल्ली हो जावे और मंडप
लेवे जिसको देखनेसे सबको विस्मय हो ॥ २६ ॥ अंकोलवृक्षके फल
( गूदे ) से, अंकोलफलके तेलसे अथवा लसोडेके फलसे अर्थात् उसके
अथवा तेलसे चाहे जिस बीजको सौ भावना देवे अर्थात् सौ वार सिक्त क
पीछे उसे ओलोंसे भीगी हुई मट्टीमें बोवे तो उसी क्षण जम आता है, फूलों
झुकी हुई लता हो जाती है इसमें क्या अद्भुत है अर्थात् अवश्यही होती
बुद्धिमान् मनुष्य लसोडेके बीज लेकर उनका छिलका उतारे और अंको
बिजली अर्थात् फलके भीतरका पिच्छिल जल उससे छायामें उन बीजों
भावना देवे अर्थात् भावना दे देकर छायामें सुखाता जावे ॥२९॥ फिर उन
भैंसके गोबरसे घिसकर भैंसके सूखे गोबरके ढेरमें रख छोडे फिर जब औ
पर मिट्टी भीज जावे तब उसे ओलेसे भीगी हुई मिट्टीमें उन बीजोंको
एकही दिनमें वृक्ष होकर फल जावेगा ॥ ३० ॥ तीनों उत्तरा, रोहिणी,
रेवती, चित्रा, अनुराधा, मूल, विशाखा, पुष्य, श्रवण, अश्विनी और हस्त य
दिव्य दृष्टिवाले मुनीश्वरोंने वृक्ष लगानेके लिये श्रेष्ठ कहे हैं ॥ ३१ ॥

इति श्रीवराहमिहिराचार्यविरचितायां बृहत्संहितायां पश्चिमोत्तरदेशीयमुरादाबा
दय-पण्डितबलदेवप्रसादमिश्रविरचितायां भाषाटीकायां पंचपंचाशत्तमोऽध्याय

## अथ षट्पंचाशत्तमोऽध्यायः ।

### प्रासादलक्षणम् ।

कृत्वा प्रभूतं सलिलमारामान्विनिवेश्य च देवतायत
शोधर्माभिवृद्धये ॥ १ ॥ इष्टापूर्तेन लभ्यन्ते ये लोका
षता । देवानामालयः कार्यो द्वयमप्यत्र दृश्यते ॥ २ ।
द्यानयुक्तेषु कृतेष्वकृतकेषु च ॥ स्थानेष्वेतेषु सान्निध्यमु
देवता ॥ ३ ॥ सरस्सु नलिनीछत्रनिरस्तरविरश्मिषु ।
सकह्लारवीचीविमलवारिषु ॥ ४ ॥ हंसकारण्डवक्रौञ्चच
राविषु।पर्यन्तानिचुलच्छायाविश्रान्तजलचारिषु॥५॥ क्रौं
कलापाश्च कलहंसकलस्वनाः।नद्यस्तोयांशुका यत्रशफरीवृ
॥ ६ ॥ फुल्लतीरद्रुमोत्तंसाः सङ्गमश्रोणिमण्डलाः। पु
तोरस्या हंसहासाश्च निम्नगाः ॥ ७ ॥ वनोपान्तनदीशै

---

बहुत जल करके युक्त जलाशय बनाकर और उनके तटपर बाग
और धर्मकी वृद्धिके लिये देवताका मंदिर बनाना चाहिये ॥ १ ॥ य
इष्ट कहाता है और वापी कूप तडागादि बनाना पूर्त कहाता है,
उत्तम लोक मिलते हैं उनके पानेकी इच्छावाला पुरुष देवमंदिर बनाने
और पूर्त्त दोनोंहीका फल मिलाता है ॥ २ ॥ जल और पवनसे युक्त
किसीके बनाये हुए हों, चाहे स्वाभाविक बने रहें तो उन स्थानोंमें
करते हैं ॥३॥ ऐसे सरोवरमें देवता सदा विहार करते हैं कि जिनमें कम
सूर्य किरण दूर किये हों, हंसपक्षियोंके कंधोंसे प्रेरित श्वेत कमल कि
उसमें है. निर्मल जल जिन सरोवरोंमें भरे हैं ॥ ४ ॥ हंस कारंडव
चक्रवाक जिनमें शब्द कर रहे हैं और किनारोंके निचुलवृक्षोंकी
जलके जीव विश्राम करते हैं ॥ ५ ॥ क्रौंच पक्षी जिनका कांचीकल
हंसोंका मधुर शब्द जिनका शब्द है, जल जिनका वस्त्र है, म
मेखला हैं, किनारोंपर फूले वृक्ष जिनके कर्णपूर हैं, जल थलका सं
श्रोणिमण्डल है, पुलिन जिसके उठे स्तन और हंसही हैं, हा
उस नीचेको वहनेवाली नदियोंके समीपवर्ती स्थानोंमें देवता
हैं ॥ ६ ॥ ७ ॥ वनके निकट नदी पर्वत और झरनोंके समीपकी

पान्तभूमिषु । रमन्ते देवता नित्यं पुरेषूद्यानवत्सु च ।
भूमयो ब्राह्मणादीनां याः प्रोक्ता वास्तुकर्मणि । ता एव
शस्यन्ते देवतायतनेष्वपि ॥ ९ ॥ चतुःषष्टिपदं कार्यं देव
सदा । द्वारं च मध्यमं तत्र समदिक्स्थं प्रशस्यते ॥ १०
विस्तारो भवेद्यस्य द्विगुणा तत्समुन्नतिः । उच्छ्रायाद्यस्तृती
स्तेन तुल्या कटिः सस्मृता ॥ ११ ॥ विस्ताराध भवेद्गर्भो
योऽन्याः समन्ततः । गर्भपादेन विस्तीर्णं द्वारं द्विगुणमु
॥ १२ ॥ उच्छ्रायात्पादविस्तीर्णा शाखा तद्वदुदुम्बरः । वि
पादप्रतिमं बाहुल्यं शाखयोः स्मृतम् ॥ १३ ॥ त्रिपञ्चसप्त
शाखाभिस्तत्प्रशस्यते । अधः शाखाचतुर्भागे प्रतीहारौ
येत् ॥ १४ ॥ शेषं मङ्गल्यविहगैः श्रीवृक्षस्वस्तिकैर्घटैः ।
पत्रवल्लीभिः प्रमथैश्चोपशोभयेत् ॥ १५ ॥ द्वारमानाष्ट

देवता रमण करते हैं और उपवनोंसे युक्त नगरोंमेंभी देवता विहार करते है
ब्राह्मण आदि चार वर्णोंको जैसी भूमि पहले गृह बनानेके लिये कह आये
भूमि उन वर्णोंका देवताके मंदिर बनानेके अर्थ श्रेष्ठ है ॥९॥ देवमंदिरमें सद
चौसठ पदका वास्तु करना चाहिये, उस देवमंदिरमें मध्यम द्वार सम दिशा
हो तो श्रेष्ठ है ॥ १० ॥ देवमंदिरका जितना विस्तार हो उससे दूनी उसकी
होती है, ऊँचाईकी तिहाई वरावर देवमंदिरकी कटि होती है, सीढीके ऊप
देवगृहका आरंभ होता हैं उसको कटि कहते हैं ॥११॥ विस्तारसे आधा
है, शेष आधे विस्तारमें चारों ओरकी भीत बनती है. गर्भभी चौथाईके
द्वारका विस्तार और द्वारके विस्तारसे द्विगुण द्वारकी ऊँचाई होती है
द्वारकी ऊँचाईकी चौथाईके बराबर शाखा ( चौखटका ) बाजू ) और
( चौखटके ऊपरके काठ ) की चौडाई होती है, शाखाकी चौडाईके चौथा
शाखाओंकी मोटाई होती है ॥१३॥ शाखाकी जितनी चौडाई कही उसके
तीन, पांच, सात अथवा नौ शाखा हों तो द्वार श्रेष्ठ होता है; दोनों श
नीचेके चतुर्थांशमें देवताओंके दो प्रतिहारोंकी मूर्ति खोदनी चाहिये॥१४
ओंके शेष तीन चौथाई अंशोंको हंसादि मंगलदायक पक्षी, वेल, स्वस्तिक
कलश, मिथुन ( स्त्रीपुरुषका जोडा ), पत्र और लतागणोंसे शोभित करे
द्वारकी ऊँचाईके प्रमाणमें उसका अष्टमांश घटाकर जो बचे वह पिंडिका
स्थापनका पीठ ) सहित देवप्रतिमाकी ऊंचाईका प्रमाण होता है. उस पीठ
प्रतिमाकी ऊँचाईके तीन भाग करके दो भागके बराबर ऊँची प्रतिमा

प्रतिमा स्यात्सपिण्डिका । द्वौ भागौ प्रतिमा तत्र तृतीयां
पिण्डिका॥१६॥मेरुमन्दरकैलासविमानच्छन्दनन्दनाः । समु
गरुडनन्दिवर्धनकुञ्जराः ॥ १७ ॥ गुहराजो वृषो हंसः सर्वतो
घटः । सिंहो वृत्तश्चतुष्कोणः शोडषाष्टाश्रयस्तथा ॥ १८ ॥
विंशतिः प्रोक्ताः प्रासादाः संज्ञया मया । यथोक्तानुक्रमेणैव
णानि वदाऽम्यतः ॥ १९ ॥ तत्र षडश्रिमेरुर्द्वादशभौमो विचि
हरश्च । द्वारैर्युतश्चतुर्भिर्द्वात्रिंशद्धस्तविस्तीर्णः ॥ २० ॥ त्रिं
स्तायामो दशभौमो मन्दरः शिखरयुक्तः । कैलासोऽपि शिख
अष्टाविंशोऽष्टभौमश्च ॥ २१ ॥ जालगवाक्षकयुक्तो विमानसंज्ञ
सप्तकायामः । नन्दन इति षड्भौमो द्वात्रिंशः षोडशाण्ड
॥ २२ ॥ वृत्तः समुद्रनामा पद्मः पद्माकृतिः शयानष्ट
शृङ्गेणैकेन भवेदेकैव च भूमिका तस्य ॥ २३ ॥ गरुडाकृति
गरुडो नन्दीति च षट् चतुष्कविस्तीर्णः । कार्यश्च सप्तभ

---

भागके समान ऊंची पिंडिका ( पीठ ) बनाना चाहिये. यह प्रमाण सब प्रस
लिये कहा है ॥ १६ ॥ मेरु, मदर, कैलास, विमानछंद, नंदन समुद्र, पद्म, ग
नंदिवर्धन, कुंजर, ॥ १७ ॥ गुहराज, वृष, हंस, सर्वोभद्र, घट, सिंह, वृत्त, चतुष्
षोडशाश्रि और अष्टाश्रि ॥ १८ ॥ यह बीस नाम हमने प्रासादोंके कहे, अब न
क्रमसे इनके लक्षण कहते हैं ॥ १९ ॥ छः कोणवाला मेरुनामक प्रासाद होता
उसमें बारह भूमिका खंड होता है और अनेक भांतिके भीतरके गवाक्षों
युक्त होता है; उसमें चार द्वार चारों दिशाओंमें होते हैं और उसका वि
बत्तीस हाथ होता है, चौसठ हाथ ऊंचाई होती है ॥ २० ॥ षट्कोण तीस ह
विस्तारवाला, दश भूमिकाओंसे युक्त और शिखरोंवाला मंदिर प्रासाद होता
कैलास प्रासादभी शिखरोंसे युक्त, अट्ठाईस हाथके विस्तारवाला, आठ भूमिक
करके युक्त और षट्कोण होता है ॥२१॥ जाली झरोखोंदार इक्कीस हाथ विस्ता
और आठ भूमिकाओंसे युक्त षट्कोण विमानछंद नामक प्रासाद होता है,नंदन प्रा
षट्कोण, छः भूमिकाओंसे युक्त, बत्तीस हाथ विस्तारवाला और सोलह अंडों
युक्त होता है ॥२२॥ समुद्रनाम प्रासाद गोल होता है, वे दोनों प्रासाद आठ
चौडे होते हैं,इनके एकही शृंग होता है और दोनों एक २ भूमिकासे युक्त होते हैं ॥२
गरुड प्रासाद गरुडके आकारसाही होता है परन्तु उसके पंख और पूंछ नहीं होते.

---

अंड प्रासादके ऊपर हुआ करते हैं जिनको शिखर या शृंग कहते हैं।

तोऽण्डैश्च विंशत्या ॥ २४ ॥ कुञ्जर इति गजपृष्ठः षोड-
ः समन्ततो मूलात् । गुहराजः षोडशकस्त्रिचन्द्रशाला भवे-
॥ २५ ॥ वृष एकभूमिशृङ्गो द्वादशहस्तः समन्ततो वृत्तः ।
साकारो घटोऽष्टहस्तः कलशरूपः ॥ २६ ॥ द्वारैर्युतश्चतु-
शेखरो भवति सर्वतोभद्रः । बहुरुचिरचन्द्रशालः षड्विंशः
मश्च ॥ २७ ॥ सिंहः सिंहाक्रान्तो द्वादशकोणोऽष्टहस्तवि-
। चत्वारोऽञ्जनरूपाः पञ्चाऽण्डयुतस्तु चतुरस्रः ॥ २८ ॥
ऽङ्गुलमानेन मयस्याष्टोत्तरं शतम् । सार्धं हस्तत्रयं चैव
विश्वकर्मणा॥२९॥प्राहुः स्थपतयश्चात्र मतमेकं विपश्चितः।

---

ताद् चौवीस हाथ विस्तारके सात भूमियोंसे युक्त चौवीस अंडोंसे भूषित
ाहिये ॥ २४ ॥ कुंजर प्रासाद हाथीके पीठके आकारका होता है और
ारों ओर सोलह हाथ विस्तारवाला होता है, गुहराज प्रासाद गुह ( कार्ति-
आकार बनता है और सोलह हाथ इसका विस्तार होता है. इन दोनों
ी वलभी तीन २ चंद्रशालाओंसे युक्त होती है ॥ २५ ॥ वृष नाम प्रासाद
का और एक शृंगदार होता है. इसका विस्तार बारह हाथ है और यह
रसे गोल ( वर्तुल ) होता है. हंसप्रसाद हंसपक्षीके आकारके चोंच पंख
से युक्त होता है; यहभी बारह हाथ चौडा, एक भूमिका और एक शृंगसे
ा है, घटनामक प्रासाद कलशके आकारका होता है और आठ हाथ उसका
ोता है, यहभी एक भूमिका और एक शृंगयुक्त होता है ॥ २६ ॥ सर्व-
ाक प्रासाद चारों दिशाओंमें चार द्वारोंसे युक्त बहुत शिखरों करके
बहुत और सुन्दर चद्रशालाओंसे भूषित छब्बीस हाथका विस्तारमें चतु-
पांच भूमिकाओंसे युक्त होता है ॥ २७ ॥ सिंह नामक प्रासाद सिंहकी
द्वारा भूषित, बारह कोणोंसे युक्त और आठ हाथ चौडा होता है, शेष चार
क्ष, चतुष्कोण, षोडशास्र और अष्टास्र अपने नामके समान आकारवाले
ह चारों अंजनरूप होते हैं अर्थात् इनके भीतर अंधकार रहता है, बाहरसे
हीं पहुँचता ॥ २८ ॥ मयके मतसे एक भूमिका प्रमाण एक सौ आठ
ता है और विश्वकर्माने एक २ भूमिका प्रमाण साढे तीन हाथ कहा है
विद्वान् कारीगर मय और विश्वकर्माके मतको एकही कहते हैं उनका यह
कि विश्वकर्माने साढे तीन हाथ अर्थात् चौरासी अंगुल भूमिका प्रमाण
कपोतपालिकाको छोडकर कहा है, जो उसमें कपोतपालिकाका प्रमाण

कपोतपालिसंयुक्ता न्यूना गच्छन्ति तुल्यताम् ॥ ३०
लक्षणमिदं कथितं समासाद्गर्गेणयद्विरचितं तदिहा
मन्वादिभिर्विरचितानि पृथूनि यानि तत्संस्मृतिं
कृतोऽधिकारः ॥ ३१ ॥

इति श्रीवराहमिहिरकृतौ बृहत्संहितायां प्रासादलक्षणं
षट्पञ्चाशत्तमोऽध्यायः ॥ ५६ ॥

---

## अथ सप्तपंचाशत्तमोऽध्यायः ।

### वज्रलेपलक्षणम् ।

आमं तिन्दुकमामं कपित्थकं पुष्पमपि च शाल्मल
शल्लकीनां धन्वनवल्को वचा चेति ॥१॥ एतैः सलिल
यितव्योऽष्टभागशेषश्च । अवतार्योऽस्य च कल्को द्रव
योज्यः ॥ २ ॥ श्रीवासकरसगुग्गुलुभल्लातककुन्दुरू
अतसीबिल्वैश्च युतः कल्कोऽयं वज्रलेपाख्यः ॥ ३ ।
र्म्यवलभीलिङ्गप्रतिमासु कुड्यकूपेषु । सन्तप्तो दातव्यो
तस्थायी ॥४॥ लाक्षाकुन्दुरुगुग्गुलुगृहधूमकपित्थबि

---

जोड दिया जावे तो वह मयके कहे प्रमाणके बराब
है ॥ ३० ॥ यह प्रासादलक्षण हमने संक्षेपसे कहा. परन्तु
प्रासादलक्षण रचा है वह सब इसमें आ गया है और मनु, वसिष्ठ,
आदि आचार्योंने जो बडे २ प्रासादलक्षणग्रन्थ रचे हैं उनकी
हमने यहां अधिकार किया ॥ ३१ ॥

इति श्रीवराहमिहिराचार्यविरचितायां बृहत्संहितायां पश्चिमोत्तरदे
वास्तव्य-पंडितबलदेवप्रसादमिश्रविरचितायां भाषाटीकायां षट्पंचाशत्त

---

तेंदूके कच्चे फल, कैथके कच्चे फल, सेमलके फूल, सल्लकीवृक्षके
वृक्षकी छाल और वच ॥ १ ॥ इन सबको एक द्रोण जलमें क्वाथ
भाग बच जाय तब उतारे ॥ २ ॥ पीछे उसमें सरलवृक्षका गोंद
मिलावे, कुंदरू ( देवदारु वृक्षका निर्यास ) राल अलसी और बेल
सबको घोटकर डाले यह वज्रलेप नामक कल्पक है ॥३॥ इस वज्रले
हवेली, वलभी शिवलिंग, देवप्रतिमा, भित्ति और कूपोंमें गर्म करके
हजार वर्ष पर्यंत ठहरता है ॥४॥ लाख, कुंदरू, गूगल, घरके धुंएका जा

नागबलाफलतिन्दुकमदनफलमधूकमञ्जिष्ठाः ॥ ५ ॥ सर्ज
लकानि चेति कल्कः कृतो द्वितीयोऽयम् । वज्राख्यः प्रथमगु
मपि तेष्वेव कार्येषु ॥ ६ ॥ गोमहिषाजविषाणैः खररोम्णा
षचर्मगव्यैश्च । निम्बकपित्थरसैः सह वज्रतरो नाम कल्क
॥ ७ ॥ अष्टौ सीसकभागाः कांसस्य द्वौ तु रीतिकाभागः
कथितो योगोऽयं विज्ञेयो वज्रसङ्घातः ॥ ८ ॥

इति श्रीवराहमिहिरकृतौ बृहत्संहितायां वज्रलेपो नाम
सप्तपञ्चाशत्तमोऽध्यायः ॥ ५७ ॥

---

अथाष्टपंचाशत्तमोऽध्यायः ।

प्रतिमालक्षणम् ।

जालान्तरगे भानौ यदणुतरं दर्शनं रजो याति । तद्वि
माणुं प्रथमं तद्धि प्रमाणानाम् ॥ १ ॥ परमाणुरजो बाला

---

बेलकी गिरी, नागबला ( गंगेरण ) के फल, महुयेके फल, मजीठ ॥५॥
आंवले इन सब वस्तुओंके कल्कको भी पहली भांति सिद्ध किये द्रोण
मिलानेसे दूसरा वज्रलेप सिद्ध होता है, इसमें भी वही गुण है जो पहले वज्र
हैं और यहभी प्रासाद आदिके लेपमें हो पहले वज्रलेपकी भांति काम आ
गौ, भैंस और बकरा इन तीनोंके सींग, गर्दभ, महिष और गौ इन तीन
नींबके फल, कैथके फल और नील इन सबसे पहली भांति तीसरा कल्क
है, इसका नाम वज्रतर है. इसमेंभी पहले कहे हुए गुण हैं और पहले कार्य
आता है॥७॥ आठ भाग सीसा, दो भाग कांसा, एक भाग पीतल इन सबक
गलावे यह मयका कहा हुआ योग है और इसका नाम वज्रसंघात है ॥

इति श्रीवराहमिहिराचार्यविरचितायां बृहत्संहितायां पश्चिमोत्तरदेशीयमुरा
बादवास्तव्य-पंडितबलदेवप्रसादमिश्रविरचितायां भाषाटीकायां
सप्तपंचाशत्तमोऽध्यायः ॥ ५७ ॥

---

जालीके बीचसे सूर्यका प्रकाश आता है, उसमें जो अत्यन्तसूक्ष्म रज दे
है; उसको परमाणु जाने, वही सब प्रमाणोंमें पहला है ॥ १ ॥ आठ प

अथ सप्तममंसजत्रुणी कथयन्त्यष्टममोष्ठकन्दरे ॥ २५ ॥
नयने च सभ्रुणी सललाटं दशमं शिरस्तथा । अशुभेष्व
दशाफलं चरणाद्येषु शुभेषु शोभनम् ॥ २६ ॥

इति श्रीवराहमिहिरकृतौ बृहत्सं० स्त्रीलक्षणं नाम सप्ततितमोऽध्यायः ॥

## अथैकसप्ततितमोऽध्यायः ।

### वस्त्रच्छेदलक्षणम्.

वस्त्रस्य कोणेषु वसन्ति देवा नराश्च पाशान्तदशान्तम
शेषास्त्रयश्चात्र निशाचरांशास्तथैव शय्यासनपादुकासु ॥ १ ॥
मषीगोमयकर्दमाद्यैश्छिन्ने प्रदग्धे स्फुटिते च विन्द्यात् । पुष्टं
ऽल्पमल्पतरं च भुक्ते पापं शुभं वाधिकमुत्तरीये ॥ २ ॥
क्षसांशेष्वथवापि मृत्युः पुञ्जन्म तेजश्च मनुष्यभागे । भाग
राणामथ भोगवृद्धिः प्रान्तेषु सर्वत्र वदन्त्यनित्यम् ॥

और ग्रीवा आठवां भाग ॥ २५ ॥ भ्रूसहित नेत्र नवम भाग और ललाटसहि
दशवां भाग है, पांव आदिके अंग अशुभ लक्षणोंसे युक्त हों तो उनकी व
फल शुभ होता है ॥ २६ ॥

इति श्रीवराहमिहिराचार्यविरचितायां बृहत्संहितायां पश्चिमोत्तरदेशीयमुरादाबादवास्तव्य-पंडितबलदेवप्रसादमिश्रविरचितायां भाषाटीकायां सप्ततितमोऽध्यायः ॥ ७० ॥

नये वस्त्रके नौ भाग करके विचार करे, वस्त्रके कोणोंके चार भागोंमें पाशांतके दो भागोंमें मनुष्य और मध्यके तीन भागोंमें राक्षस वसते हैं. मूलको पाशांत और अग्रको दशांत कहते हैं, ऐसेही शय्या, आसन और ऊँकेभी नौ भाग करके फलका विचार करे ॥ १ ॥ नया वस्त्र स्याही, कर्दम आदिसे लिप्त हो, कट जाय, जल जाय या फट जाय तो पूरा अशुभ होता है. कुछ पुराना वस्त्र हो तो थोडा अशुभ होता और बहुत पुराना व तो बहुत कम अशुभ फल होता है, उपरने ( ऊपर ओढनेका वस्त्र, ) में फल अधिक होता है ॥ २ ॥ राक्षसोंके भागोंमें वस्त्रमें छेद आदि हों तो स्वामीको रोग हो या मृत्यु हो, मनुष्यभागोंमें छेद आदि हों तो पुत्रज और कांति हो, देवताओंके भागोंमें छेद आदि हों तो भोगोंकी वृद्धि हो भागके प्रान्तोंमें छेद आदि हों तो गर्गादि मुनि उसका अनिष्ट फल कहते हैं

कङ्कप्लुवोलूककपोतकाकक्रव्यादगोमायुखरोष्ट्रसर्पैः । छेदाकृतिर्दैव
तभागगापि पुंसां भयं मृत्युसमं करोति ॥ ४ ॥ छत्रध्वजस्वस्ति
कवर्धमानश्रीवृक्षकुम्भांबुजतोरणाद्यैः । छेदाकृतिर्नैर्ऋतभागगा
पुंसां विधत्ते न चिरेण लक्ष्मीम् ॥ ५ ॥ प्रभूतवस्त्रदाश्विनी भरण
थापहारिणी । प्रदह्यतेऽग्निदैवते प्रजेश्वरेऽर्थसिद्धयः ॥ ६ ॥ मृगे
मूषकाद्भयं व्यसुत्वमेव शाङ्करे । पुनर्वसौ शुभागमस्तदग्रभे ध
र्युतिः ॥ ७ ॥ भुजङ्गभे विलुप्यते मघासु मृत्युमादिशेत् । भग
ह्वये नृपाद्भयं धनागमाय चोत्तरा ॥ ८ ॥ करेण कर्मसिद्ध
शुभागमस्तु चित्रया । शुभं च भोज्यमानिले द्विदैवते जनप्रि
॥ ९ ॥ सुहृद्युतिश्च मित्रभे पुरन्दरेऽम्बरक्षयः । जलप्लुतिश्च नैर्ऋ
रुजो जलाधिदैवते ॥ १० ॥ मिष्टमन्नमथ विश्वदैवते वैष्णवे भव
नेत्ररोगता । धान्यलब्धिमपि वासवे विदुर्वारुणे विषकृतं म
द्भयम् ॥ ११ ॥ भद्रपदासु भयं सलिलोत्थं तत्परश्च भवेत्सु
लब्धिः । रत्नयुतिं कथयन्ति च पौष्णे योऽभिनवाम्बरमिच्छ

---

कंकपक्षी, मेंडक, उल्लू, कपोत, काक, मांस खानेवाले गृध्रादि, जम्बुक, गधे,
और सर्पके आकारका छेद देवताओंके भागमेंभी हो तोभी पुरुषोंको मृत्युके स
भय करता है और भागोंमें हो तो क्या कहना है ॥ ४ ॥ छत्र, ध्वज, स्वस्ति
वर्धमान, ( मट्टीका सिकोरा ), बिल्ववृक्ष, कलश, कमल, तोरणादिके आका
छेद राक्षसभागमें पुरुषोंको शीघ्रही लक्ष्मी देता है और भागोंमें हो तब तो
नाहीं क्या है ॥ ५ ॥ अश्विनी नक्षत्रमें नया वस्त्र पहरनेसे बहुत वस्त्र मिलते
भरणीमें पहरनेसे वस्त्रोंकी हानि होती है, कृत्तिकामें वस्त्र दग्ध हो जाना, रोहि
धनप्राप्ति ॥ ६ ॥ मृगशिरामें वस्त्रको मूषकका भय, आर्द्रामें मृत्यु, पुनर्वसुमें शु
प्राप्ति, पुष्यमें धनलाभ ॥ ७ ॥ आश्लेषामें पहरनेसे वस्त्रका नष्ट हो जाना, मघा
त्रमें मृत्यु, पूर्वाफाल्गुनीमें राजासे भय, उत्तराफाल्गुनीमें धनकी प्राप्ति ॥ ८ ॥ ह
कार्य सिद्धि होती है, चित्रामें शुभकी प्राप्ति, स्वातिमें उत्तम भोजनका मि
विशाखामें मनुष्योंका प्रिय ॥ ९ ॥ अनुराधामें मित्रका समागम, ज्येष्ठामें व
क्षय, मूलमें जलमें डूबना, पूर्वाषाढामें रोग होना ॥ १० ॥ उत्तराषाढामें मीठे
नका मिलना, श्रवणमें नेत्ररोग, धनिष्ठामें अन्नका लाभ, शतभिषामें विषका
भय ॥ ११ ॥ पूर्वाभाद्रपदामें जलका भय, उत्तराभाद्रपदामें पुत्रलाभ और रेवती
त्रमें जो पुरुष नया वस्त्र धारण करे तो उसको रत्नलाभ होता है ॥ १२ ॥ ब्राह

भोक्तुम् ॥ १२ ॥ विप्रमतादथ भूपतिदत्तं यच्च विवाहविधाव
लब्धम् । तेषु गुणै रहितेष्वपि भोक्तुं नूतनमम्बरमिष्टफलं स
॥ १३ ॥ भोक्तुं नवाम्बरं शस्तमृक्षेऽपि गुणवर्जिते । विवाहे र
सन्माने ब्राह्मणानां च सम्मते ॥ १४ ॥

इति श्रीवराहमिहिरकृतौ बृहत्सं० वस्त्रच्छेदलक्षणंनामैकसप्ततितमोऽध्याय

---

## अथ द्विसप्ततितमोऽध्यायः ।

### चामरलक्षणम् ।

देवैश्चमर्यः किल बालहेतोः सृष्टा हिमक्ष्माधरकन्दरेषु । अ
तद्वर्णाश्च भवन्ति तासां कृष्णाश्च लांगूलभवाः सिताश्च ॥
स्नेही मृदुत्वं बहुबालता च वैशद्यमल्पास्थिनिबन्धनत्वम् ।
कल्यं च तेषां गुणसम्पदुक्ता विद्धाल्पलुप्तानि न शोभनानि ॥
अध्यर्धहस्तप्रमितोऽस्यदण्डो हस्तोऽथवारत्निसमोऽथ वान्यः ।
ष्ठाच्छुभात् काञ्चनरूप्यगुप्ताद्रत्नैर्विचित्रश्च हिताय राज्ञाम् ॥

---

आज्ञासे बुरे नक्षत्रमेंभी नये वस्त्रका धारण करना शुभही फल देता है, राजाका
हुआ वस्त्र, विवाहमें प्राप्त हुआ वस्त्र बुरे नक्षत्रमेंभी ग्रहण कर लेवे तो शुभही
देता है ॥ १३ ॥ विवाहमें, राजाके सत्कारमें और ब्राह्मणोंकी आज्ञासे बुरे न
वस्त्रका धारण करना शुभही फल देता है ॥ १४ ॥

इति श्रीवराहमिहिराचार्यविरचि० बृहत्संहितायां पश्चिमोत्तरदेशीयमुरादाबादवा
पण्डितबलदेवप्रसाद मिश्रविरचितायां भाषाटीकायामेकसप्ततितमोऽध्यायः ॥ ७

देवताओंने हिमालय पर्वतकी कन्दराओंमें चामरोंके लिये चामरी ( चमर
उत्पन्न किये हैं. उनकी पूंछके बाल पीले, काले और श्वेत होते हैं ॥ १ ॥
रोंके बाल स्निग्ध, कोमल और बहुत हों, विशद अर्थात् निर्मल और
उलझे हुए न हों, उनके बीचकी हड्डी छोटी हो, जिसमें बाल लगे रहते है
श्वेतवर्णके बाल हों, यह उन चामरोंके गुणोंकी सम्पत्ति कही है, ऐसे बा
होते हैं और चामरके बाल विद्ध ( टूटे और फटे हुए ), छोटे और लुप्त (
हुए ) शुभ नहीं होते ॥ २ ॥ उस चामरका दंड डेढ हाथ, एक हाथ या
तुल्य लंबा बनावे, उत्तम काष्ठका दंड बनाये सुवर्ण या चांदीसे मढ उसपर
जड, यह दण्ड राजाओंको शुभ होता है ( मुट्ठी बंधे हाथको रत्नि कहते हैं )

यष्ट्यातपत्रांकुशवेत्रचापवितानकुन्तध्वजचामराणाम् । व्याप
तन्त्रीमधुकृष्णवर्णा वर्णक्रमेणैव हिताय दण्डाः ॥ ४ ॥ मातृ
नकुलक्षयावहा रोगमृत्युजननाश्च पर्वभिः । द्व्यादिभिर्द्विकविवर्
क्रमाद् द्वादशान्तविरतैः समैः फलम् ॥ ५ ॥ यात्राप्रसिद्धिर्द्वि
विनाशो लाभः प्रभूतो वसुधागमश्च । वृद्धिः पशूनामभिवा
तातिरुयाद्येष्वयुग्मेषु तदीश्वराणाम् ॥ ६ ॥

इति श्रीवराहमि० बृहत्सं० चामरलक्षणं नाम द्विसप्ततितमोऽध्यायः ॥७

## अथ त्रिसप्ततितमोऽध्यायः ।

### छत्रलक्षणम् ।

निचितं तु हंसपक्षैः कृकवाकुमयूरसारसानां च । दौ
नवेन तु समन्ततश्छादितं शुक्लम् ॥ १ ॥ मुक्ताफलैरुपचितं

लाठी, छत्र, अंकुश, वेत्र ( छडी ), धनुष, वितान ( चंदोवा ), भाला ध्वज चामर इन सबके दंड ब्राह्मणोंको बनाने चाहिये, क्षत्रियोंको तंत्री ( तांत ) के (पीले और लाल रंग मिले ), वैश्योंको शहतके रंग और शूद्रोंको काले रंगके बनाने उचित हैं ॥ ४ ॥ इन दंडोंके दो पर्व ( पोरुओं ) से लेकर दो २ बढाते तो बारह पर्वतक सम पर्वोंके यह फल क्रमसे होते हैं, जैसे दो पर्वका दंड माताका क्षय, चार पर्व हो तो भूमिक्षय, छः पर्व हो तो धनक्षय, आठ पर्व तो मृत्यु कुलक्षय, दश पर्वका हो तो रोगकी उत्पत्ति और बारह पर्वका दंड मृत्यु होती है ॥ ५ ॥ तीन पोरुओंसे लेकर दो २ पोरुओंकी वृद्धिसे विषम यह फल क्रमसे उनके स्वामियोंको होते हैं, जैसा तीन पर्वका दंड होनेसे जय, पांच पर्वका होनेसे शत्रुओंका नाश, सात पर्वका होनेसे बहुतसा लाभ नौ पर्वका होनेसे भूमिका लाभ, ग्यारह पर्वका होनेसे पशुओंकी वृद्धि और पर्वका दंड होनेसे अभिष्ट वस्तुकी प्राप्ति होती है ॥ ६ ॥

इति श्रीवराहमिहिराचार्यविरचितायां बृहत्संहितायां पश्चिमोत्तरदेशीयमुरादाबा स्तव्य--पंडितबलदेवप्रसादमिश्रविरचितायां भाषाटी० द्विसप्ततितमोऽध्यायः ॥

हंस, मुरगा, मयूर सारस पक्षीके पंखोंसे बना, नये दुकूल ( दुपट्टे ) से और ढका, श्वेतवर्ण, मोतियोंसे व्याप्त ॥ १ ॥ चारों ओर लटकती हुई मो मालाओंसे युक्त, स्फटिककी मूठसे शोभित छत्र बनावे और छः हाथ लम्

म्बमालाविलं स्फटिकमूलम् । षड्ढस्तशुद्धहैमं नवपर्वनगैकदण्डं च ॥ २ ॥ दण्डार्धविस्तृतं तत् समावृतं रत्नविभुषितमुदग्रम् नृपतेस्तदातपत्रं कल्याणपरं विजयदं च ॥ ३ ॥ युवराजनृपतिपत्न्याः सेनापतिदण्डनायकानां च । दण्डोऽर्धपञ्चहस्तः समपञ्चकृतार्धविस्तारः ॥४॥ अन्येषामुष्णघ्नं प्रसादपट्टैर्विभूषितशिरस्कम् । व्यालम्बिरत्नमालं छत्रं कार्यं च मायूरम् ॥ ५ ॥ अन्येषां च नराणां शीतातपवारणं तु चतुरस्रम् । समवृत्तदण्डयुक्तं छत्रं कार्यं तु विप्राणाम् ॥ ६ ॥

इति श्रीवराहमि० बृहत्सं० छत्रलक्षणं नाम त्रिसप्ततितमोऽध्यायः ॥७३॥

## अथ चतुःसप्ततितमोऽध्यायः ।

### स्त्रीप्रशंसा ।

जये धरित्र्याः पुरमेव सारं पुरे गृहं सद्मनि चैकदेशः । तत्रापि शय्या शयने वरा स्त्री रत्नोज्ज्वला राजसुखस्य सारः ॥१॥ रत्नानि

काष्ठका दंड सोनेसे मढा, नौ या सात पर्वोंसे युक्त छत्रको लगावे ॥२॥ दंडके अर्धभागके तुल्य ( तीन हाथ ) छत्रका व्यास रक्खे, वह छत्र सुश्लिष्टसंधि, रत्नोंसे भूषित और उन्नत हो ऐसा छत्र राजाको कल्याण करता और विजय देता ॥ ३ ॥ युवराज, राजाकी रानी, सेनापति और दंडनायक ( कोतवाल ) के छत्रका दंड साढे चार हाथ, और छत्रका व्यास अढाई हाथ होता है ॥ ४ ॥ युवराजादिको छोड राजपुत्रादिके लिये मयूरपक्षोंका बना प्रसादपट्ट गोपट्टलक्षणाध्यायमें कह आये हैं, तिनसे भूषित हुआ है शिर जिसका, रत्नमाला जिसमें लटकती हैं ऐसा छत्र धूपकी निवृत्तिके लिते होता है ॥ ५ ॥ साधारण मनुष्योंके लिये शीत और धूपको रोकनेवाला चतुरस्र छत्र होता है और ब्राह्मणोंके लिये चारों ओरसे गोल और दंडयुक्त छत्र बनाना उचित है ॥ ६ ॥

इति श्रीवराहमिहिराचार्यविरचितायां बृहत्संहितायां पश्चिमोत्तरदेशीयमुरादाबादवास्तव्य-पंडितबलदेवप्रसादमिश्रविरचितायां भाषाटीकायां त्रिसप्ततितमोऽध्यायः ॥७३॥

राजा सम्पूर्ण पृथ्वीको जीत ले परन्तु उसमें अपनी राजधानीका नगरही सार है. उस नगरमें अपना गृहसार, गृहमें अपने रहनेका एक मुख्य स्थान सार, उस स्थानमें शय्या सार और उस शय्याके रत्नोंसे भूषित स्त्री सार है, राजसुखमें इतनाही सार है और सब पदार्थ सारहीन हैं ॥ १ ॥ रत्नोंको स्त्री भूषि

विभूषयन्ति योषा भूष्यन्ते वनिता न रत्नकान्त्या। चेतो व
हरन्त्यरत्ना नो रत्नानि विनाङ्गनाङ्गसङ्गात् ॥ २ ॥ आ
विनिगूहतां रिपुबलं जेतुं समुत्तिष्ठतां तन्त्रं चिन्तयतां कृताकृत
व्यापारशाखाकुलम्। मन्त्रिप्रोक्तनिषेविनां क्षितिभुजामाशङ्कि
र्वतो दुःखाम्भोनिधिवर्तिनां सुखलवः कान्तासमालिङ्गनम् ॥
श्रुतं दृष्टं स्पृष्टं स्मृतमपि नृणाह्लादजननं न रत्नं स्त्रीभ्योऽ
क्वचिदपि कृतं लोकपतिना। तदर्थं धर्मार्थौ सुतविषयसौख्
च ततो गृहे लक्ष्म्यो मान्याः सततमबला मानविभवैः ॥
येऽप्यङ्गनानां प्रवदन्ति दोषान् वैराग्यमार्गेण गुणान्विहाय
दुर्जना मे मनसो वितर्कः सद्भाववाक्यानि न तानि तेषाम् ॥
प्रब्रूत सत्यं कतरोऽङ्गनानां दोषोऽस्ति यो नाचरितो मनुष
धार्ष्ट्येन पुम्भिः प्रमदा निरस्ता गुणाधिकास्ता मनुनात्र च
॥ ६ ॥ सोमस्तासामदाच्छौचं गन्धर्वाः शिक्षितां गिरम्। अ

---

करती है. रत्नकांतिसे स्त्रियें भूषित नहीं होतीं, कारण कि, स्त्री विना रत्न
तो भी चित्तको हर लेती है और रत्न स्त्रियोंके अंगका संग किये विना चि
हर सकते ॥२॥ हर्ष, शोक आदिके आकारको छिपाते हुए, शत्रुबल जीतने
उठते हुए, किये न किये सैकडों व्यवहारोंकी शाखाओंसे व्याकुल, राज
चिंतवन करते हुए, मंत्रियोंकी कही नीतिपर चलते हुए, पुत्र स्त्री आदिसेभी
रहते हुए, दुःखसमुद्रमें डूबे हुए, राजाओंके अर्थ स्त्रीका आलिंगन कर
थोडासा सुख है ॥ ३ ॥ विधाताने स्त्रियोंके सिवाय और कहीं कोई ऐस
निर्माण नहीं किया जिसके सुनने, स्पर्श करने, देखने या स्मरण करनेहीसे
आल्हाद हो जाय, धर्म और अर्थका सेवन स्त्रीकेही लिये करते हैं, पुत्रोंव
विषयसुखोंका लाभ स्त्रीसेहि होता है. स्त्री घरकी लक्ष्मी है, इसलिये मान
ऐश्वर्यसे सब समय स्त्रियोंका सत्कार करना उचित है ॥ ४ ॥ यह हमार
निश्चय है कि जो पुरुष स्त्रियोंके गुणोंको छोड वैराग्य मार्ग द्वारा उन
कहते हैं वे पुरुष दुष्ट हैं इसी कारण उन दुष्टोंके वे वचनभी प्रामाणिक नहीं
आप विरक्त हैं तो आपही सत्य कहें कि, स्त्रियोंमें ऐसा कोनसा दोष है ज
षने पहलेही न किया हो ( सब दोष पहले पुरुषोंने किये पीछे स्त्रीयोंने
सीखे ) पुरुषोंने धृष्टतासे स्त्रीयोंको जीत लिया, वास्तवमें पुरुषोंसे स्त्रियोंमें
गुण हैं. धर्मशास्त्रके मुख्य आचार्य मनुने भी इस विषयमें यह कहा है॥६॥ च
शुद्धता, गंधर्वोंने शिक्षित वचन दिये और अग्निने सर्वभक्षित्व स्त्रियोंको दि

सर्वभक्षित्वं तस्मान्निष्कसमाः स्त्रियः ॥ ७ ॥ ब्राह्मणाः प
मेध्या गावो मेध्यास्तु पृष्ठतः।अजाश्वा मुखतो मेध्या स्त्रियो मे
स्तु सर्वतः ॥ ८ ॥ स्त्रियः पवित्रमतुलं नैता दुष्यन्ति कर्हि
मासि मासि रजो ह्यासां दुष्कृतान्यपकर्षति ॥९॥ जामयो
गेहानि शपन्त्यप्रतिपूजिताः । तानि कृत्याहतानीव विनश्
समन्ततः ॥ १० ॥ जाया वा स्याज्जनित्री वा सम्भवः स्त्री
नृणाम् । हे कृतघ्नास्तयोर्निन्दां कुर्वतां वः कुतः सुखम् ॥
दम्पत्योर्व्युत्क्रमे दोषः समः शास्त्रे प्रतिष्ठितः । नरा न तमवे
तेनात्र वरमङ्गनाः॥१२॥बहिर्लोम्ना तु षण्मासान् वेष्टितः खरच
दारातिक्रमणे भिक्षां देहीत्युक्त्वा विशुद्ध्यति ॥१३॥ न शते
वर्षाणामपैति मदनाशयः।तत्राशक्त्या निवर्तन्ते नरा धैर्येण ये
॥१४॥ अहो धाष्टर्यमसाधूनां निन्दतामनघाः स्त्रियः।मुष्णत
चौराणां तिष्ठ चौरेति जल्पताम् ॥ १५ ॥ पुरुषश

---

इसलिये स्त्री सुवर्ण तुल्य हैं ॥ ७ ॥ ब्राह्मणोंके पैर, गौओंकी पीठ और
घोडोंका मुख पवित्र है और स्त्रियोंके सब अंगही पवित्र हैं ॥ ८ ॥ स्त्रियोंके
कोई दूसरा पदार्थ पवित्र नहीं है, वह कभी दूषित नहीं हो सकती हैं, क्योंकि
महीने उनका ऋतु होता है जो कि उनके सब पाप हर लेता है ॥ ९ ।
आदर की हुई कुलस्त्री जिन घरोंको शाप देती है वे घर मानो कृत्यासे ह
चारों ओरसे नाशको प्राप्त होते हैं ॥ १० ॥ भार्या हो या माता हो
उत्पत्ति स्त्रियोंसेही होती है अर्थात् भार्यासे पुत्ररूप करके उत्पन्न और
साक्षात् आप उत्पन्न होता है, हे कृतघ्न पुरुषो ! भार्या और माताकी निन्दा
तुम्हारा भला कहांसे होगा ॥ ११ ॥ स्त्रीपुरुषोंको परस्पर पुरुषोंको पर
और स्त्रीको परपुरुषके संगमें तुल्यही दोष धर्मशास्त्रमें कहा है; परन्तु पुरुष
संगमें कुछ दोष नहीं देखते और स्त्री परपुरुषमें दोष देखती है, इसलिये
स्त्रियां उत्तम हैं ॥ १२ ॥ जो पुरुष अपनी भार्याको छोड दूसरी स्त्रीका संग
पुरुष बाहरकी ओरसे रोमोंवाले गर्दभका चमडा ओढकर छः महीनेतक
देही ) यह कहे अर्थात् भीख मांगता फिरे तब शुद्ध होता है ॥ १३ ॥ सौ वर्ष
नेपर भी पुरुषोंकी कामवासना नहीं छुटती परन्तु शरीरकी शक्ति घट जाने
निवृत्त होते और स्त्री धैर्यसे निवृत्त होती है ॥ १४ ॥ देखो ! निर्दोष स्त्रियों
करते हुए दुष्टोंकी दुष्टता ऐसी है जैसे चोरी करते हुए चोर और
पुरुष ( घरके स्वामी आदि ) को कहते हों कि अरे चोर !
यह सब धर्मशास्त्रके वाक्य हैं ॥ १५ ॥ पुरुष

ानि कामिनीनां कुरुते यानि रहो न तानि पश्चात्। सुकृतज्ञत-
ाङ्गना गतासूनवगूह्य प्रविशन्ति सप्तजिह्वम् ॥ १६ ॥ स्त्रीरत्न-
ागोऽस्ति नरस्य यस्य निःस्वोऽपि स्वं प्रत्यवनीश्वरोऽसौ। राज्य-
य सारोऽशनमङ्गनाश्च तृष्णानलोद्दीपनदारुशेषम् ॥ १७॥ कामिनीं
थमयौवनान्वितां मन्दवल्गुमृदुपीडितस्वनाम्। उत्स्तनीं समव-
म्ब्य या रतिः सा न धातृभवनेऽस्ति मे मतिः ॥ १८ ॥ तत्र
रमुनिसिद्धचारणैर्मान्यमानपितृसेव्यसेवनात्। ब्रूत धातृभवनेऽस्ति
ि सुखं यद्रहः समवलम्ब्य न स्त्रियम् ॥ १९ ॥ आब्रह्मकीटान्त-
दं निबद्धं पुंस्त्रीप्रयोगेण जगत्समस्तम्। व्रीडात्र का यत्र चतु-
खत्वमीशोऽपि लोभाद्गमितो युवत्याः ॥ २० ॥

इति श्रीवराहमिहिरकृतौ बृहत्संहितायामन्तःपुरचिन्तायां
स्त्रीप्रशंसा नाम चतुःसप्ततितमोऽध्यायः ॥ ७४ ॥

---

कर एकांतमें स्त्रियोंको जो मीठे २ वचन बोलता है तैसे वचन मनसे नहीं बोलता
ौर स्त्री अपनी कृतज्ञतासे मृतपतिको आलिंगन कर अग्निमें प्रवेश करती है
१६ ॥ उत्तम स्त्रीको भोगनेवाला निर्धनभी राजा है, क्योंकि राज्यका सार भोजन
ौर उत्तम स्त्री यह दोही हैं और सब हाथी, घोडे, रत्न, सुवर्णादि सामग्री तृष्णा
प अग्निको प्रज्वलित करनेको काष्ठ हैं ॥ १७ ॥ हमारी तो यह बुद्धि है कि नये
ौवनवाली, मंद, सुन्दर, कोमल और स्तब्ध शब्द करती हुई, ऊंचे स्तनोंवाली
ामिनीको आलिंगन करनेसे जो सुख होता है, सो सुख ब्रह्मलोकमेंभी नहीं ॥ १८ ॥
ह्मलोकमें देवता, मुनि सिद्ध और चारण मान्योंका मान और सेव्योंका सेवन
रते हैं, इससे बढकर और ब्रह्मलोकमें ऐसा कौनसा सुख है, स्त्रीको एकान्तमें
ालिंगन करनेसे न प्राप्त हो ॥ १९ ॥ ब्रह्मासे लेकर कीडे मकोडेतक सब जगत्
ीपुरुषकी प्रयोगसे बंधा है, इसमें क्या लज्जा, जहां जगत्प्रभु महादेवजी भी स्त्रीको
खनेके लोभसे चतुर्मुख हो गये ॥ २० ॥

ति श्रीवराहमिहिराचार्यविरचि० बृहत्सं तायां पश्चिमोत्तरदेशीयमुरादाबादवास्तव्य-
पंडितबलदेवप्रसादमिश्रविरचितायां भाषाटीकायां चतुःसप्ततितमोऽध्यायः ॥ ७४ ॥

---

१ दृष्टांत है कि, एक समय पार्वतीको अंकमें लिये महादेवजी कैलासमें विराजमान थे, उस समय
ालोत्तमा नाम अप्सरा महादेवजीकी प्रदक्षिणा करने लगी तब पार्वतीके भयसे महादेवजी चारों ओर मुख
रकर तो उसका मुख न देख सके परन्तु जिधर वह जाती उसी ओर नया मुख उत्पन्न करते गये इस प्रकार
[illegible]

## अथ पंचसप्ततितमोऽध्यायः ।

### सौभाग्यकरणम् ।

जात्यं मनोभवसुखं सुभगस्य सर्वमाभासमात्रमितरस्य वियोगात् । चित्तेन भावयति दूरगतापि यं स्त्री गर्भं बिभर्ति पुरुषस्य तस्य ॥ १ ॥ भंक्त्वा काण्डं पादपस्योप्तमुर्व्यां वास्यां नान्यतामेति यद्वत् । एवं ह्यात्मा जायते स्त्रीषु भूयः तस्मिन् क्षेत्रयोगाद्विशेषः ॥ २ ॥ आत्मा सहैति मनस इन्द्रियेण स्वार्थेन चेन्द्रियमिति क्रम एष शीघ्रः । योगोऽ मनसः किमगम्यमस्ति यस्मिन्मनो व्रजति तत्र गतोऽयम ॥ ३ ॥ आत्मायमात्मनिगतो हृदयेऽतिसूक्ष्मो ग्राह्योऽ मनसा सतताभियोगात् । यो यं विचिन्तयति याति स यत्वं यस्मादतः सुभगेव गता युवत्यः ॥ ४ ॥ दाक्षिण्य सुभगत्वहेतुर्विद्वेषणं तद्विपरीतचेष्टा । मन्त्रौषधाद्यैः कुहक

सुभग पुरुषको सब कामदेवका सुख श्रेष्ठ है और स्त्रीका चित्त अनुरक्त न दुर्भग पुरुषको रतिमें सुखका आभास मात्र होता है, वास्तविक सुख नहीं रतिके समय दूर स्थितभी स्त्री चित्तसे जिस पुरुषका ध्यान करे, उसीके गर्भ धारण करती है ॥ १ ॥ जिस वृक्षका कलम अथवा बीज भूमिमें बों वृक्ष जमता है दूसरा वृक्ष नहीं इसी प्रकार स्त्रियोंमेंभी फिरभी संता आत्माही उत्पन्न होता है, केवल क्षेत्रके योगसे कुछ विशेष होता है, जैसा क्षेत्रमें वृक्षादि उत्तम होते, किसीमें सामान्य होते हैं ऐसेही स्त्रियोंमेंभी योग्य है ॥ २ ॥ आत्मा मनके साथ और मन इन्द्रियके साथ जाता इन्द्रियें अपने विषय शब्द आदिके साथ जाती हैं, यह आत्माके जानेक क्रम और यही योग है. मनको कोई स्थान अगम्य नहीं और जहां मन वहां यह आत्मा चला जाता है ॥ ३ ॥ अतिसूक्ष्मरूप यह जीवात्मा हृद मात्माके बीच स्थित है, निरन्तर अभ्याससे निश्चल चित्तसे उसका ग्रहण चाहिये, जो जिसका चिन्तन करे वह तन्मय हो जाते हैं, इसलिये स्त्रीभी पुरुषकाही चिन्तन करती है ॥ ४ ॥ स्त्रियोंके चित्तके अनुकूल आचरण सौ मुख्य हेतु है अर्थात् दाक्षिण्यसे पुरुष सुभग होता है और स्त्रियोंके विपरीत आचरण करनेपर विद्वेषण होता है अर्थात् वह पुरुष दुर्भग हो शीकरण आदिके लिये मंत्र औषध और भी इन्द्रजालादि कुहक प्रयोग

गैर्भवन्ति दोषा बहवो न शर्म ॥ ५ ॥ वाल्लभ्यमायाति वि
मानं दौर्भाग्यमापायतेऽभिमानः । कृच्छ्रेण संसाधयतेऽभि
कार्याण्ययत्नेन वदन् प्रियाणि ॥ ६ ॥ तेजो न तद्यत्प्रियस
सत्वं वाक्यं न चानिष्टमसत्प्रणीतम् । कार्यस्य गत्वान्तमनुद्धत
तेजस्विनस्ते न विकत्थना ये ॥ ७ ॥ यः सार्वजन्यं सुभगत्व
छेद्गुणान् स सर्वस्य वदेत्परोक्षे । प्राप्नोति दोषानसतोऽप्यनेक
परस्य यो दोषकथां करोति ॥ ८ ॥ सर्वोपकारानुगतस्य लं
सर्वोपकारानुगतो नरस्य । कृत्वोपकारं द्विशतां विपत्सु या कं
रल्पेन न सा शुभेन ॥ ९ ॥ तृणैरिवाग्निः सुतरां विवृद्धिमाच्छ
मानोऽपि गुणोऽभ्युपैति । स केवलं दुर्जनभावमेति हन्तुं गु
वाञ्छति यः परस्य ॥ १० ॥

इति श्रीवराहमिहिरकृतौ बृहत्संहितायां सौभाग्यकरणं नाम पञ्चसततितमोऽध्यायः ॥ ७५ ॥

---

अनेक दोषही उत्पन्न होते हैं, भला नहीं होता अर्थात् स्त्रीवशीकरणका मुख्य
दाक्षिण्य है, मंत्र औषध आदि नहीं ॥ ५ ॥ अहंकारको छोडनेसे मनुष्य स
प्रिय हो जाता हैं, अहंकारसे पुरुष सबको अप्रिय होता है अभिमानी पुरुष
कार्य कष्टसे साधता और मीठा बोलनेवाला पुरुष सहजमें कार्य सिद्ध कर ले
॥ ६ ॥ विना विचारे करनेमें प्रीति तेज नहीं है और दुष्टोंके कहे दुर्वचनभी श्रे
जो पुरुष कार्यको समाप्त करकेभी आभिमान न करे वे तेजस्वी होते हैं. वाचाल
तेजस्वी नहीं होते ॥ ७ ॥ सबका प्यारा होना चाहनेवाला पुरुष परोक्षमें सबकी
करे, जो पराई निन्दा करते हैं उनके ऊपर अकारण ही अनेक दोष मनुष्य लग
हैं ॥ ८ ॥ सबके ऊपर उपकार करनेमें जो पुरुष तत्पर है उसके ऊपर सब मनु
उपकार करते हैं, शत्रुके ऊपर विपत्तिकालमें उपकार करनेसे जो कीर्ति होती
थोडे पुण्यका फल नहीं है अर्थात् किसी बडे पुण्यसे ही ऐसा योग आ
है ॥ ९ मनुष्य चाहे जितने सज्जनोंके गुणोंको छिपावे परन्तु उनके गुण
ढके हुए अग्नि ति वृद्धिकोही प्राप्त होते हैं. जो पराये गुणोंको मिटाया
है वही केवल दुर्जनताको प्राप्त हो जाता है और गुण किसीके मिटाये नह
सकते ॥ १० ॥

इति श्रीवराहमिहिराचार्यविरचितायां बृहत्संहितायांपश्चिमोत्तरदेशीयमुरादाबाद वा
पण्डितबलदेवप्रसादमिश्रविरचितायां भाषाटीकायांपंचसप्ततितमोऽध्यायः ॥ ७५

## अथ षट्सप्ततितमोऽध्यायः ।

### कान्दर्पिकम् ।

रक्तेऽधिके स्त्री पुरुषस्तु शुक्रे नपुंसकं शोणितशुक्रसाम्ये
यस्मादतः शुक्रविवृद्धिदानि निषेविनव्यानि रसायनानि ॥ १
हर्म्यपृष्ठमुडुनाथरश्मयः सोत्पलं मधु मदालसा प्रिया । वल्लकी
स्मरकथा रहः स्रजो वर्ग एष मदनस्य वागुरा ॥ २ ॥ माक्षिक
धातुमधुपारदलोहचूर्णपथ्याशिलाजतुविडङ्गघृतानि योऽद्यात्
सैकानि विंशतिरहानि जरान्वितोऽपि सोऽशीतिकोऽपि रमयत्य
बलां युवेव ॥ ३ ॥ क्षीरं शृतं यः कपिकच्छुमूलैः पिबेत् क्ष
स्त्रीषु न सोऽभ्युपैति । माषान् पयःसर्पिषि वा विपक्वान् षड्मास
मात्रांश्च पयोऽनुपानान् ॥४॥ विदारिकायाः स्वरसेन चूर्णं मुहुर्मु
र्भावितशोषितं च । शृतेन दुग्धेन सशर्करेण पिबेत्स यस्य प्रमद
प्रभूताः ॥ ५ ॥ धात्रीफलानां स्वरसेन चूर्णं सुभावितक्षौद्रसित

---

गर्भधारणके समय स्त्रीका रज अधिक हों तो कन्या, पुरुषका वीर्य अधिक तो पुत्र और दोनों तुल्य हों तो नपुंसक उत्पन्न होता है, इस कारण वीर्य बढानेवाले रसायन सेवन करने चाहिये ॥ १ ॥ महलकी छत्त, चन्द्रमाके किर नीलोत्पलसहित मद्य अर्थात् मदसे भरे पानपात्रमें नील कमल रक्खा हो, मद कर आलस्ययुक्ता प्राणप्रिया, वीणा, कामदेवकी चर्चा, एकांत, पुष्पमाला यह र सामग्री कामदेवके बांधनेकी रस्सी है ॥ २ ॥ सोनामक्खी, शहत, पारा, लोहचू शिलाजीत, वायविडंग और घृतको जो पुरुष ( सब वस्तुओंको समभाग ले चूर्ण शहत व घृतमें मिलाय गोली कर उन गोलियोंको ) इक्कीस दिन खाय तो अ वर्षका वृद्धभी तरुण पुरुषकी भांति स्त्रीसे रमण करता है ॥ ३ ॥ कौंचकी ज साथ औटाकर दूधको पीनेवाला पुरुष स्त्रीसंग करनेमें क्षीण नहीं होता दूधसे निकले घृतमें उडदोंको पकावे, पीछे छः ग्रास उन उडदोंको भक्षण क ऊपरसे दूध पीवे तो स्त्रीसंग करनेसे क्षीण नहीं होवे ॥ ४ ॥ विदारीकंदके चूर्ण विदारीकंदकेही रसकी वारंवार भावना देकर सुखाता जाय, उस चूर्णको भक्षण व ऊपरसे औटाया हुआ दूध मिश्री डालकर पीना चाहिये जिस पुरुषके ब स्त्री हों ॥ ५ ॥ आमलेके चूर्णमें आमलेके रसकी वार २ भावना देकर सुख फिर उस चूर्णमें शहत और मिश्री मिलाकर चाटे व ऊपरसे अपनी अग्निके अ

युक्तम् । लीढ्वानु पीत्वा च पयोऽग्निशक्त्या कामं निकामं
ृषो निषेवेत् ॥ ६ ॥ क्षीरेण बस्ताण्डयुजा शृतेन संप्लाव्य कामी
ुशस्तिलान् यः । सुशोषितानत्ति पिबेत्पयश्च तस्याग्रतः किं
ङ्कः करोति ॥ ७ ॥ माषसूपसहितेन सर्पिषा षष्टिकौदनमदन्ति
नराः । क्षीरमप्यनु पिबन्ति तासु ते शर्वरीषु मदनेन शेरते
८ ॥ तिलाश्वगन्धाकपिकच्छुमूलैर्विदारिकाषष्टिकपिष्टयोगः ।
ाजेन पिष्टः पयसा घृतेन पक्त्वा भवेच्छष्कुलिकातिवृष्या ॥९॥
रेण वा गोक्षुरकोपयोगं विदारिकाकन्दकभक्षणं वा । कुर्वन्न
देद्यदि जीर्यतेऽस्य मन्दाग्निता चेदिदमत्र चूर्णम् ॥ १० ॥ साज-
दलवणा हरीतकी शृङ्गवेरसहिता च पिप्पली । मद्यतक्रतरलो-
गवारिभिश्चूर्णपानमुदराग्निदीपनम् ॥ ११ ॥ अत्यम्लतिक्तलव-
ानि कटूनि वात्ति क्षारातिशाकबहुलानि च भोजनानि । इवच्छु-

---

र जितना पच सके उतना दूध पीवे तो बहुत मैथुन कर सकता है ॥ ६ ॥ बक-
अंडेको दूधमें डाल औटावे, पीछे उस दूधकी तिलोंमें बहुत वार भावना
और सुखावे जो कामी पुरुष उन तिलोंको भक्षण कर ऊपरसे दूध पीवे
ाके आगे चिडाभी क्या कर सकता है ॥ ७ ॥ जिन रातोंमें घृतसे युक्त
दकी दालके साथ सट्ठीके चावलोंका भात खाकर जो पुरुष पीछे दूध पीते
वे उन रात्रियोंमें कामदेवके साथ शयन करते अर्थात् रात्रिभर उनको कामो-
ान होता है और बहुत स्त्रीसंग करते हैं ॥ ८ ॥ तिल, असगंध, कौंचकी जड
ारीकंद इन सबको बराबर ले चूर्ण कर सबके समान साठीके चावलोंका
चा मिलावे पीछे उसको बकरीके दूधमें उसनकर पुरी बनाय बकरीके घृतमें
कर वह पूरी अति वृष्य होती है ॥ ९ ॥ गोखरूका चूर्ण खाकर दूध पिये या
ारीकंदका चूर्ण भक्षण कर दूध पिये तो स्त्रीसंगसे क्षीण न हो परन्तु यह चूर्ण
पच जावे तो मन्दाग्नि हो अर्थात् चूर्ण न पच सके तो पहले इस चूर्णका सेवन
जो कहते हैं ॥ १० ॥ अजवायन, लवण, हरड, सोंठ, पीपल इनको सम भाग
कर चूर्ण करे पीछे उस चूर्णको मद्य, तक्र ( छांछ ) कांजी अथवा गरम जलके
ुपानसे लेवे यह चूर्ण जठराग्निको दीपन करता है ॥ ११ ॥ जो पुरुष बहुत
ई, बहुत तिक्त, बहुत लवणसे युक्त अथवा बहुत कटु लाल मिरच आदिसे युक्त
जन करे और बहुत क्षार अथवा बहुत शाक करके युक्त भोजन करे वह पुरुष

ऋवीर्यरहितः स करोत्यनेकान् व्याजान् जरन्निव युवाप्यबला
मवाप्य ॥ १२ ॥

इति श्रीवराहमिहिरकृतौ बृहत्संहितायामन्तःपुरचिन्तायां
कादर्पिकं नाम षट्सप्ततितमोऽध्यायः ॥ ७६ ॥

## अथ सप्तसप्ततितमोऽध्यायः ।

### गन्धयुक्तिः ।

स्रग्गन्धधूपाम्बरभूषणाद्यं न शोभते शुक्लशिरोरुहस्य । यस्म
दतो मूर्द्धजरागसेवां कुर्याद्यथैवाञ्जनभूषणानाम् ॥ १ ॥ लौहे पा
तण्डुलान् कोद्रवाणां शुक्ते पक्काँल्लोहचूर्णेन साकम् । पिष्टान् सूक्ष्
मूर्ध्नि शुक्ताम्लकेशे दत्त्वा तिष्ठेद्वेष्टयित्वार्द्रपत्रैः ॥ २ ॥ या
द्वितीये प्रहरे विहाय दद्याच्छिरस्यामलकप्रलेपम् । सञ्छाद्य पत्रैःप्र
रद्वयेन प्रक्षालितं कार्ष्ण्यमुपैति शीर्षम् ॥ ३ ॥ पश्चाच्छिरःस्नानसुगन्
तैलैर्लौहाम्लगन्धं शिरसोऽपनीय । हृद्यैश्च गन्धैर्विविधैश्च धूपैरन्

हृष्टि, वीर्य और बलसे हीन होकर स्त्रीसंगके समय वृद्धकी भीति अनेक व्य
( बहाने ) करता है, वह स्त्रीके कामका नहीं रहता ॥ १२ ॥

इति श्रीवराहमिहिराचार्यविरचितायां बृहत्संहितायां पश्चिमोत्तरदेशीयमुरादाबादवा
स्तव्य पंडितबलदेवप्रसाद मिश्रविरचितायां भाषाटीकायां षट्सप्ततितमोऽध्यायः ॥ ७६

श्वेत केशोंवाले पुरुषको माला, गन्ध ( अतर आदि ), धूप, वस्त्र, भूषणादि न
शोभित होते, इससे आंखोंमें अंजन डालने और भूषण पहरनेमें यत्न करने
भांति केश रंगनेका भी यत्न करना चाहिये ॥ १ ॥ लोहके पात्रमें सिर्केके
कोदोंके चावल रांधे, फिर उन चावलोंमें लोहचून मिलाय बहुत सूक्ष्म पीसकर र
पश्चात् केशोंको सिर्केसे खट्टे कर उनपर पहले पीसकर रक्खा हुआ
करे और ऊपर अंडादिके हरे पत्ते लपेटकर बैठे ॥ २ ॥ दो पहर बीतनेके उपर
इस लेपको धोय आमलोंका लेप कर पत्तोंसे लपेटे, फिर दो पहर बैठा रहे
शिरको धोवे तो कृष्णवर्णके केश हो जाते हैं ॥ ३ ॥ केश काले होनेके
शिरःस्नान, सुगन्ध तेल, मनोहर गन्ध और भांति २ धूपोंकरके शिरसे लोहे
सिर्केका दुर्गन्ध दूर करके अंतःपुरमें जाय अपनी रानियोंके साथ राजा राज

राज्यसुखं निषेवेत् ॥ ४ ॥ त्वक्कुष्ठरेणुनलिकास्पृक्कारसतगर-
ळकैस्तुल्यैः। केसरपत्रविमिश्रैर्नरपतियोग्यं शिरः स्नानम् ॥५॥
ञ्जिष्ठया व्याघ्रनखेन शुक्त्या त्वचा सकुष्ठेन रसेन चूर्णः। तैलेन
तोऽर्कमयूखततः करोति तच्चम्पकगन्धि तैलम् ॥ ६ ॥ तुल्यैः
तुरुष्कवालतगरैर्गन्धः स्मरोद्दीपनः सव्यामो बकुलोऽयमेव
ट्काहिंगुप्रधूपान्वितः । कुष्ठेनोत्पलगन्धिकः समलयः पूर्वो
च्चम्पको जातीत्वक्सहितोऽतिमुक्तक इति ज्ञेयः सकुस्तुम्बुरुः
७ ॥ शतकुन्दुरुकौ पादेनार्धेन नखतुरुष्कौ च । मलयप्रियंगु-
गौ गन्धो धूप्यो गुडनखेन ॥ ८ ॥ गुग्गुलुवालकलाक्षामुस्तान-
ार्कराः क्रमाद्धूपः। अन्यो मांसीवालकतुरुष्कनखचन्दनैः पिण्डः
९ ॥ हरीतकीशंखघनद्रवाम्बुभिर्गुडोत्पलैः शैलकमुस्तकान्वितैः।
ान्तपादादिविवर्धितैः क्रमाद् भवन्ति धूपा बहवो मनोहराः

ाका सेवन करे ॥ ४ ॥ दालचीनी, कूठ, रेणुका, नालिका, स्पृक्का, बोल, तगर,
ाला, नागकेशर, गंधपत्र इनको सम भाग ले पीसकर शिरमें लगाय शिर
ो यह राजाओंके योग्य शिरःस्नान कहा है ॥ ५ ॥ मंजीठ, व्याघ्रनख, शक्ति,
चिनी, कूठ और बोल इन सबको बराबर लेकर चूर्ण कर मीठे तेलमें डाल,
में तपावे तो उस तेलमें चंपेकी पुष्पोंकी गन्ध होजाती है ॥ ६ ॥ पत्र, सिह्लक,
ाला और तगरको सम भाग मिलावे तो कामदेवको उद्दीपन करनेवाला गंध
ा है. इस गंधमें व्याम ( गंधद्रव्यविशेष ) मिलावे और कटुका ( गुग्गुल ) का
देवे तो मौलसिरीपुष्पके समान गंधवाला गधद्रव्य बनता है, इसमें कूठ
ानेसे नील कमलके तुल्य गंध हो जाती है, श्वेत चन्दन मिलानेसे चंपेके तुल्य
होती है, इसमें जायफल, दालचीनी और धनिया मिला दे तो अतिमुक्तकपुष्पके
ान गंध हो जाती है ॥७॥ सौंफ, कुंदरक (देवदारु वृक्षका निर्यास ) यह दोनों एक
र्थांश नख और सिह्लक यह दोनों अर्ध अर्थात् दो चतुर्थांश, श्वेत चन्दन और
प्रियंगु यह दोनों एक चतुर्थांश,लेकर गंधद्रव्य बनावे और इसको गुडका व नखका
दे ॥८॥ गूगल नेत्रवाला, लाख, मोथा, नख और खांड इन सबको बराबर लेकर
बनावे. बालछड, नेत्रवाला, सिह्लक, नख और चन्दन सम भाग लेनेसे दूसरा
धूप बनता है, ॥ ९ ॥ हरड, शंख, नख, द्रव ( बोल ), नेत्रवाला, गुड, कूठ
क, मोथा इन नौ द्रव्योंको एक पादसे लेकर नौ तक बढावे, जैसे हरड एक
ा, शंख दो भाग, नख तीन भाग, इत्यादि एक और गुड कूठको पाद आदि
नेसे दूसरा शैलक और मोथेकी पादवृद्धिसे तीसरा या हरड एक भाग शंख

॥ १० ॥ भागैश्चतुर्भिः सितशैलमुस्ताः श्रीसर्जभागौ नखगु
च । कर्पूरबोधो मधुपिण्डितोऽयं कोपच्छदो नाम नरेन्द्रधूपः॥
त्वगुशीरपत्रभागैः सूक्ष्मैलार्धेन संयुतैश्चूर्णः । पटवासः प्रव
मृगकर्पूरप्रबोधेन ॥ १२ ॥ घनवालकशैलेयककर्चूरोशीरन
ष्पाणि । व्याघ्रनखस्पृक्कागुरुदमनकनखतगरधान्यानि ॥ १
र्पूरचोरमलयैः स्वेच्छापरिवर्तितैश्चतुर्भिरतः । एकद्वित्रिच
भागै न्धार्णवो भवति॥१४॥अत्युल्बणगन्धत्वादेकांशो नित
धान्यानाम्।कर्पूरस्य तदूनो नैतौ द्वित्र्यादिभिर्देयौ॥१५॥श्रीसर्ज
नखैस्ते धूपयितव्याः क्रमान्न पिण्डस्थैः।बोधःकस्तूरिकया देयाः
रसंयुतया॥१६॥अत्र सहस्रचतुष्टयमन्यानि च सप्ततिसहस्राणि
शतानि सप्त विंशतियुक्तानि गन्धानाम्॥१७॥एकैकमेकभागं I

---

दो भाग यह एक धूप हुआ, इसमें नखके तीन भाग मिलानेसे दूसरा धूप
चार भाग मिलानेसे तीसरा धूप ऐसेही बहुतसे मनोहर धूप बन ज
॥ १० ॥ खांड शैलय और मोथा इनसे चौगुना श्रीवास और सर्ज (
दो भाग, नख और गुग्गुल दो भाग इनको पीसकर कर्पूरका बोध देवे
कर्पूरके चूर्णसे उसको सुगन्धित करे, फिर शहत मिलाय पिंड कर लेवे, यह
च्छदनाम धूप राजाओंके योग्य होता है ॥ ११ ॥ दालचीनी, खश, गंधपत्र
तीन भाग और सबसे आधी छोटी इलायची लेकर सबका चूर्ण कर और
व कपूरका बोध दे, यह उत्तम पटवास अर्थात् वस्त्रोंको सुगंधित करनेवाला
बनता है ॥ १२ ॥ मोथा, नेत्रवाला, शैलेयक, कचूर, खस, नागकेसरके
व्याघ्रनख, स्पृका और अगुरु, दमनक, नख, तगर, धानियां ॥ १३ ॥ कपूर
और श्वेत चंदन यह सोलह गंधद्रव्य हैं इनमेंसे चाहे जौनसे चार द्रव्य
उनके एक, दो, तीन और चार भाग अदल बदल कर लेनेसे गंधार्णव
है ॥ १४ ॥ धानियेमें अति उत्कटगंध होता है इस कारण धनियोंका नित्य
भाग लेना चाहिये और कपूरभी बहुत उत्कटगंध होता है, इसलिये एक
सेभी कम लेना उचित है, इन दोनोंके कभी दो, तीन भाग न लेवे, नहीं
द्रव्योंके गंधको दबा लेते हैं ॥ १५ ॥ सब गंधद्रव्योंको श्रीवास, राल, गुड
नखका धूप दे परन्तु इन चारोंका अलग २ धूप दे सबको मिलाकर न
पीछेसे कर्पूर और कस्तूरिका बोध दे ॥ १६ ॥ इन गंधद्रव्योंसे एक लाख च
हजार सात सौ बीस प्रकारके गंध बनते हैं ॥ १७ ॥ एक द्रव्यका एक २

र्भागिकैर्युतं द्रव्यैः। षड्गन्धकरं तद्वत् द्वित्रिचतुर्भागिकं कुरुते
१८॥ द्रव्यचतुष्टययोगाद्गन्धचतुर्विंशतिर्यथैकस्य। एवं शेषा-
णपि षण्णवतिः सर्वपिण्डोऽत्र ॥१९॥ षोडशके द्रव्यगणे चतु-
र्विकल्पेन भिद्यमानानाम्। अष्टादश जायन्ते शतानि सहितानि
ात्या ॥ २० ॥ षण्णवतिभेदभिन्नश्चतुर्विकल्पो गणो यतस्त-
त्। षण्णवतिगुणः कार्यः सा संख्या भवति गन्धानाम्॥२१॥
ग पूर्वेण गतेन युक्तं स्थानं विनान्त्यं प्रवदन्ति संख्याम्।
ठाविकल्पैः क्रमशोऽभिनीय नीते निवृत्तिः पुनरन्यनीतिः॥२२॥
ोन्द्रियाष्टभागैरगुरुः पत्रं तुरुष्कशैलेयौ। विषयाष्टपक्षदहनाः
गुमुस्तारसाः केशः ॥ २३ ॥ स्पृक्कात्वक्तगराणां मांस्याश्च कृते-

अन्य द्रव्योंके दो, तीन और चार भाग ले तो छः प्रकारके गंध होते हैं. इसी
उस द्रव्यके क्रमसे दो, तीन और चार भाग ले और अन्य द्रव्योंके आदि
ाग मिलावे तो छः गंध होते हैं ॥ १८ ॥ चार द्रव्योंके मेलसे एक द्रव्यके
सि भेद होंगे, यह सब मिलकर छियानवें भेद होते हैं ॥ १९ ॥ सोलह प्रकारके
गंधद्रव्य कहे उनसे चार २ द्रव्य लेकर भेद करे तो एक हजार आठ सौ
ीस गंध होते हैं॥ २० ॥ चार द्रव्यके गंधसे छियानवें भेद कह आये हैं और
हजार आठ सौ वीस भेद चार २ द्रव्यके मिलानेसे होते हैं इसलिये छियान-
अठराह सौ बीसको गुण दे तो पूर्वोक्त गंधसंख्या १७४७२० सिद्ध हुई॥ २१॥
ोंके भेद जाननेके लिये गणितका प्रकार और प्रस्तार दोनों कहते हैं, सब जितने
हों उनकी संख्यातक एकसे लेकर नीचेसे ऊपरको खडी पंक्ति लिख पीछे
के एकको अपने ऊपरके दोमें जोडे तो हुए तीन, फिर इन तीनको अपने
के तीनमें जोडे हुए छः, उनको अपने ऊपरके चारमें जोडे हुए दश, इस प्रकार
का संकलन करता आवे, अंतकी संख्याको छोड दे पीछे इस संकलित पंक्तिका
लन करे अंत्य संख्या छोड देवे इस भांति उतनी पंक्तियोंमें संकलन करता
जितने २ द्रव्य लेकर भेद जानना चाहता है तो पिछली पंक्तिके ऊपर अंत्यकी
याको छोड जो संख्या होगी वही भेदसंख्या जानो ॥ २२ ॥ अगर, पत्र ( गंध-
), तुरुष्क ( सिह्लक ), शैलेय इन चारोंके दो, तीन, पांच और आठ भाग लेवे,
गु, मोथा, रस, (वाले), केश हीवेर इनके पांच, दो, आठ और तीन भाग
३ ॥ स्पृक्का, त्वक्, तगर, मांसी इनके चार एक, सात और छः भाग, श्वेत
न, नख, श्रीवास, कुंदरू इनके सात, छः चार और एक भाग ले ॥ २४ ॥ इन

कसप्तषड्भागाः । सप्ततुवेदचन्द्रैर्मलयनखश्रीकतुरुष्का
षोडशके कच्छपुटे यथा तथा मिश्रितैश्चतुर्द्रव्यैः । येऽ
भागास्तेऽस्मिन् गन्धादयो योगाः ॥ २५ ॥ नखतगरतुरु
जातीकर्पूरमृगकृतोद्बोधाः । गुडनखधूप्या गन्धाः कर्तव्याः
भद्राः ॥ २६ ॥ जातीफलमृगकर्पूरबोधितैः ससहकारमधु
बहवोऽत्र पारिजातश्चतुर्भिरिच्छापरिगृहीतैः ॥ २७ ॥
श्रीवासकसमन्विता येऽत्र धूपयोगास्तैः । श्रीसर्जरस
स्नानानि सवालकत्वग्भिः ॥२८॥ रोध्रोशीरनतागुरुमुस्तापि
पथ्याः।नवकोष्ठात्कच्छपुटाद् द्रव्यत्रितयं समुद्धृत्य॥२९॥च
रुष्कभागौ शुक्तार्धं पादिका तु शतपुष्पा । कुट्टहिंगुलगु
केसरगन्धाश्चतुरशीतिः ॥३०॥ सप्ताहं गोमूत्रे हरीतकीचू

---

सोलह द्रव्योंके कच्छपुटमें जैसा नीचे लिखा है जिन २ भागोंका योग
हो उन २ चार द्रव्योंके उतने २ भाग लेकर अनेक प्रकार गंधयोग
॥ २५ ॥ पीछे उन गंधोंको नख, तगर, सिह्लकसे युक्त करे जाती (ज
कर्पूर, कस्तूरीसे उनका उद्बोधन करे और, गुड व नखकी धूप देदे.
सब ओर जोडनेसे योग अठारह होते हैं इसलिये इन गंधोंको सर्वतोभद्र
॥ २६ ॥ इसी कच्छपुटमें चाहे जौनसे चार द्रव्य लेकर उनको जायफल
और कपूरसे सुवासित करे और सहकार ( बहुत सुगंधयुक्त आम्र का
शहतमें उनको भिगोवे तो पारिजातफूलसमान गंधवाले अनेक गंध बनते
सब मुखवास हैं अर्थात् इन पारिजातगंधोंसे मुख सुगंधयुक्त होता है ॥२
कच्छपुटमें जितने गंध कहे उनमें सर्ज रस (राल) और श्रीवासके मिलाने
प्रकारके धूप बनते हैं और उनसे श्रीवास और सर्जरस न मिलावे और
दालचीनी मिला देवे तो स्नानके योग्य चूर्ण बनते हैं अर्थात् उनको शि
लगाय स्नान करे ॥ २८ ॥ लोध, खस, तगर, अगुरु, मोथा, पत्र, प्रि
( परिपेलव नाम गंध द्रव्य ), हरड इन नौ द्रव्योंके कच्छपुटसे चाहे जो त
लेकर गंध बनावे ॥२९॥ उनमें एक भाग चंदन, एक भाग सिह्लक आधा
और एक भागका चतुर्थांश सौंफ मिलाकर गुग्गुल और गुडका धूप उनको
यह बकुलपुष्पके तुल्य गंधवाले चौरासी गंधद्रव्य बनते हैं, नौ द्रव्योंसे तीन
लेकर गंध बनाते तो चौरासी भेद होते हैं;यह पूर्वोक्त रीतसे प्रस्तार करके
चाहिये॥३०॥दाँतोनको लेकर हरडे चूर्णयुक्त गोमूत्रमें,सात दिन भिगोकर पी

क्षिप्तश । गन्धोदके च भूयो विनिक्षिपेद्दन्तकाष्ठानि ॥ ३१
एलात्वक्पत्राञ्जनमधुमरिचैर्नागपुष्पकुष्ठैश्च । गन्धाम्भः क
कश्चित्कालं स्थितान्यस्मिन् ॥ ३२ ॥ जातीफलपत्रैलाकर्पूरैः
यमैकशिखिभागैः । अवचूर्णितानि भानोर्मरीचिभिः शोषणीय
॥ ३३ ॥ वर्णप्रसादं वदनस्य कांतिं वैशद्यमास्यस्य सुगन्
च । संसेवितुः श्रोत्रसुखां च वाचं कुर्वन्ति काष्ठान्यसकृद्भवा
॥ ३४ ॥ कामं प्रदीपयति रूपमभिव्यनक्ति सौभाग्यमाव
वक्त्रसुगन्धितां च । ऊर्जं करोति कफजांश्च निहन्ति रोगां
म्बूलमेवमपरांश्च गुणान् करोति ॥ ३५ ॥ युक्तेन चूर्णेन क
रागं रागक्षयं पूगफलातिरिक्तम् । चूर्णाधिकं वक्त्रविगन्ध
पत्राधिकं साधु करोति गन्धम् ॥ ३६ ॥ पत्राधिकं निशि
सफलं दिवा च प्रोक्तान्यथाकरणमस्य विडम्बनैव । कक्कोलपू
वलीफलपारिजातैरामोदितं मदमुदामुदितं करोति ॥ ३७ ॥

इति श्रीवराहमिहिरकृतौ बृहत्संहितायामन्तःपुरचिन्तायां
गन्धयुक्तिर्नाम सप्तसप्ततितमोऽध्यायः ॥ ७७ ॥

---

गंधोदकमें डाले ॥ ३१ ॥ इलायची, त्वक्, पत्र, अंजन, शहत, काली मिरच
केसर और कूठ इन सबको सम भाग लेकर गंधजल बनावे, उस गंधजल
समय उन दंतकाष्ठोंको भिगोय रक्खे ॥३२॥ पीछे जायफल चार भाग, पत्र
इलायची एक भाग और कपूर तीन भाग लेकर इनका सूक्ष्म चूर्ण कर
काष्ठोंसे ऊपर मसल दे, पीछे उनको धूपमें सुखाकर रक्खे॥३३॥ पहले जो
सिद्ध किये उनको सेवन करनेवाले पुरुषके शरीरका रंग उत्तम होता है,
कांति उत्तम होती है, भीतरसे मुख निर्मल व सुगंधयुक्त होता है, और उस
वाणी मीठी हो जाती है कि,जिसके सुननेसे सुख होता है ॥३४॥पान कामदे
करनेवाला है,रूपको उत्पन्न करता,सौभाग्यको करता,मुखको सुगंधयुक्त कर
करता, कफके रोगोंको हरता है, पान खानेसे और जो पहले दंतकाष्ठके
वे भी होते हैं ॥ ३५ ॥ पानमें ठीक चूना लगनेसे ( न बहुत हो और न थो
राग ( रंग ) करता है, सुपारी अधिक हो तो रागका क्षय होता है, चूना
होनेसे मुखमें दुर्गन्ध करता है और पान अधिक हो तो मुखमें उत्तम गंध
॥ ३६ ॥ रात्रिको पान खाय तो सुपारी थोडी डाले और पान अधिक रक
खाय तो सुपारी अधिक डाले और पान थोडा रक्खे तो उत्तम होता

# अथाष्टसप्ततितमोऽध्यायः ।

## स्त्रीपुरुषसमायोगः ।

शस्त्रेण वेणीविनिगूहितेन विदूरथं स्वा महिषी जघान । विष प्रदिग्धेन च नूपुरेण देवी विरक्ता किल काशिराजम् ॥ १ ॥ एवं विरक्ता जनयन्ति दोषान् प्राणच्छिदोऽन्यैरनुकीर्तितैः किम् । रक्ता विरक्ताः पुरुषैरतोऽर्थात परीक्षितव्याः प्रमदाः प्रयत्नात ॥ २ ॥ स्नेहं मनोभवकृतं कथयन्ति भावा नाभीभुजस्तनविभूषणदर्शनानि । वस्त्राभिसंयमनकेशविमोक्षणानि भ्रूक्षेपकाम्पतकटाक्षनिरीक्षणानि ॥ ३ ॥ उच्चैः ष्ठीवनमुत्कटप्रहसितं शय्यासनोत्सर्पणं यात्रास्फोटनजृम्भणानि सुलभद्रव्यालपसम्प्रार्थना । बालालिङ्गनचुम्बनान्यभिमुखे सख्याः समालोकनं दृक्पातश्च पराङ्मुखे गुणकथा कर्णस्य कण्डूयनम् ॥ ४ ॥

---

विपरीत रीतिसे पान खाया तो पान खाना विडंबना है. कक्कोल, सुपारी, लवलीफल और पारिजातसे तांबूल खानेवाले पुरुषको मदके हर्ष करके पान खाना प्रसन्न करता है ॥ ३७ ॥

इति श्रीवराहमिहिराचार्यविरचितायां बृहत्संहितायां पश्चिमोत्तरदेशीयमुरादाबादवास्तव्य-पण्डितबलदेवप्रसादमिश्रविरचितायां भाषाटीकायां सप्तसप्ततितमोऽध्यायः ॥ ७७ ॥

विदूरथराजाकी रानीने अपनी चोटीमें विनिगूहित ( छिपाये हुए ) शस्त्रसे अपने पतिको मार डाला था और काशीराजकी रानीने विरक्त होकर विष मिले हुए नूपुरसे अपने स्वामीका नाश किया ॥ १ ॥ विरक्त स्त्रियें इस प्रकार प्राण नाश करनेवाले दोष उठा खडे करती हैं, फिर और दोषके कथन करनेकी क्या आवश्यकता है, इस कारण अतियत्नके साथ पुरुषोंको स्त्रियोंके विरक्त या अविरक्तपनकी परीक्षा करनी चाहिये ॥ २ ॥ अनुरक्तके समस्त भाव कामदेवसे उत्पन्न हुआ स्नेह प्रकट करते हैं. स्त्रियें नाभि, भुज, छातियें और गहने दिखाती हैं, वस्त्र पहिरना, केश बांधना, बालोंका खोल देना, भौं चढाना, कम्पित कटाक्षसे देखना यह समस्त चिह्न प्रकाशित किया करती हैं ॥ ३ ॥ ऊँचे स्वरसे खखारना, ठट्ठा मारकर हँसना, शय्या और आसनके निकट जाना, अंगोंका तोडना, जँभाई लेना, थोडीसी सुलभ वस्तुका मांगना, सन्मुखके बैठे हुए बालकका चिपटाना और चूमना, सखीके सामने प्यारेको देखना, सखी दूसरी ओरको मुख करे तो प्यारेकी ओर कनखियोंसे देखना प्यारेके गुणोंका बखान करना, कान खुजाना यह सब अनुरक्तके चिह्न हैं ॥ ४ ॥

दमां च विद्यादनुरक्तचेष्टां प्रियाणि वक्ति स्वधनं ददाति। वि
क्य संहृष्यति वीतरोषा प्रमार्ष्टि दोषान् गुणकीर्तनेन ॥ ५
तन्मित्रपूजा तदरिद्विषत्वं कृतस्मृतिः प्रोषितदौर्मनस्यम्। स्तनं
दानान्युपगूहनं च स्वेदोऽथ चुम्बाप्रथमाभियोगः ॥ ६ ॥ वि
चेष्टा भृकुटीमुखत्वं पराङ्मुखत्वं कृतविस्मृतिश्च। असम्भ
दुष्परितोषता च तद्विष्टमैत्री परुषं च वाक्यम् ॥ ७ ॥ स्पृष्ट्वा
वालोक्य धुनोति गात्रं करोति गर्वं न रुणद्धि यान्तम्। चु
विरामे वदनं प्रमार्ष्टि पश्चात्समुत्तिष्ठति पूर्वसुप्ता ॥ ८ ॥ भि
णिका प्रव्रजिता धात्री कुमारिका रजिका। मालाकारी दुष्टा
सखी नापिती दूत्यः ॥ ९ ॥ कुलजनविनाशहेतुर्दूत्यो यस्मा
प्रयत्नेन। ताभ्यः स्त्रियोऽभिरक्ष्या वंशयशोमानवृद्ध्यर्थम् ॥

---

अनुरक्त स्त्री प्यारे वचन कहती हैं, अपना धन देती हैं, देखनेसे हर्षित हो
और क्रोधहीन होकर सब दोषोंको गुण कहकर भली भांति छिपाती हैं ॥
पतिके मित्रोंकी पूजा करना, पतिके शत्रुसे द्वेष करना, पतिकी याद करना,
परदेश जानेपर मनमें दुःख पाना, आलिंगन आदिके लिये स्तन और
लिये अधरका दान करना, पहली वार स्वामीके मिलनेसे पसीनेका आ
अपने आपही पहले पतिका मुख चूमना यह अनुरागिणी स्त्रियोंकी चेष्टा हैं
भृकुटीका चढाना, मुख फेर लेना, प्यारेको भूल जाना, अनादर करना, अ
षित रहना, जो स्वामीका शत्रु हो उसके साथ मित्रता करना, कठोर वचन
॥ ७ ॥ पतिको छूकर या देखकर शरीरको कम्पायमान करना, गर्व
( अर्थात् ऐसी बातोंको करना कि तुम हो क्या, मेरी समान कोई सुन्दर नह
चलते हुए स्वामीको न बिठलाना, पतिके चूम लेनेपर मुँहको पोंछ ड
स्वामीके सोनेसे पहले सोना और पीछे उठना यह सब चेष्टा विरक्त स्त्रीक
॥ ८ ॥ भिखारिन, सन्यासिन, दासी, धाई, धोबन, मालन, दुष्टाङ्गना; (
खुतरी आदि लक्षणयुक्त स्त्री ), सखी और नायन यह दूती होती हैं ॥
कुलके मनुष्योंका नाश करनेके लिये यह दूतियां कारण हैं. इस कारण

---

१-३८४ प्रकारके नायिकाभेदोंमें जो बालिका, मध्या, प्रगल्भा और वाराङ्गनादि भेदसे
विरक्ताके लक्षण हैं, सो सब साहित्यदर्पणके तीसरे परिच्छेदके १५४ व १५५ सूत्रमें देखने चाहि

रात्रौ विहारजागररोगव्यपदेशपरगृहेक्षणिकाः। व्यसनोत्सवाश्च स
सहेतवस्तेषु रक्ष्याश्च ॥ ११ ॥ आदौ नेच्छति नोज्झति स्मर
व्रीडाविमिश्रालसा मध्ये ह्रीपरिवर्जिताभ्युपरमे लज्जाविनम्राः
भावैर्नैकविधैः करोत्यभिनयं भूयश्च या सादरा बुद्ध्वा पुम्प्र
च यानुचरति ग्लानेतरैश्चेष्टितैः॥१२॥स्त्रीणां गुणा यौवनरूपवे
शिण्यविज्ञानविलासपूर्वाः। स्त्रीरत्नसंज्ञा च गुणान्वितासु स्त्रीव्य
योऽन्याश्चतुरस्य पुंसः॥१३॥न ग्राम्यवर्णैर्मलदिग्धकाया निन्द्य
सम्बन्धिकथां च कुर्यात्। न चान्यकार्यस्मरणं रहःस्था मनं

---

साथ वंश, यश और मान बढानेके लिये इन दूतियोंके पंजेसे स्त्रियोंको ब
चाहिये ॥ १० ॥ रात्रिके समय गृहके बाहर जाना या जागनेके लिये र
मिस करना ( तबियतके अच्छे न होनेका बहाना करना ), पराये घरका
विपत्ति और व्याह आदि उत्सवोंमें जाना यह समस्त समय स्त्रियोंके संकेत
इस कारण इनमेंभी स्त्रियोंकी रक्षा करनी चाहिये ॥ ११ ॥ आगे जो
मिले हुए आलस्यसे युक्त हो, सुरतकी बात नहीं करती और उसको छोडभी
सकती, रतिके बीचमें लाजको छोड देती है, रतिके समाप्त हो जानेपर
नीचा मुख कर लेती है. जो स्त्री आदरके साथ अनेकप्रकारकी रतिक्रियाक
करती है और पुरुषका स्वभाव जानकर ग्लानियुक्त चेष्टाके साथ आचरण क
अर्थात् स्वामीके दुःखित होनेसे दुःखी और सुखयुक्त होनेसे सुखी होती है.
स्त्रीके साथ रति करना उचित है ॥ १२ ॥ यौवन ( जवानी ), रूप,
चतुराई, विज्ञान और विलासादि समस्त गुणोंके होनेसे स्त्रियोंकी रत्न
होती है अर्थात् वह रत्नही समझी जाती हैं और चतुर पुरुषके लिये इससे
रीत गुणवाली स्त्रियां व्याधिकी समान हो जाती हैं ॥ १३ ॥ गंवारी बोली
नेवाली या अंगोंके मलीन रखनेवाली स्त्रीके साथ निन्दनीय अंगोंके सम्ब
( गुदादिकी ) बातचीत करना उचित नहीं और एकान्तस्थानमें बैठी हु
जो और किसी कार्यको सोच रही हो उसके साथभी स्मरकथा ( र

---

१ "लेख्यप्रस्थापनैः स्निग्धैर्वीक्षितैर्मृदुभाषितैः। दूतीसम्प्रेषणैर्नार्याः भावाभिव्यक्तिरिष्यते ॥"
[साहि]त्यदर्पण तीसरा परिच्छेद ॥ अर्थ-चिट्ठी भेजना, श्रेष्ठ स्नेह दिखाना, मृदुवचन कहना अथव
भेजनेसेही स्त्रियां अपने अभिप्रायको प्रगट करती हैं.

मूलं हरदग्धमूर्तेः ॥ १४ ॥ श्वासं मनुष्येण समं त्यजन्ती बाहूपधानस्तनदानदक्षा । सुगन्धकेशा सुसमीपरागा सुप्तेऽनुसुप्ता प्रथमं विबुद्धा ॥ १५ ॥ दुष्टस्वभावाः परिवर्जनीया विमर्दकालेषु च न क्षमा याः । यासामसृग्वासितनीलपीतमाताम्रवर्णं च न ताः प्रशस्ताः ॥१६॥ या स्वप्नशीला बहुरक्तपित्ता प्रवाहिनी वातकफातिरिक्ता।महाशना स्वेदयुताङ्गदुष्टा या ह्रस्वकेशी पलितान्विता च ॥ १७ ॥ मांसानि यस्याश्च चलन्ति नार्या महोदरा खिङ्खिमिनी च या स्यात् । स्त्रीलक्षणे याः कथिताश्च पापास्ताभिर्न कुर्यात्सह कामधर्मम् ॥ १८ ॥ शशशोणितसङ्काशं लाक्षारससन्निकाशमथवा यत् । प्रक्षालितं विरज्यति यच्चासृक्तद्भवेच्छुद्धम् ॥ १९ ॥ यच्छब्दवेदनावर्जितं त्र्यहात्सन्निवर्तते रक्तम् । तत पुरुषसम्प्रयोगादविचारं गर्भतां याति ॥ २० ॥ न दिनत्रयं निषेवेत् स्नानं

---

(बातचीत) का कहना उचित नहीं. क्योंकि मनही कामदेवका मूल है ॥ १४ ॥ जो स्त्री पुरुषके साथ बराबर श्वास छोडते २ अपनी बांहके तकियेपर पतिका मस्तक रखकर स्तनोंसे छातीको पीडीत करनेवाली, केशोंको सुगन्धित रखनेवाली सदा निकट रहकर जो सुन्दर अनुराग करे, स्वामीके सोजानेपर सोनेवाली और स्वामीके जागनेसे पहले जागनेवाली ही अनुरागिणी है ॥ १५ ॥ रतिके समय विमर्दको न सहनेवाली, दुष्टस्वभावसे युक्त स्त्रीका त्यागनाही ठीक है. जिन स्त्रियोंके ऋतुका रुधिर काला, नीला, पीला व कुछेक लाल रंगका होता है, वह भी श्रेष्ठ नहीं है ॥ १६ ॥ बहुत सोनेवाली, बहुत रक्त (या) पित्तवाली, जिसके शरीरमें वात कफ अधिक होय, प्रवाहिणी (ऋतुके समय जिसके बहुत रुधिर निकले) बहुत भोजन करनेवाली, जिसका शरीर सदा पसीनेसे युक्त रहे, छोटे केशवाली श्वेत केशवाली, दूषित अंगवाली ॥ १७ ॥ जिस स्त्रीके शरीरका मांस ढीला हो जो मिनामिनी और बडे पेटवाली हो और स्त्रियोंके लक्षण जिनके अच्छे न हों तिनके साथ कामधर्म न करे ॥ १८ ॥ जिस स्त्रीके ऋतुका रुधिर खरगोश (खरहे) के रुधिरके समान या लाखके रंगके समान रंगवाला हो, जिसका दाग धोनेसे छट जाय सो शुभ होता है ॥ १९ ॥ जो रुधिर शब्द और पीडाहीन होकर तीन दिनके पीछे बिलकुल बंद हो जाय, सो रुधिर पुरुष समागम होनेके हेतुसे निश्चयही गर्भताको प्राप्त होता है ॥ २० ॥ ऋतुकालमें तीन दिनतक स्

माल्यानुलेपनं च स्त्री। स्नायाच्चतुर्थदिवसे शास्त्रोक्तेनोपदेशेन २
पुष्यस्नानौषधयो याः कथितास्ताभिरम्बुमिश्राभिः । स्नायात्त
मन्त्रः स एव यस्तत्र निर्दिष्टः ॥२२॥युग्मासु किल मनुष्या नि
नार्यो भवन्ति विषमासु । दीर्घायुषः सुरूपाः सुखिनश्च विकृ
ग्मासु ॥ २३ ॥ दक्षिणपार्श्वे पुरुषो वामे नारी यमावुभयसंस्थ
यदुदरमध्योपगतं नपुंसकं तन्निबोद्धव्यम् ॥ २४ ॥ केन्द्रत्रिको
शुभस्थितेषु लग्ने शशाङ्के च शुभैः समेते । पापैस्त्रिलाभारिग
यायात् पुज्जन्मयोगेषु च संम्प्रयोगम् ॥ २५ ॥ न नखदशन
क्षतानि कुर्यादृतुसमये पुरुषः स्त्रियाः कथञ्चित् । ऋतुरपि
षट् च वासराणि प्रथमनिशात्रितयं न तत्र गम्यम् ॥ २६ ॥
इति श्रीवराहमि० बृहत्सं० पुंस्त्रीसमायोगो नामाष्टसप्ततितमोऽध्यायः ॥७

---

माला और अनुलेपनका व्यवहार करना स्त्रीको नहीं चाहिये. फिर चौथे
शास्त्रमें कहे हुए उपदेशके अनुसार स्नान करना उचित है ॥ २१ ॥ पुष्यस्न
अध्यायमें जिन औषधियोंका वर्णन कर आये हैं. उन सबके जलसे स्नान
और जो मंत्र वहांपर कहे हैं, उनहींका पढना आवश्यकीय है ॥ २२ ॥ य
युग्म ( छठी आदि सम ) रात्रियोंमें पुरुषका संयोग होनेसे पुत्र और विषम ( पां
सातवीं आदि ) रात्रियोंमें पुरुषका संयोग होनेसे कन्या उत्पन्न होती है और
अयुग्मा ( आठवीं दशवीं आदि दूसरी सम ) रात्रियोंमें पुरुषका संग होनेसे
आयुवाले, रूपवान् और सुखी पुत्रोंका जन्म होता है ॥ २३ ॥ स्त्रीके दक्षिणपा
गर्भ हो तो पुरुष, वाम पार्श्वमें हो तो कन्या, दोनों ओर हो तो दो गर्भ
जो गर्भ उदरके बीचमें हो तिसको नपुंसक जानना चाहिये ॥ २
केन्द्र या त्रिकोणमें शुभ ग्रह हों, लग्न और चन्द्रमा शुभग्रहोंसे युक्त हो पा
तीसरे, ग्यारहवें और छठे घरमें हों उस समय स्त्रीका संग करना चाहिये ॥२
ऋतुकालमें पुरुषको किंचित्भी नख या दांतोंसे स्त्रियोंके अंगोंको क्षत नहीं
चाहिये, सोलह दिनतक ऋतु रहती है, तिसमें पहली तीन रातोंमें ही ऋतु
स्त्रीके सांथ गमन न करे ॥ २६ ॥

इति श्रीवराहमिहिराचार्यविरचितायां बृहत्संहितायां पश्चिमोत्तरदेशीयमुरादाबादव
स्तव्य-पंडितबलदेवप्रसादमिश्रविरचितायां भाषाटीकायामष्टसप्ततितमोऽध्यायः ॥७

# अथैकोनाशीतितमोऽध्यायः ।

## शय्यासनलक्षणम्.

सर्वस्य सर्वकालं यस्मादुपयोगमेति शास्त्रमिदम् । राज्ञां विशेतोऽतः शयनासनलक्षणं वक्ष्ये ॥ १ ॥ असनस्यन्दनचन्दनहरिसुरदारुतिन्दुकीशालाः । काश्मर्यञ्जनपद्मकशाका वा शिंशपा च शुभाः ॥ २ ॥ अशनिजलानिलहस्तिप्रपातिता मधुविहङ्गकृतनिलयाः । चैत्यश्मशानपथिजोर्ध्वशुष्कवल्लीनिबद्धाश्च ॥ ३ ॥ कण्टकिनो वा ये स्युर्महानदीसङ्गमोद्भवा ये च । सुरभवनजाश्च न शुभा ये चापरयाम्यदिक्पतिताः ॥ ४ ॥ प्रतिषिद्धवृक्षनिर्मितशयनासनसेवनात् कुलविनाशः । व्याधिभयव्ययकलहा भवन्त्यनर्थाश्च नैकविधाः ॥ ५ ॥ पूर्वं च्छिन्नं यदि वा दारु भवेत्तत्परीक्ष्यमारम्भे । यद्यारोहेत्तस्मिन् कुमारकः पुत्रपशुदं तत् ॥ ६ ॥ सितकुसुममत्तवारणदध्यक्षतपूर्णकुम्भरत्नानि । मंगल्यान्यन्यानि

---

जिस करके सर्वकालमें सबको उपयोगी होनेवाला यह शास्त्र तिसके उद्देश्यका जतानेवाला है, इसी कारण इसमें राजाओंके शय्यासनलक्षण कहे जायँगे ॥ १ ॥ असन, स्यंदन, हरिद्रा ( हलदुआ ), देवदारु, तिन्दुकी, शाल, काश्मरी, अंजन, पद्मक शाक या शीसमके वृक्षका काठ आसन और चौकीके लिये शुभदायी है ॥ २ ॥ जो वृक्ष बिजली, जल, वायु या हाथी करके गिरा दिये गये हों, जिनमें मधुमक्खियोंके छत्ते या पक्षियोंके घोंसले हों, जो चैत्य, श्मशान और मार्गमें उत्पन्न हुए हों; जिनके ऊपर सूखी बेल लिपटी हुई हो ॥३॥ जिन वृक्षोंमें काँटे हों, जो वृक्ष महानदीके संगमस्थानमें या देवमंदिरमें उत्पन्न हुए हों, जो वृक्ष काटे जानेपर पश्चिम और दक्षिण दिशाकी ओरको गिर गये हों ऐसे वृक्ष शय्या और आसनके लिये शुभदायी नहीं हैं ॥४॥ वर्जनीय वृक्षके बने हुए आसन या शयनका व्यवहार करनेसे कुलका नाश हो जाता है, इससे व्याधिभय खर्च और क्लेशादि अनेक प्रकारके अनर्थ होते हैं ॥५॥ जो पहलेका कटा हुआ वृक्ष पडा हो तो आरम्भमें ( गढनेके समय ) तिसकी परीक्षा करनी चाहिये. जो उसपर कोई कुमार (लडका) चढे तो वह काठ पुत्र और पशुका देनेवाला होगा ॥६॥ शय्या आसन बनानेके आरम्भमें सफेद फूल, मतवाला हाथी

च दृष्ट्वारम्भे शुभं ज्ञेयम् ॥ ७ ॥ कर्मांगुलं यवाष्टकमुदरासक्तं
परित्यक्तम् । अंगुलशतं नृपाणां महती शय्या जयाय कृता ।
नवतिः सैव षडूना द्वादशहीना त्रिषट्कहीना च । नृपपुत्रमन्त्रि
लपतिपुरोधसां स्युर्यथासंख्यम् ॥ ९ ॥ अर्धमतोऽष्टांशोनं वि
म्भो विश्वकर्मणा प्रोक्तः । आयामत्र्यंशसमः पादोच्छ्रायः सकु
शिराः ॥ १० ॥ यः सर्वः श्रीपर्ण्याः पर्यंको निर्मितः स धनद
असनकृतो रोगहरस्तिन्दुकसारेण वित्तकरः ॥ ११ ॥ यः के
शिंशपया विनिर्मितो बहुविधं स वृद्धिकरः । चन्दनमयो रि
धर्मयशोदीर्घजीवितकृत् ॥ १२ ॥ यः पद्मकपर्यंकः स द
मायुः श्रियं श्रुतं वित्तम् । कुरुते शालेन कृतः कल्याणं श
रचितश्च ॥ १३ ॥ केवलचन्दनरचितं काञ्चनगुप्तं विचि
त्नयुतम् । अध्यासन् पर्यङ्कं विबुधैरपि पूज्यते नृपतिः ॥ १
अन्येन समायुक्ता न तिन्दुका शिंशुपा च शुभफलदा ।

---

दही अक्षत भरा हुआ घडा, रत्न और दूसरे मंगलद्रव्योंका देखना शुभकारी
॥८॥तुषहीन आठ जौका पेट मिलाकर बराबर रखनेसे एक अंगुल होगा, इसका
कर्मांगुल है. ऐसे शत अंगुलकी लम्बी शय्या राजाओंके जयका कारण होती है
राजपुत्र, मंत्री. सेनापति और पुरोहितोंकी शय्या क्रमानुसार नब्बे, चौरासी, अ
और बहत्तर अंगुल लम्बी बनानी चाहिये ॥९॥ शय्याका लम्बाईके आधेमें अ
आठवां अंश घटा देनेसे जो बचे वह शय्याकी चौडाई हुई. दीर्घताके एक तृत
शकी तुल्य कुक्षि और शिरके साथ पादोच्छ्राय अर्थात् ऊंचाई होगी. यह विश्वक
कहा है. ॥१०॥ श्रीपर्णी या तिन्दुकसारके बने हुए समस्त पलंग धनदान कर
और असन वृक्षके काठका बना हुआ पलंग रोगको हरता है ॥११॥ केवल श
मके काठका बना हुआ पलंग अनेक भांतिकी वृद्धि करता है. चन्दनका पलंग
नाशक होनेके सिवाय धर्म, यश, और बडे आयुको देता है ॥१२॥ पद्मका बना
पलंग दीर्घायु,श्री,श्रुत और वित्त देता है, शाल या साखूका बना हुआ पलंग कल्य
कारी, होता है ॥१३॥ केवल चन्दके बने, सुवर्णसे मढे और विचित्र र
जडे पलंगपर सोनेवाले राजाका देवता लोगभी पूजन करते हैं ॥ १
तिन्दुकी, शीशम, श्रीपर्णी, देवदारु, और असन वृक्षके काठमें दूसरा

र्ी न च देवदारुवृक्षो न चाप्यसनः ॥ १५ ॥ शुभदौ तु
ाालौ परस्परं संयुतौ पृथक् चैव । तद्वत्पृथक् प्रशस्तौ सहितौ
रेद्रककदम्बौ ॥ १६ ॥ सर्वः स्यन्दनरचितो न शुभः प्राणान्
ते चाम्बकृतः । असनोऽन्यदारुसहितः क्षिप्रं दोषान् करोति
॥१७॥ अम्बस्यन्दनचन्दनवृक्षाणां स्यन्दनाच्छुभाः पादाः ।
रुणा शयनासनमिष्टफलं भवति सर्वेण ॥ १८ ॥ गजदन्तः
। प्रोक्ततरूणां प्रशस्यते योगे । कार्योऽलङ्कारविधिर्गजदन्तेन
तेन ॥ १९ ॥ दन्तस्य मूलपरिधिं द्विरायतं प्रोज्झ्य कल्पये-
म् । अधिकमनूपचराणां न्यूनं गिरिचारिणां किञ्चित् ॥२०॥
ःसवर्धमानच्छत्रध्वजचामरानुरूपेषु । छेदे दृष्टेष्वारोग्यविज-
वृद्धिसौख्यानि ॥ २१ ॥ प्रहरणसदृशेषु जयो नद्यावर्ते प्रन-
ाप्तिः । लोष्टे तु लब्धपूर्वस्य भवति देशस्य सम्प्राप्तिः॥२२॥

---

ठाकर पलंग बनावे तो वह पलंग या चौकी शुभदायक है ॥ १५ ॥ सागू और
ष्ठका परस्पर मिलना या अलग रहनाभी शुभदायी है, वैसेही हरिद्रक और
कठका मिलना या अलग रहनाभी अच्छा और शुभदायी है ॥१६॥ स्यन्दन-
काठके बने सब प्रकारके पलंग ही शुभदायी नहीं हैं, अंबवृक्षके काठका
प्राण लेता है, असनमें दूसरे काठको मिलाया जाय तो वह शीघ्र बहुतसे
उत्पन्न करता है ॥१७॥ अम्ब, स्यन्दन और चन्दन इन तीनों वृक्षोंके काठसे
लंगोंके पाये स्यन्दनवृक्षके काठसे बनें तो शुभ होते हैं और बाकी सब
के फलवाले वृक्षोंके काठ करके शय्या और आसन बनें तो इष्टफलकी प्राप्ती
है ॥१८॥ ऊपर कहे हुए सब प्रकारके वृक्षोंके साथ हाथीदांतका संयोग श्रेष्ठ
है, श्रेष्ठ हाथी दांत करके तिसकी अलंकारविधिका करना उचित है ॥ १९ ॥
न्तके मूलमें जितने अंगुलकी परिधि हों तिससे दूने अंगुल मूलकी ओरसे
कर शेषभागसे समस्त रचना करे परन्तु अनूपचर ( जलमायदेशचर ) हाथियोंके
कुछ अधिक और पर्वतचारी हाथियोंके विषयमें कुछ कम छोडना चाहिये॥२०॥
ीदान्तमें काटनेके समय श्रीवत्स, वर्द्धमान (मिट्टीका सिकोरा) छत्र, ध्वज और
रके समान चिह्न दिखाई देनेसे आरोग्य, विजय, धनकी वृद्धि और सुख होते
२१ ॥ शस्त्राकार चिह्न होनेसे जय, नद्यावर्त जैसा नदीमें चारों तरफसे किसी
गह जल घूमता रहता है उस आकारका चिह्न होनेसे नष्ट हुए देशकी प्राप्ति और

स्त्रीरूपे स्वविनाशो भृङ्गारेऽभ्युत्थिते सुतोत्पत्तिः । कुम्भेन
प्राप्तिर्यात्राविघ्नं च दण्डेन ॥ २३ ॥ कृकलासकपिभुजङ्गेष
क्षव्याधयो रिपुवशत्वम् । गृध्रोलूकध्वांक्षश्येनाकारेषु ज
॥ २४ ॥ पाशेऽथवा कबन्धे नृपमृत्युर्जनविपत् सुते रक्ते
श्यावे रूक्षे दुर्गन्धे चाशुभं भवति ॥ २५ ॥ शुक्लः समः सु
स्निग्धश्च शुभावहो भवेच्छेदः । अशुभशुभच्छेदा ये शयने
तथा फलदाः ॥ २६ ॥ ईषायोगे दारु प्रदक्षिणाग्रं प्रश
चायः । अपसव्यैकदिगग्रे भवति भयं भूतसञ्जनितम् ॥
एकेनावाक्छिरसा भवति हि पादेन पादवैकल्यम् । द्वा
जीर्यतेऽन्नं त्रिचतुर्भिः क्लेशवधबन्धाः ॥ २८ ॥ सुषिरेऽथवा
ग्रन्थौ पादस्य शीर्षगे व्याधिः । पादे कुम्भौ यश्च ग्रन्थौ

ढेलेक आकारका चिह्न होनेसे पहले प्राप्त हुए देशकीही सम्प्राप्ति होती है ॥
पाचिह्न होनेसे अपना नाश, भृङ्गार ( झारी ) के समान चिह्न उठे तो पुत्रकी
होती है.घडेका चिह्न होनेसे रत्नकी प्राप्ति और दंडका चिह्न होनेसे यात्रामें वि
है ॥ २३ ॥ गिरगट, वानर या सर्पके समान चिह्न होनेसे दुर्भिक्ष, व्याधि औ
शत्व होता है. गिद्ध उल्लू,काक और बाजके समान चिह्न होनेसे मनुष्योंमें म
है ॥ २४ ॥ हाथीदांतके काटनेपर पाश या कबन्धका चिह्न निकले तो
मृत्यु, रुधिर निकलनेसे मनुष्योंपर विपत्ति और काला श्याव ( काला पी
हुआ ), रूखा और दुर्गन्धयुक्त होनेसे अशुभकारी होता है ॥ २५ ॥
छिद्र बराबर,शुक्ल, सुगन्धित वा स्निग्ध हो तो शुभकारी होता है, यह आस
जानो.आसनके पक्षमें जो शुभकारी और अशुभकारी छेद कहे सो शय्याके भी
फलदायी हैं ॥२६॥ ईषायोगमें प्रदक्षिणा श्रेष्ठ है यह आचार्यलोगोंने
की है और तिससे विपरीत काष्ठोंका योग होना या शिर पाद काष्ठोंके अग्रव
दिशामें हो तो ऐसे पलंगपर सोनेवालेको भूतसे उत्पन्न हुआ भय होता है
शय्या वा आसनका एक पाया अधोमुख हो ( काठके मूलकी ओर पाये
बनाया जाय काठके अग्रकी ओर पायेका मूल ) तो पादोंकी विकल
पाये अधोमुख हों तो उसपर सोनेवालेको अन्न नहीं पचता, तीन और च
अधोमुख हों तो क्लेश, वध और बन्धन होता है ॥ २८ ॥ पायेका शि
युक्त अथवा बुरे रंगकी गांठसे युक्त हो तो व्याधि होती है. पायेके कुं

१ पलंगके दोनों ओरकी दो पट्टी और दो तरफके दो सेरुओंको ईषा कहते हैं.

रोगः ॥ २९ ॥ कुम्भाधस्ताज्जंघा तत्र कृतो जंघयोःकरोति
। तस्याश्चाधारोऽधःक्षयकृद्द्रव्यस्य तत्र कृतः ॥ ३० ॥ खुर-
ग्रो ग्रन्थिः खुरिणां पीडाकरः स निर्दिष्टः । ईषाशीर्षण्योश्च
गसंस्थो भवेन्न शुभः ॥ ३१ ॥ निष्कुटमथ कोलाक्षं सूकर-
च वत्सनाभं च । कालकमन्यधुन्धुकमिति कथितश्छिद्रसं-
॥३२॥ घटवत्सुषिरं मध्ये सङ्कटमास्ये च निष्कुटं छिद्रम् ।
ात्रमाषमात्रं नीलं छिद्रं च कोलाक्षम् ॥ ३३ ॥ सूकरनयनं
ं विवर्णमध्यर्द्धपर्वदीर्घं च । वामावर्तं भिन्नं पर्वमितं वत्सना-
ामम् ॥ ३४ ॥ कालकसंज्ञं कृष्णं धुन्धुकमिति यद्भवेद्भिनि-
म् । दारुसवर्णं छिद्रं न तथा पापं समुद्दिष्टम् ॥३५॥ निष्कु-
द्रव्यक्षयस्तु कोलेक्षणे कुलध्वंसः । शस्त्रभयं सूकरके रोग-
वत्सनाभाख्ये ॥ ३६ ॥ कालकधुन्धुकसंज्ञं कीटैर्विद्धं च न

---

उदररोग होता है ॥ २९ ॥ कुम्भके नीचेवाले काष्ठभागको जंघा कहते हैं
बनाया या जो पलंगमें लगाया जाय तो सोनेवालेकी जंघाओंमें भय उत्पन्न
है. जंघाके बीचले भागको आधार कहते हैं इस आधारमें गांठ होनेसे धनका
होता है ॥ ३० ॥ पायेके खुरमें जो गांठ हो तो खुरवाले जीवोंकी पीडाका
ा कहा है. ईषा और शीर्षदेश ( सिरहानेका सेरुआ ) के तिहाई भागपर
हो तो शुभ नहीं होता ॥३१॥ निष्कुट, कोलाक्ष, शूकरनयन, वत्सनाभ, कालक
धुन्धुक संक्षेपसे यह छिद्रोंके नाम कहे गये ॥३२॥ छेदके बीचमें घडेके समान
और तंगमुखका आकार हो तो वह निष्कुट नामक छिद्र है और मटर या
बराबर और नीले रंगका छेद कोलाक्ष कहाता है ॥३३॥ विषम, विवर्ण और
ोरुआ लम्बा छेद शूकरनयन, एक पोरुआ लम्बा वामावर्त छिद्र वत्सनाभ
े प्रसिद्ध है ॥ ३४ ॥ काले रंगका छेद कालक नामसे विख्यात है और जो विशे-
ो निर्भिन्न हो वह धुन्धुक नामवाला कहाता है. परन्तु काठके समान रंगवाले छेदसे
भांति अशुभ उदय नहीं होता ॥३५॥ निष्कुट नामवाला छेद होनेसे धनका नाश
क्षण (सूकरके नेत्रके आकार) से कुलध्वंस. शूकरके सरीखे छिद्रसे शस्त्रभय और
ाभ नामक छेदसे रोगभय होता है, और घुना हुआ कालक व धुन्धुक
ाला छेदभी शुभदायी नहीं होता, जिसमें गांठें बहुतसी हों ऐसा सब प्रकारका

शुभदं छिद्रम् । सर्वं ग्रन्थिप्रचुरं सर्वत्र न शोभनं दारु ॥ ३७
एकद्रुमेण धन्यं वृक्षद्वयनिर्मितं च धन्यतरम् । त्रिभिरात्मजवृ
करं चतुर्भिरथो यशश्चाग्र्यम् ॥ ३८ ॥ पञ्चवनस्पतिरचिते पञ्च
याति तत्र यः शेते। षट्सप्ताष्टतरूणां काष्ठैर्घटिते कुलविनाशः॥ ३

इति श्रीवराहमि० बृहत्सं० शय्यासनलक्षणं नामैकोनाशीतितमोऽध्यायः।

## अथाशीतितमोऽध्यायः ।

### वज्रपरीक्षा.

रत्नेन शुभेन शुभं भवति नृपाणामनिष्टमशुभेन । यस्माद
परीक्ष्यं दैवं रत्नाश्रितं तज्ज्ञैः ॥ १ ॥ द्विपहयवनितादीनां स्वगु
विशेषेण रत्नशब्दोऽस्ति । इह तूपलरत्नानामधिकारो वज्रपूर्वाण

---

काठ सर्वत्रही शुभदायी नहीं होता ॥ ३६ ॥ ३७ ॥ एक वृक्षके काठका बना हु पलंग धन्य अर्थात् अच्छा है. दो वृक्षोंके काठका बना हुआ पलंग धन्यतर अ बहुतही अच्छा है. तीन वृक्षोंके काठका बना हुआ पलंग पुत्रोंको बढानेवाला चार वृक्षोंका बना हुआ पलंग उत्तम अर्थ यशको देनेवाला है ॥ ३८ ॥ प वृक्षोंके काठसे बनेहुए पलंगपर जो मनुष्य सोता है उसकी इतिश्री हो जाती और छः सात या आठ वृक्षोंके काठसे बने हुए पलंग पर शयन करनेसे कुल नाश हो जाता है ॥ ३९ ॥

इति श्रीवराहमिहिराचार्यविरचितायां बृहत्संहितायां पश्चिमोत्तरदेशीय-
मुरादाबादवास्तव्य--पंडितबलदेवप्रसादमिश्रविरचितायां
भाषाटीकायामेकोनाशीतितमोऽध्यायः ॥ ७९ ॥

---

शुभ रत्न धारण करनेसे राजाओंका कल्याण होता है, अशुभ रत्न धारण कर अशुभ होता है, इसी कारण रत्न जाननेवाले पंडितों करके रत्नाश्रित दैवकी परी करना चाहिये ॥ १ ॥ हाथी, अश्व, वनिता आदि समस्त पदार्थोंमें ही अपने २ गु विशेषसे रत्न शब्द प्रयोग होता तो है ( जैसे गजरत्न, अश्वरत्न, रमणी इत्यादि ) परन्तु यहांपर रत्नशब्दसे हीरकादि पाषाणरत्नोंकाही अधिकार है ॥ किसीका मत है कि बलनामक दैत्यसेही रत्नोंकी उत्पत्ति है, कोई कहते हैं धीचमुनिकी अस्थिसे रत्न उत्पन्न हुए हैं, कोई कहते हैं कि मिट्टीके स्वभ

॥ रत्नानि बलाद्दैत्याद्दधीचितोऽन्ये वदन्ति जातानि । केचि-
स्वभावाद्वैचित्र्यं प्राहुरुपलानाम् ॥३॥ वज्रेन्द्रनीलमरकत-
नपद्मरागरुधिराख्याः । वैदूर्यपुलकविमलकराजमणिस्फ-
ाशिकान्ताः ॥ ४ ॥ सौगन्धिकगोमेदकशंखमहानीलपुष्परा-
गाः । ब्रह्ममणिज्योतीरससस्यकमुक्ताप्रवालानि ॥ ५ ॥
टे विशुद्धं शिरीषकुसुमोपमं च कौशलकम् । सौराष्ट्रकमा-
कृष्णं सौपारकं वज्रम् ॥ ६ ॥ ईषत्ताम्रं हिमवति मतङ्गजं
ष्पसङ्काशम् । आपीतं च कलिङ्गे श्यामं पौण्ड्रेषु सम्भूतम्
॥ ऐन्द्रं षडस्रि शुक्लं याम्यं सर्पास्यरूपमसितं च । कदली-
डनिकाशं वैष्णवमिति सर्वसंस्थानम् ॥ ८ ॥ वारुणमबलागु-
मं भवेत् कर्णिकारपुष्पनिभम् । शृङ्गाटकसंस्थानं व्याघ्राक्षि
च हौतभुजम् ॥ ९ ॥ वायव्यं च यवोपममशोककुसुमप्रभं
दृष्टम् । स्रोतः खनिः प्रकीर्णकमित्याकरसम्भवस्त्रिविधः
० ॥ रक्तं पीतं च शुभं राजन्यानां सितं द्विजातीनाम् ।

---

मस्त रत्नोंमें विचित्रता पैदा हुई है ॥३॥ वज्र ( हीरा ), इन्द्रनील (नीलम)
(पन्ना), करकेनत, लाल, रुधिर, वैदूर्य, पुलक, विमलक, राजमणि, स्फटिक-
ान्त ॥ ४ ॥ सौगन्धिक, गोमेदक, शंख, महानील, पुष्पराग, ब्रह्ममणि, ज्यो-
, शस्यक, मोती, मूंगा इन सबको रत्न कहते हैं ॥ ५ ॥ वेणानदीके किनारे,
शुद्ध हीरा उत्पन्न होता है, शिरीषफूलके समान हीरा कोशलदेशमें उत्पन्न होता
छेक लाल रंगका हीरा सुराष्ट्र ( सूरत ) देशमें उत्पन्न होता है. काले रंगका
सूपारक देशमें पैदा होता है ॥ ६ ॥ हिमवान् पर्वतपर उत्पन्न हुआ हीरा
लाल रंगका होता है, वल्लके फूलके समान हीरेका मतङ्गज नाम है कुछेक
रंगका हीरा कलिंग देशमें उत्पन्न होता है. पौण्ड्रदेशमें उत्पन्न हुआ रत्न श्याम-
होता है ॥ ७ ॥ छः कोणवाले हीरेका इन्द्र देवता होता है, शुक्लवर्ण हीरेका
देवता होता है, सर्पाकार मुखवाले, काले या कदलीके काण्डकी नाईं ( नीला
पीला ) रंगवाला हीरा विष्णुदैवत है अर्थात् विष्णुजी इसके देवता हैं. सबके
और आकारका विषय कहा गया॥८॥स्त्रीकी भगके समान आकारवाला हीरा
होता है, यह कर्णिकारके पुष्पके समानभी होता है. सिंघाडेके समान या
के नेत्रके समान हीरेका अग्नि देवता है ॥ ९ ॥ अशोकके फूलके समान रंग-
या जौके समान समस्त हीरोंका वायव्य नाम है, नदी आदिके प्रवाह, खान
प्रकीर्णक ( किसी २ भूमिके ऊपर बिखरे हुए ) यह तीन आकर हीरोंकी

शरीषं वैश्यानां शुद्राणां शस्यतेऽसिनिभम् ॥ ११ ॥ सित
र्षकं तण्डुलो भवेत्तण्डुलैस्तु शत्या। तुलितस्य द्वे लक्षे
द्विद्व्यनिते चैतत् ॥ १२ ॥ पादत्र्यंशार्धोनं त्रिभागपञ्चां
शांशाश्च। भागश्च पञ्चविंशः शतिकः साहस्रिकश्चेति ॥
सर्वद्रव्याभेद्यं लघ्वम्भसि तरति रश्मिवत् स्निग्धम्। तडिद
क्रचापोपमं च वज्रं हितायोक्तम् ॥ १४ ॥ काकपदमक्षिकाके
तुयुक्तानि शर्कराविद्धम्। द्विगुणास्रि दिग्धकलुषत्रस्तविशी
न शुभानि ॥ १५ ॥ यानि च बुदबुददलिताग्रचिपिटवासी
दीर्घाणि। सर्वेषां चैतेषां मूल्याद्भागोऽष्टमो हानिः ॥ १६
त किञ्चिदपि धारयितव्यमेके पुत्रार्थिनीभिरबलाभिरु
तज्ज्ञाः। शृङ्गाटकत्रिपुटधान्यकवत्स्थितं यच्छ्रोणीनिभं च

---

उत्पत्तिके हैं ॥ १० ॥ लाल और पीले रंगका हीरा क्षत्रियोंको शुभदायी
रंगका हीरा ब्राह्मणोंको शुभकारी है. शिरिष सुमनके समान हरे रंगका हीर
को और खड्गके समान नीले रंगका हीरा शूद्रोंको शुभ फल देता है ॥ ११
सरसोंके आठ दानोंके समान एक चावल होता है ऐसे बीस चावलभर
तोलमें हो उसका मूल्य लाख रुपया होता है. जो दो २ चावलभर
अर्थात् १८।१६।१४ इत्यादि चावलभर हो तो क्रमानुसार पहले कहे हुए
पाद, तिहाई, आधा, त्रिभागयुत, पांचवां अंश, सोलहवां अंश, पच्चीसवां अंश
अंश और सहस्रांश मोल होगा ॥१२॥१३॥ जो हीरा किसी वस्तुसे न टूटे,
जलमें भी किरणके समान तैरता रहे,स्निग्ध और बिजली, अग्नि वा इंद्रधनुष
रंगवाला हो वह हितकारी होता है ॥१४॥ जिन हीरोंमें काकपद, मक्खी, के
युक्त चिह्न रहें अथवा जो कंकरसे विद्ध हों, जिनके सब कोनोंमें दो दो सूत
दिग्ध, मलीन, कान्तिहीन और जर्जर हों वे हीरे शुभदायी नहीं हैं ॥१५॥ या
पानीके बबूलेके समान आगेसे फटे हुए, चिपटे या वासीफलके समान लम्बे ह
भी शुभदाई नहीं हैं. इन समस्त चिह्नवाले हीरोंका मूल्य पहले ठहरे हुए
अपेक्षा क्रमानुसार अष्टमांश घटानेसे ठीक होगा अर्थात् पहले कहे हुए काक
चिह्नवाले हीरेका जो मूल्य हो, मक्खीके चिह्नसे युक्त हीरेका मोल उसके
अष्टम भाग हीन होगा ॥ १६ ॥ हीरेके तत्त्वको जाननेवाले कोई २ पंडि
हैं कि पुत्र चाहनेवाली स्त्रियोंको साधारण हीराभी धारण करना उचि
सिंघाडे, त्रिपुट, धान्य या श्रोणिके समान हीरेका धारण करना पुत्र चा

तनयार्थिनीनाम् ॥ १७ ॥ स्वजनविभव जीवितक्षयं जनयति मनिष्टलक्षणम् । अशनिविषभयारिनाशनं शुभमुरुभोगकं भूभृताम् ॥ १८ ॥

इति श्रीवराहमि० बृहत्सं० वज्रपरीक्षा नामाशीतितमोऽध्यायः ॥८

## अथैकाशीतितमोऽध्यायः ।

### मुक्ताफलपरीक्षा.

द्विपभुजगशुक्तिशंखाभ्रवेणुतिमिसूकरप्रसूतानि । मुक्ताफ तेषां बहुसाधु च शुक्तिजं भवति ॥१॥ सिंहलकपारलौकि राष्ट्रकताम्रपर्णिपारशवाः । कौबेरपाण्ड्यवाटकहैमा इत्याकरा ॥ २ ॥ बहुसंस्थानाः स्निग्धा हंसाभाः सिंहलाकराः स्थूलाः ताम्राः श्वेतास्तमोवियुक्ताश्च ताम्राख्याः ॥ ३ ॥ कृष्णाः पीताः सशर्कराः पारलौकिका विषमाः । न स्थूला नात्यल्प नीतनिभाश्च सौराष्ट्राः ॥ ४ ॥ ज्योतिष्मन्तः शुभ्रा गुरवोऽ

स्त्रियोंके लिये शुभ है ॥ १७ ॥ बुरे लक्षणवाले हीरेके धारण करनेसे र भाई, बन्धु, धन और प्राणकी हानि होती है और शुभ लक्षणवाले हीरेके करनेसे वज्रभय, विष व शत्रुका नाश हो जाता है और भोगकी वृद्धि होती है ॥ १८ ॥

इति श्रीवराहमिहिराचार्यविरचितायां बृहत्संहितायां पश्चिमोत्तरदेशीयमुरादा स्तव्य-पंडितबलदेवप्रसादमिश्रविरचितायां भाषाटीकायामशीतितमोऽध्यायः

हाथी, सर्प, सीपी, शंख, बादल, बांस, मत्स्य और शूकरसे मोती उ हैं. उन सबमें सीपीसे निकला हुआ मोतीही अत्यन्त श्रेष्ठ होता है ॥ १ लक, पारलौकिक, सौराष्ट्रक, ताम्रपर्णि, पारशव, कौबेर, पाण्ड्यवाटक ये आठ स्थान मोतियोंके आकर हैं ॥ २ ॥ अनेक आकारवाले, स्निग समान श्वेतरंगके और स्थूल मोती सिंहलदेशमें उत्पन्न होते हैं. कुछेक ल या काली, कांतिसे हीन, श्वेत रंगके मोतियोंका ताम्र नाम है ॥ ३ श्वेत या पीले रंगके, कंकडयुक्त और विषम मुक्ता पारलौकिक नामसे प्र बहुत मोटे न बहुत छोटे और मक्खनके समान कान्तिमान् मोती सौ प्रसिद्ध हैं ॥४॥ तेजमान्, श्वेतवर्ण, भारी अत्यंत महागुणवाले मोती प

गुणाश्च पारशवाः । लघु जर्जरं दधिनिभं बृहद्विसंस्थानमपि हैमम् ॥ ५ ॥ विषमं कृष्णं श्वेतं लघु कौबेरं प्रमाणतेजोवत् । निम्बफलत्रिपुटधान्यकचूर्णाः स्युः पाण्ड्यवाटभवाः ॥ ६ ॥ अतसीकुसुमश्यामं वैष्णवमैन्द्रं शशाङ्कसङ्काशम् । हरितालनिभं वारुणमसितं यमदैवतं भवति ॥ ७ ॥ परिणतदाडिमगुलिकागुञ्जाताम्रं च वायुदैवत्यम् । निर्धूमानलकमलप्रभं च विज्ञेयमाग्नेयम् ॥ ८ ॥ माषचतुष्टयधृतस्यैकस्य शताहतास्त्रिपञ्चाशत । कार्षापणा निगदिता मूल्यं तेजोगुणयुतस्य ॥ ९ ॥ माषकदलहान्यातो द्वात्रिंशद्विशतिस्त्रयोदश च । अष्टौ शतानि च शतत्रयं त्रिपञ्चाशता सहितम् ॥ १० ॥ पञ्चत्रिंशं शतमिति चत्वारः कृष्णला नवतिमूल्याः । सार्धास्तिस्रो गुञ्जाः सप्ततिमूल्यं धृतं रूपम् ॥ ११ ॥ गुञ्जात्रयस्य मूल्यं पञ्चाशद्रूपका गुणयुतस्य । रूपकपञ्चत्रिंशत् त्रयस्य गुंजार्धहीनस्य ॥ १२ ॥ पलदशभागो धरणं तद्यदि

छोटे जर्जर, दहीके समान कान्तिवाले, बडे और श्रेष्ठ आकारके मोती हैम नामसे प्रसिद्ध हैं ॥५॥ काले या श्वेत रंगके, विषम, और लघु प्रमाण तेजस्वी मुक्ताफल कौबेर नामसे ख्यात हैं और पाण्ड्यावाटदेशका उत्पन्न हुआ मोति त्रिपुट और धनियेके चूर्णके समान होता है ॥ ६ ॥ वैष्णव मोती ( जिसके देवता विष्णुजी हों वह ) अलसीके फूलके समान श्यामवर्ण, इन्द्रदेवतावाला मोती चन्द्रमाके समान, वरुणदेवतावाला मोती हरितालके रंगके समान प्रभावाला और यमदैवत मोती काले रंगका होता है ॥ ७ ॥ वायुदैवत मोती पके हुए अनारके बीजके समान, चोंटली या तांबेके समान रंगवाला और आग्नेय मुक्ताफल धुआंरहित अग्नि और कमलके समान कान्तिमान् हुआ करता है ॥ ८ ॥ तोलमें चार मासेका जो हो, तेज और गुणयुक्त हो ऐसे एक मोतीका मोल ५३०० रुपये हैं ॥ ९ ॥ आधे माषेकी हानिके अनुसार अर्थात् पहले कहे प्रमाणसे आधा माषा कम या अधिक होनेपर मोतीका मोल क्रमसे ३२०० । २००० । १३०० । ८०० । ३५३ रुपया कम या अधिक होगा ॥ १० ॥ चार चोंटलीभरका मोती पंचत्रिंशशत ( १३५ ) नवति ( ९० ) रुपयेके मोलका है और साढे तीन चोंटलीभरका मोती सत्तर (७०) रुपयेका होता है ॥ ११ ॥ तीन चोंटलीभरके गुणयुक्त मोतीका मोल ५० रुपये और ढाई चोंटलीभरके मोतीका मोल ३५ रुपये होता है ॥ ११ ॥ एक पलके दशवें भागको धरण[1] कहते हैं जो एक धरणपर तेरह मोती चढें

[1] पांच रत्तीका एक माषा, सोलह माषेका एक कर्ष और चार कर्षका एक पल है, पलके दशवें भागको धरण कहते हैं.

मुक्तास्त्रयोदश सुरूपाः । त्रिशती सपञ्चविंशा रूपकं संख्याः
मूल्यम् ॥ १३ ॥ षोडशकस्य द्विशती विंशतिरूपस्य सप्त
सशता । यत्पञ्चविंशतिधृतं तस्य शतं त्रिशता सहितम् ॥ १४
त्रिंशत् सप्ततिमूल्या चत्वारिंशच्छतार्द्धमूल्या च । षष्टिः पञ्चे
वा धरणं पञ्चाष्टकं मूल्यम् ॥ १५ ॥ मुक्ताशीत्यास्त्रिशत्शत
सा पञ्चरूपकविहीना । द्वित्रिचतुष्पञ्चशता द्वादशषट्पञ्चकत्रि
यम् ॥ १६ ॥ पिक्कापिच्चार्घा रवकः सिक्थं त्रयोदशाद्याना
संज्ञः परतो निगराश्चूर्णाश्चाशीतिपूर्वाणाम् ॥ १७ ॥ एतद्गुण
क्तानां धरणधृतानां प्रकीर्तितं मूल्यम् । परिकल्प्यमन्तराले ह
गुणानां क्षयः कार्यः ॥ १८ ॥ कृष्णश्वेतकपीतकताम्राणामी
पिच विषमाणाम् । त्र्यंशोनं विषमकपीतयोश्च षड्भागदलहं
॥ १९ ॥ ऐरावतकुलजातानां पुष्यश्रवणेन्दुसूर्यदिवसेषु । ये च

तो उनका मोल २२५ रु० होगा ॥ १३ ॥ एक धरणपर सोलह मोती च
उनका मोल २०० रु० होगा. एक धरणपर बीस मोती चढें तो उनका मोल
रुपये होंगे. एक धरणपर पच्चीस चढें तो उनका मोल १३० रुपये होंगे.
तोलपर तीस मोती चढें तो ७० रु० मोल हुआ. एक धरणपर ४० मोती
मोल ५० रुपये होंगे. एक धरणपर ४५ या ६० मोती चढें तो चालीस
मोल होता है ॥ १४ ॥ १५ ॥ एक धरणपर अस्सी मोती चढें तो मोल ३
हुआ. एक धरणपर १०० मोती चढें तो २५ रु० के हुए. एक धरणके २००
१२ रु० के, धरणके ३०० मोती ६ रु० के, धरणके ४०० मोती ५
धरणके ५०० मोती तीन रुपयेके होते हैं ॥ १६ ॥ धरणके १३ मोती पिक्क
मोती पिच्चा, २५ मोती अर्घ, ३० मोती रवक, ४० मोती सिक्थ और एक
पर चढे हुए पचपन मोती निगर कहलाते हैं ॥ इससे आगे अस्सी आदि
एक धरणपर चढें तो उनको चूर्ण कहते हैं ॥ १७ ॥ यह धरणसे तोले हुए
युक्त मोतियोंका वर्णन किया गया. इनके बीचमें हो तो त्रैराशिक करके
वृद्धिके अनुसार मूल्य नियत करे ॥ १८ ॥ कुछेक काले, कुछेक सफेद,
पीले, कुछेक लाल और विषम मोतियोंका एक तिहाई अंश घटाकर ठी
होगा. विषम और पीला रंग होनेपर तो षष्ठांशहीन मूल्य होगा ॥ १९ ॥
सोमवारके दिन, पुष्य व श्रवण नक्षत्रमें, ऐरावतके कुलमें उत्पन्न हुए जिन
योंका जन्म हुआ है और जिन भद्रहाथियोंने उत्तरायण कालमें चंद्रम

रायणभवा ग्रहणेऽर्केन्द्वोश्च भद्रेभाः ॥ २० ॥ तेषां किल उ
मुक्ताः कुम्भेषु सरदकोशेषु । बहवो बृहत्प्रमाणा बहुसं
प्रभायुक्ताः ॥ २१ ॥ नैषामर्घः कार्यो न च वेधोऽस्तीव ते
युक्ताः । सुतविजयारोग्यकरा महापवित्रा धृता राज्ञाम् ॥
दंष्ट्रामूले शशिकान्तिसप्रभं बहुगुणं च वाराहम् । तिमिजं म
क्षिनिभं बृहत्पवित्रं बहुगुणं च ॥ २३ ॥ वर्षोपलवज्जातं व
न्धाच्च सप्तमाद्भ्रष्टम् । ह्रियते किल ख व्यैस्तडित्प्रभं मेघ
तम् ॥ २४ ॥ तक्षकवासुकिकुलजाः कामगमा ये च पन्न
षाम् । स्निग्धा नीलद्युतयो भवन्ति मुक्ताः फणस्यान्ते ॥
शस्तेऽवनिप्रदेशे रजतमये स्थिते च यदि । वर्षति देवोऽक
तज्ज्ञेयं नागसम्भूतम् ॥ २६ ॥ अपहरति विषमलक्ष्मी
यति शत्रून्यशो विकाशयति । भौजङ्गं नृपतीनां धृतम
विजयदं च ॥ २७ ॥ कर्पूरस्फटिकनिभं चिपिटं

---

ग्रहण समयमें जन्म लिया है ॥ २० ॥ उनके दन्तकोषोंमें, कुम्भोंमें बडे २
प्रकारके कान्तियुक्त बहुतसे मोती निकलते हैं ॥ २१ ॥ इनका आंकना
इनमें छिद्र करना उचित नहीं है, यह अत्यन्त प्रभायुक्त, महापवित्र हैं. रा
इनको धारण करनेसे सुत, विजय और आरोग्य पाते हैं ॥ २२ ॥वराहके द
चन्द्रमाकी कांतिके समान प्रभावाला,बहुतसे गुणोंसे युक्त वाराहमुक्ताफल औ
रसे उत्पन्न हुआ मछलीके नेत्रके समान द्युतिमान् बहुतसे गुणोंसे युक्त पवित्र
बडा मोती तिमिज नामसे ख्यात होता है ॥२३॥ सातवें वायुस्कन्धसे गिरा हुअ
लीके समान चमकीला,वर्षाके ओलेके समान मेघसे उत्पन्न हुए मोतीको ऊपर
रही स्वर्गके देवता लोग हरण कर लेते हैं ॥२४॥ तक्षक और वासुकिनागके
उत्पन्न हुए इच्छाचारी जो सर्प हैं उनके फनोंके अग्रभागमें नीली द्युतिवाले
मोती उत्पन्न होते हैं ॥ २५॥ नागसे उत्पन्न हुए मोतीकी यह परीक्षा है कि,
भूमिके बीच चांदीके पात्रमें उस मोतीके रख देनेसे अचानक वर्षा होने लग
॥२६॥ सर्पसे उत्पन्न हुआ मोती,विना मोल किये धारण करनेसे राजाओंके
और अलक्ष्मीको हर लेता है, शत्रुओंको भय करता है, यशका विस्तार क
और विजयदायी है ॥ २७ ॥ बाससे उत्पन्न हुआ मोती कपूर और वि
समान दीप्तिमान्, आकारसे चपटा, विषम होता है और शंखसे उत्पन्न

च वेणुजं ज्ञेयम् । शंखोद्भवं शशिनिभं वृत्तं भ्राजिष्णु रुचिरं च ॥ २८ ॥ शंखतिमिवेणुवारणवराहभुजगाभ्रजान्यवेध्यानि । अमितगुणत्वाच्चैषामर्घः शास्त्रे न निर्दिष्टः ॥ २९ ॥ एतानि सर्वाणि महागुणानि सुतार्थसौभाग्ययशस्कराणि । रुक्छोकहन्तॄणि च पार्थिवानां मुक्ताफलानीप्सितकामदानि ॥३०॥ सुरभूषणं लतानां सहस्रमष्टोत्तरं चतुर्हस्तम् । इन्द्रच्छन्दो नाम्ना विजयच्छन्दस्तदर्धेन ॥ ३१ ॥ शतमष्टयुतं हारो देवच्छन्दो ह्यशीतिरेकयुता। अष्टाष्टकोऽर्धहारो रश्मिकलापश्च नवषट्कः ॥ ३२ ॥ द्वात्रिंशता तु गुच्छो विंशत्या कीर्तितोऽर्धगुच्छाख्यः । षोडशभिर्माणवको द्वादशभिश्चार्धमाणवकः ॥ ३३ ॥ मन्दरसंज्ञोऽष्टाभिः पञ्चलतो हारफलकमित्युक्तम् । सप्तविंशतिमुक्ता हस्तो नक्षत्रमालेति ॥ ३४ अंतरमणिसंयुक्ता मणिसोपानं सुवर्णगुलकैर्वा । तरलकमणिमध्यं तद्विज्ञेयं चाटुकारमिति ॥ ३५ ॥ एकावली नाम यथेष्टसंख्य

मोती चंद्रमाके समान दीप्तिमान् गोल, प्रकाशित और मनोहर होनेसे जाना जाता है ॥२८॥ शंख, तिमि, वेणु, वारण, वराह, भुजंग और बादलसे उत्पन्न हुए सभी मोती अवेधनीय ( छिद्र करनेके योग्य नहीं ) हैं और अत्यन्त गुणशाली होनेसे शास्त्रमें उनका आंकना नहीं कहा ॥२९॥ महागुणों करके युक्त यह समस्त मोती राजाओंको पुत्र, धन, सौभाग्य और यश देनेवाले हैं, रोग शोकके हरनेवाले और मनोवाञ्छाको देते हैं ॥३०॥ एक हजार आठ लडीकी परिमाणमें अर्थात् लंबाई जो चार हाथ हो ऐसी मोतियोंकी मालाका नाम इन्द्रच्छन्द है, यह माला देवताओंका भूषण है, दो हाथकी लंबी मालाका नाम विजयच्छन्द है ॥३१॥ एक सौ आठ लडीका या इक्यासी लडीका देवच्छन्द हार होता है, चौसठ लडीका अर्धहार और चउवन लडीके हारका नाम रश्मिकलाप है ॥३२॥ ३२ लडीके हारका नाम गुच्छ है, २० लडीके हारका नाम अर्द्धगुच्छ है, १६ लडीके हारका नाम माणवक है और १२ लडीका अर्द्धमाणव हार कहलता है ॥३३॥ आठ लडीके हारका नाम मन्दर है, पांच लडीके हारका नाम फलक है, सत्ताईस मोतियोंकी माला हाथभर लम्बी हो तो वह नक्षत्रमाला[1] कहलाती है ॥३४॥ मुक्तामालाके बीच २ में मणियें पिरोई जायँ तो मणिसोपान नामक और सुवर्णके दानोंसे युक्त चंचल मध्यमणि हो तो चाटुकार नामक माला होती है ॥ ३५ ॥ जितने चाहे उतने मोतियोंसे युक्त, हाथभरकी लम्बी और कोई विशेष मोती बीचमें न हो

1 इसका दूसरा नाम वनमाला है ।

हस्तप्रमाणा मणिविप्रयुक्ता । संयोजिता या मणिना
यष्टीति सा भूषणविद्भिरुक्ता ॥ ३६ ॥

इति श्रीवराहमि० बृहत्सं० मुक्ताफलपरीक्षानामैकाशीतितमोऽध्याय

## अथ द्व्यशीतितमोऽध्यायः ।

### पद्मरागपरीक्षा ।

सौगन्धिककुरुविन्दस्फटिकेभ्यः पद्मरागसम्भूतिः । स
कजा भ्रमराञ्जनाब्जजम्बूरसद्युतयः ॥ १ ॥ कुरुविन्दभवाः
मन्दद्युतयश्च धातुभिर्विद्धाः । स्फटिकभवा द्युतिमन्तो
विशुद्धाश्च ॥ २ ॥ स्निग्धः प्रभानुलेपी स्वच्छोऽर्चिष्मा
सुसंस्थानः । अन्तः प्रभोऽतिरागो मणिरत्नगुणाः सम
॥ ३ ॥ कलुषा मन्दद्युतयो लेखाकीर्णाः सधातवः खण्डाः दु
मनोज्ञाः सशर्कराश्चेति मणिदोषाः ॥ ४ ॥ भ्रमरशिखि

---

माला एकावली कहलाती है और बीचमें मणि हो तो यष्टि नाम होत
गहनोंके लक्षण जाननेवालोंने कहा है ॥ ३६ ॥

इति श्रीवराहमिहिराचार्यविरचि० बृहत्संहितायांपश्चिमोत्तरदेशीयमुरादाब
पंडितबलदेवप्रसादमिश्रविरचितायां भाषाटीकायामेकाशीतितमोऽध्यायः

सौगंधिक, कुरुविन्द और स्फटिक इन तीन भांतिके पत्थरोंसे पद्मराग
का जन्म होता है, सौगन्धिक पाषाणसे उत्पन्न हुए लाल भ्रमर, अंजन,
जामुनफलके समान कान्तिमान् होते हैं ॥ १ ॥ कुरुविन्द पत्थरसे
पद्मराग अनेक रंगवाले, मन्द कान्तिसे युक्त और धातुओंसे दागी होते
कसे उत्पन्न हुए पद्मराग अनेक रंगवाले, कान्तिमान् और शुद्ध हो
स्निग्ध, अपनी प्रभासे चमकता हुआ, स्वच्छ, कान्तिमान्, भारी, शुभ
भीतरही कान्तिसे युक्त और बहुत रंगवाला यह समस्त पद्मराग मणि
युक्त है ॥ ३ ॥ कलुष ( मलीन ), धुंधली कान्तिसे युक्त, रेखाओंसे
कादि धातुओंसे युक्त, खंडित, बिंधनेके अयोग्य और कंकरदार पद्म
नहीं होता, यही मणियोंके दोष हैं ॥ ४ ॥ भ्रमर और मोरके कंठके स

दीपशिखासप्रभो भुजङ्गानाम् । भवति मणिः किल मूर्द्धनि योऽन-
र्घेयः स विज्ञेयः ॥ ५ ॥ यस्तं बिभर्ति मनुजाधिपतिर्न तस्य दोषा
भवन्ति विषरोगकृताः कदाचित् । राष्ट्रे च नित्यमभिवर्षति तस्य
देवः शत्रूंश्च नाशयति तस्य मणेः प्रभावात् ॥ ६ ॥ षड्विंशतिः
सहस्राण्येकस्य मणेः पलप्रमाणस्य । कर्षत्रयस्य विंषतिरुपदिष्टा
पद्मरागस्य ॥७॥ अर्धपलस्य द्वादश कर्षस्यैकस्य षट्सहस्राणि ।
यच्चाष्टमाषकधृतं तस्य सहस्रत्रयं मूल्यम् ॥ ८ ॥ माषकचतुष्टयं
दशशतक्रयं द्वौ तु पञ्चशतमूल्यौ । परिकल्प्यमन्तराले मूल्यं
हीनाधिकगुणानाम् ॥ ९ ॥ वर्णन्यूनस्यार्धं तेजोहीनस्य मूल्यम-
ष्टांशः । अल्पगुणो बहुदोषो मूल्यात् प्राप्नोति विंशांशम् ॥ १० ॥
आधूम्रं व्रणबहुलं स्वल्पगुणं चाप्नुयाद्विंशकं भागम् । इतिपद्म-
रागमूल्यं पूर्वाचार्यैः समुद्दिष्टम् ॥ ११ ॥

इति श्रीवराहमि० बृहत्सं० पद्मरागपरीक्षानाम द्व्यशीतितमोऽध्यायः ॥ ८२ ॥

---

वाला दीपककी शिखाके समान कान्तिमान् मणि सर्पोंके मस्तकमें उत्पन्न होती है
वह अमोल होती है ॥ ५ ॥ जो राजा उस अनमोल मणिको धारण करता है
उसको कभीभी विष या रोगकृत दोष प्राप्त नहीं हो सकता. उस मणिके प्रभावसे
देवता लोग नित्य उसके राज्यमें वर्षा करते हैं और उसके शत्रुओंकाभी नाश हो
जाता है ॥ ६ ॥ तोलमें एक पलभर पद्मरागका मोल २६००० छब्बीस हजार
रुपया, तीन कर्षभर पद्मरागका मोल बीस हजार रुपया कहा है ॥ ७ ॥ तोलमें
आधे पलभर पद्मरागका मोल बारह हजार, एक कर्ष भर तोलके पद्मरागका
मोल छः हजार रुपया आठ मासे भर पद्मरागका मोल तीन हजार रुपया होगा
॥ ८ ॥ चार मासेभर पद्मरागका मोल एक हजार रुपया, दो मासेभर पद्मरागका
मोल पांच सौ रुपया होगा. गुणकी अधिकताई और कमताईके अनुसार उस
मणिके मूल्यको जांचना चाहिये ॥ ९ ॥ कम रंगवाले पद्मरागका मोल आधा होता
है, तेजरहित पद्मरागका मोल आठवां हिस्सा, थोडे गुण और बहुतसे दोषयुक्त
पद्मरागका मोल बीसवां हिस्सा होगा ॥ १० ॥ कुछेक धूमल रंगका बहुतसे व्रण-
वाला, थोडे गुणोंसे युक्त पद्मराग मोलका बीसवां भाग पाता है. ऐसा पूर्वाचार्योंने
भली भांति उपदेश किया है ॥ ११ ॥

इति श्रीवराहमिहिराचार्यविरचितायां बृहत्संहितायां पश्चिमोत्तरदेशीयमुरादाबादवा-
स्तव्य-पंडितबलदेवप्रसादमिश्रविरचितायां भाषाटी० द्व्यशीतितमोऽध्यायः ॥ ८२ ॥

## अथ त्र्यशीतितमोऽध्यायः ।

### मरकतपरीक्षा.

शुकवंशपत्रकदलीशिरीषकुसुमप्रभं गुणोपेतम्
सुरपितृकार्यें मरकतमतीव शुभदं नृणां विधृत
इति श्रीवराहमि० बृहत्सं० मरकतपरीक्षा नाम त्र्यशीतितमो

## अथ चतुरशीतितमोऽध्यायः ।

### दीपलणक्षम् ।

वामावर्तो मलिनकिरणः सस्फुलिङ्गोऽल्पमूर्तिः
व्रजति विमलस्नेहवर्त्यन्वितोऽपि । दीपः पापं कथया
वान् वेपनश्च व्याकीर्णार्चिर्विशलभमरुद्यश्च नाशं प्र
दीपः संतमूर्तिरायततनुर्निर्वेपनो दीप्तिमान् । निःशब्दो
क्षिणगतिर्वैदूर्यहेमद्युतिः । लक्ष्मीं क्षिप्रमभिव्यनक्ति
द्यतं दीप्यते शेषं लक्षणमग्निलक्षणसमं योज्यं यथायु
इति श्रीवराहमि० बृहत्सं० दीपलक्षणं नाम चतुरशीतितमोऽध्

---

तोता, बांसका पत्ता, केला और शिरीष के फूलके समान प्रभावा
कत ( पन्ना ) सुरकार्यमें धारण किये जानेपर अतीव शुभ फल दे

इति श्रीवराहमिहिराचार्यविरचि० बृहत्संहितायां पश्चिमोत्तरदेशीयमु
पण्डितबलदेवप्रसाद मिश्रविरचितायां भाषाटीकायां त्र्यशीतितमोः

जिसकी शिखा बांई ओरको घूमती हो, मलीन किरणोंसे युक्त
रियाँ निकलती हों छोटी ( छोटी शिखावाले ) हों, निर्मल तेल
होकरभी शीघ्र बुझ जाय, कम्पायमान और शब्दयुक्त हो; जिसके
हों, विना कीट पतंगके गिरे विना पवनके चले शीघ्र नाशको प्र
पाप फलको प्रकाशित करता है ॥ १ ॥ मिली हुई शिखावाला
कम्पनहीन, दीप्तिमान्, शब्दहीन सुन्दर जिसकी लू दक्षिण
वैदूर्य और सुवर्णके समान जिसकी ज्योति हो, जो रुचिर और

## अथ पंचाशीतितमोऽध्यायः ।

### दन्तकाष्ठलक्षणम् ।

वल्लीलतागुल्मतरुप्रभेदैः स्युर्दन्तकाष्ठानि सहस्रशो यैः
नि वाच्यान्यति तत्प्रसङ्गो माभूदतो वच्म्यथ कामिकानि
अज्ञातपूर्वाणि न दन्तकाष्ठान्यद्यान्न पत्रैश्च समन्वितानि ।
पर्वाणि न पाटितानि न चोर्ध्वशुष्काणि विना त्वचा वा
वैकङ्कतश्रीफलकाश्मरीषु ब्राह्मी द्युतिः क्षेमतरौ सुदाराःवृ
प्रचुरं च तेजः पुत्रा मधूके ककुभे प्रियत्वम् ॥ ३ ॥ लक्ष्म
च तथा करञ्जे प्लक्षेऽर्थसिद्धिः समभीप्सिता स्यात् । मा
याति जनस्य जात्यां प्राधान्यमश्वत्थतरौ वदन्ति ॥ ४ ।

---

पावे. वह दीपक शीघ्रही लक्ष्मीके आनेको प्रकाशित करता है. बाकी सम
अग्निके लक्षणसे युक्तिके अनुसार मिलाकर फलको प्रगट करे ॥ २ ॥

इति श्रीवराहमिहिराचार्यविरचि० बृहत्संहितायां पश्चिमोत्तरदेशीयमु
दाबादवास्तव्य-पण्डितबलदेवप्रसादमिश्रविरचितायां भाषाटीकाय
चतुरशीतितमोऽध्यायः ॥ ८४ ॥

---

वल्ली, लता, गुल्म और वृक्षोंके भेदसे हजार प्रकारके दन्तवन होते हैं
जो समस्त फल कथन किये जा सकते हैं उनके प्रसंगको बहुत न बढा
अभीष्ट फलदायक दंतकाष्ठ कहे जाते हैं ॥१॥ पहले न जाने हुए, पत्तोंसे
अर्थात् दो आदि सम पर्वयुक्त, फटा हुआ, वृक्षपरही सूख गया हुआ अ
रहित इन सब दन्तकाष्ठोंसे दन्तधावन न करे ॥२॥ वैकङ्कत, नारियल औ
वृक्षके दन्तकाष्ठसे ब्राह्मी द्युति प्राप्त होती है,क्षेमवृक्षकी दँतौनसे उत्तम भा
वटवृक्षके दन्तकाष्ठसे वृद्धि, आकके पेडके दन्तौनसे बहुतसे तेजकी वृद्धि
काष्ठसे दन्तधावन करनेपर पुत्रलाभ और अर्जुनवृक्षकी दन्तौन करनेसे
होता है ॥ ३ ॥ शिरीष और करञ्जके काठकी दन्तवन हो तो लक्ष्मी प्र
पिलखनके काष्ठसे दन्तधावन करनेपर मनोरथ सिद्ध होता है. चमेलीके
व्यवहार करनेसे मनुष्यको मान मिलता है और पीपल वृक्षके दन्तकाष्ठ
करनेसे प्रधानताकी प्राप्तिको प्रकाशित करता है ॥४॥ बेर और कटेरीके

ग्यमायुर्बदरीबृहत्योरैश्वर्यवृद्धिः खदिरे सबिल्वे । द्रव्याणि
न्यतिमुक्तके स्युः प्राप्नोति तान्येव पुनः कदम्बे ॥ ५ ॥ निम्बे
प्तिः करवीरेऽन्नलब्धिर्भाण्डीरे स्यादिदमेव प्रभूतम् । शम्यां
नपहन्त्यर्जुने च श्यामायां च द्विषतामेव नाशः ॥ ६ ॥ शाले
कर्णे च वदन्ति गौरवं सभद्रदारावपि चाटरूषके । वाल्लभ्यम
ति जनस्य सर्वतः प्रियंग्वपामार्गसजम्बुदाडिमैः ॥ ७ ॥ उदङ्
प्राङ्मुख एव वाब्दं कामं यथेष्टं हृदये निवेश्य । अद्यादनिन्
सुखोपविष्टः प्रक्षाल्य जह्याच्च शुचिप्रदेशे ॥ ८ ॥ अभिमुखप
प्रशान्तदिक्स्थं शुभमनिशोभनमूर्ध्वसंस्थितं यत् । अशुभ
तोऽन्यथा प्रदिष्टं स्थितपतितं च करोति मृष्टमन्नम् ॥ ९ ॥

इति श्रीवराहमि० बृहत्सं० दंतकाष्ठलक्षणंनाम पञ्चाशीतितमोऽध्यायः॥

---

आरोग्य और आयु, बेल और खैरवृक्षकी दंतवनसे ऐश्वर्यकी वृद्धि और अति
दंतवनसे समस्त इष्टवस्तुकी प्राप्ति होती है और कदम्बवृक्षकाभी यही फल है ।
नीमके दन्तकाष्ठसे धनकी प्राप्ति, कनेरसे अन्नलाभ और भाण्डीर वृक्षके क
दन्तवनका व्यवहार करनेसेभी बहुत अन्नकी प्राप्ति होती है. शमीवृक्षके काठकी
धावनका व्यवहार करनेसे शत्रुओंको मारता है और अर्जुनवृक्षका दन्तकाष्ठ द्वे
रियोंका नाश करता है ॥६॥ शाल और अश्वकर्ण वृक्षका दन्तकाष्ठ सन्मान दे
देवदारु और बांसकी दन्तवन करनेसे सन्मान होता है. प्रियंगु, चिरचिटा,
और दाडिमके वृक्षसे दन्तकाष्ठ बनाया जाय तो मनुष्यको सब प्रकारसे प्रिय
प्राप्ति होती है॥७॥ पूर्वकी ओर या उत्तरकी ओर मुख कर भलीभांतिसे जल
कामना हृदयमें रख सुखसे बैठकर, निन्दारहित दन्तकाष्ठसे दन्तधावन करे,
उसको धोकर पवित्र स्थानमें फेंक दे ॥ ८ ॥ फेंका हुआ काष्ठ शान्त दिशामें
सामने गिरनेसे शुभकारी और खडा हो जाय तो अति शुभकारी होता है.
विरुद्ध ( न शांत दिशामें गिरे न खडा हो तो ) अशुभकारी कहा जाता है.
जो फेंका हुआ दन्तकाष्ठ खडा होकर गिर जाय तो उस दिन मीठा अन्नदान
है ॥ ९ ॥

इति श्रीवराहमिहिराचार्यविरचितायां बृहत्संहितायां पश्चिमोत्तरदेशीयमुरादाबादवास्तव्य पंडितबलदेवप्रसादमिश्रविरचितायां भाषाटीकायां पञ्चाशीतितमोऽध्यायः ॥ ८५ ॥

# अथ षडशीतितमोऽध्यायः ।

## शाकुन–मिश्रफलाध्यायः ।

यच्छुक्रशक्रवागीशकपिष्ठलगरुत्मताम् । मतेभ्यः प्राह ऋषभं भागुरेर्देवलस्य च ॥ १ ॥ भारद्वाजमतं दृष्ट्वा यच्च श्रीद्रव्यवर्धनः आवन्तिकः प्राह नृपो महाराजाधिराजकः ॥ २ ॥ सप्तर्षीणं मतं यच्च संस्कृतं प्राकृतं च यत् । यानि चोक्तानि गर्गाद्यैर्यात्राकारैश्च ३ ॥ तानि दृष्ट्वा चकारेमं सर्वशाकुनसंग्रहम् वराहमिहिरः प्रीत्या शिष्याणां ज्ञानमुत्तमम् ॥४॥ अन्यजन्मान्तरकृतं कर्म पुंसां शुभाशुभम् । यत्तस्य शकुनः पाकं निवेदयति गच्छताम् ॥५॥ ग्रामारण्याम्बुभूव्योमद्युनिशोभयचारिणः । रुतयातेक्षितोक्तेषु ग्राह्याः स्त्रीपुन्नपुंसकाः ॥ ६ ॥ पृथग्जात्यनवस्थानादेषां व्यक्तिर्न लक्ष्यते । सामान्यलक्षणोद्देशे श्लोकावृषिकृता विमं ॥ ७ ॥ पीनोन्नतविकृष्टांसाः पृथुग्रीवा सुवक्षसः । स्वल्पगम्भीरविरुताः पुमांसः स्थिरविक्रमाः ॥ ८ ॥ तनूरस्कशिरोग्रीवा सूक्ष्मा

---

शुक्र, इन्द्र, बृहस्पति, कपिष्ठल और गरुडके मतमें ऋषभने जो कुछ भागुरि और देवलसे कहा है उसको देखकर ॥ १ ॥ भरद्वाजके मतको निहार, उज्जयिनी महाराजाधिराज श्रीद्रव्यवर्द्धनने जो कुछ कहा और प्राकृत व संस्कृत विरचित सा र्षियोंका मत और गर्गादि यात्राकारियोंने जो कुछ कहा है, उस सबको देखक ( मुझ ) वराहमिहिरने शिष्योंकी प्रसन्नताके लिये उत्तम ज्ञानयुक्त सर्वशाकुनसंग्र बनाया है ॥ २ ॥ ३ ॥ ४ ॥ मनुष्योंने पूर्वजन्ममें जो शुभ अशुभ कर्म किये है गमनके समय पक्षी आदि उस कर्मके पाकको प्रकाशित करते हैं, यही शाकु है ॥ ५ ॥ गाँवमें रहनेवाले, वनचर, जलचर, पृथ्वीचर, आकाशचारी, दिवाचारी निशाचारी और दिन रात्रि दोनोंमें विचरनेवाले जीवोंकी गति, दृष्टिसे, शब्दसे औ उक्तिसे,स्त्री, पुरुष और नपुंसक जाने जाते हैं ॥ ६ ॥ पृथक् जाति और अन स्थाके कारणसे इन जीवोंमें कौन पुरुष, कौन स्त्री और कौन नपुंसक है इसक प्रकाश दिखाई नहीं देता, इस कारण इनके साधारण लक्षण कहकर ऋषिलोगों यह दो श्लोक बनाये हैं ॥ ७ ॥ जो जीव स्थूल, ऊंचे और विस्तीर्ण कंधवाले विशाल गरदन, सुन्दर छातीवाले, कुछेक गंभीर स्वरवाले, स्थिरविक्रमवाले हों, व जीव पुरुष अर्थात् नर हैं ॥ ८ ॥ दुर्बल छाती, दुर्बल मस्तक और दुर्बल गरद

स्यपदविक्रमाः । प्रसक्तमृदुभाषिण्यः स्त्रियोऽतोऽन्यन्नपुंसकम् ।
ग्रामारण्यप्रचाराद्यं लोकादेवोपलक्षयेत् । सञ्चिक्षिप्सुरहं वच्मि
ग्रामात्रप्रयोजनम् ॥१०॥ पथ्यात्मानं नृपं सैन्ये पुरे चोद्दिश्य
ताम् । सार्थेप्रधानं साम्यं स्याज्जातिविद्यावयोऽधिकम् ॥११॥
प्राप्तैष्यदर्केषु फलं दिक्षु तथाविधम् । अङ्गारिदीप्तधूमि
स्ताश्च शान्तास्ततोऽपरा ॥१२॥ तत्पञ्चमदिशां तुल्यं शुभं
ल्यमादिशेत् । परिशेषयोर्दिशोर्वाच्यं यथासन्नं शुभाशुभम्॥
शीघ्रमासन्ननिम्नस्थैश्चिराद्दुन्नतदूरगैः । स्थानवृद्ध्यु पघाताच्च
द्ब्रूयात् फलं पुनः ॥ १४ ॥ क्षणतिथ्युडुवाताकैं

वाले, छोटे मुखवाले, छोटे पांवबाले, थोडे विक्रमवाले, सदा मधुर शब्द कर
जीवोंको स्त्री समझना चाहिये और जिनमें स्त्री, पुरुष दोनोंके लक्षण मिलें
नपुंसक समझना चाहिये ॥ ९ ॥ गांवका कौनसा शकुन है, वनका कौनसा
है सो लोकव्यवहारसे जान पडेगा. मैं संक्षेपकारी हूँ इस कारण केवल
प्रयोजनका विषय कहूंगा ॥ १० ॥ मार्गमें अपनेपर, सेनामें राजापर, पुरमें
( नगरस्वामी ) पर और वाणिज्यमें प्रधानपर, बराबरवालोंमें जाति विद्या
अवस्थामें जो बडा हो उसपर शकुनका फल होता है ॥ ११ ॥ सूर्योदयसे
दिन चढेतक ईशानी दिशा मुक्तसूर्या. पूर्वदिशा प्राप्तसूर्या, आग्नेयी दिशा
त्सूर्या होती है, ऐसेही आठ पहरमें एक २ पहर सूर्य उदयसे लेकर पूर्वादि
ओंमें घूमता है, जिस दिशासे सूर्य चला आया हो, वह सूर्यने छोडी गई
अंगारिणी कहलाती है. जिसमें सूर्य स्थित हो वह प्राप्तसूर्या दिशा दीप्ता
है. सूर्य जिसमें जानेवाला हो वह एष्यत्सूर्या दिशा धूमिता नामवाली है.
पांच दिशामें शान्ता होती हैं मुक्तसूर्यामें अपशकुन हो तो उसका फल
चुका जाने, प्राप्तसूर्यामें अशकुनका फल उसही दिन होता है, एष्यत्सूर्यामें
कुनके फलका आगे होना जानना चाहिये ॥ १२ ॥ अंगारितादि दिश
पांचवीं दिशाओंका शुभाशुभ समस्त फल सब कालमें बराबर होता है औ
दो दिशाओंका फल निकटकी दिशाके अनुसार कहे ॥ १३ ॥ निकट और
हुए शकुनका फल शीघ्र, ऊँचे और दूरपर हुए शकुनका फल विलम्बमें हो
स्थानकी वृद्धि और उपघातके हेतु करके वैसाही फल शकुन प्रकाशित क
अर्थात् वह शकुन जिस स्थानपर बैठा हो और वह स्थान नित्य बढता हो
वृक्ष हो तो उस शकुनका फल शुभ होता है और नित्य घटनेवाले स
शकुनका बैठना अशुभ फलदायक है ॥ १४ ॥ क्षण, तिथि, नक्षत्र,

दीप्तो यथोत्तरम् । क्रियादीप्तो गतिस्थानभावस्वरविचेष्टितैः
दशधैवं प्रशान्तोऽपि सौम्यस्तृणफलाशनः । मांसामेध्
रौद्रो विमिश्रोऽन्नाशनः स्मृतः ॥ १६ ॥ हर्म्यप्रासादमङ्गल्य
स्थानसंस्थिताः । श्रेष्ठामधुरसक्षीरफलपुष्पद्रुमेषु च ॥
स्वकाले गिरितोयस्था बलिनो द्युनिशाचराः । क्लीबस्त्रीपुरु
बलिनः स्युर्यथोत्तरम् ॥ १८ ॥ जवजातिबलस्थानहर्षसत्त्व
न्विताः । स्वभूमावनुलोमाश्च तदूनाः स्युर्विवर्जिताः ॥
कुक्कुटेभपिरिल्यश्च शिखिवञ्जुलछिक्कराः । बलिनः सिंह
कूटपूरी च पूर्वतः ॥ २० ॥ क्रोष्टुकोलूकहारीतकाककोकर्क्षपि
कपोतरुदिताक्रन्दक्रूरशब्दाश्च याम्यतः ॥ २१ ॥ गोशशक्रौ
माशहंसोत्क्रोशकपिञ्जलाः । बिडालोत्सववादित्रगीत
वारुणाः ॥ २२ ॥ शतपत्रकुरङ्गाखुमृगैकशफकोकिलाः

और सूर्य करके उत्तरोत्तर यह पांच देवदीप्त कहाते हैं गति, स्थान, भाव,
चेष्टा, इनके दीप्त होनेसे क्रमानुसार क्रियादीप्त होती है, दीप्तके यह दश
हैं ॥१५॥ ऊपर कहे हुए दश प्रकारके तृण और फल खानेवाले शकुन सौ
शान्त होते हैं, मांस विष्ठादिक अपवित्र पदार्थ खानेवाले शकुन रौद्र अन्न
शकुनका नाम मिश्र ( न सौम्य न रौद्र ) है ॥१६॥ महल, देवतादिके मं
मंगलद्रव्य या रमणीय स्थानपर शकुन बैठे हों या मधु, रस, दूध, फल,
वृक्षपर शकुन बैठे हों तो श्रेष्ठ होते हैं ॥१७॥ दिनके शकुन अपने कालमें
ऊपर अर्थात् ऊंचेपर बैठे हों. रात्रिके शकुन जलके समीप बैठे हों तो बल
हैं. इन जीवोंमें क्लीबसे स्त्री पुरुष बलवान् होते हैं ॥१८॥ जव ( गति ) जा
स्थान, हर्ष, सत्त्व, और स्वरयुक्त होनेपर बलवान् वा अपनी भूमिसे
गति होनेपर और वेगादिसे हीन होनेपर बलरहित होते हैं, ॥ १९ ॥ मुर्गा
पिरिली, मोर, वंजुल, छिक्कर, सिंहनाद (पक्षी) और करायिका यह समस्त
पूर्वदेशामें बलवान् होते हैं ॥२०॥ क्रोष्टु ( शृगाल ), उल्लू, हारीत (तोत
चक्रवाक, ऋक्षु, पिंगला ( एकाप्रकारका पक्षी ), कबूतर यह सब जीव
और क्रूर शब्द करते हुए दक्षिण दिशामें बलवान् होते हैं ॥ २१ ॥ पश्चि
खरहा, क्रौञ्चपक्षी, लोमडी, हंस, कुररपक्षी, कपिञ्जल ( श्वेत तीतर ), वि
सब जीव और उत्सव, बाजे, गीत और हास्य बली होते हैं ॥ २२
( दार्वाघाट ) पक्षी, हरिण, चूहा मृग, घोडा, कोकिल, नीलकंठ, सेह,

न्त्यकपुण्याहघण्टाशंखरवा उदक् ॥ २३ ॥ न ग्राम्योऽर
ग्राह्यो नारण्यो ग्रामसंस्थितः । दिवाचरो न शर्वर्यां न च
श्चरो दिवा ॥ २४ ॥ द्वन्द्वरोगार्दितत्रस्ताः कलहामिषकांक्षि
आपगान्तरिता मत्ता न ग्राह्याः शकुनाः क्वचित् ॥ २५ ॥
ताश्वाजबालेयकुरङ्गोष्ट्रमृगाः शशः । निष्फलाः शिशिरे
वसन्ते काककोकिलौ ॥ २६ ॥ न तु भाद्रपदे ग्राह्याः सूक
कादयः । शरद्यब्जादगोक्रौञ्चाः श्रावणे हस्तिचातकौ ॥ २
व्याघ्रर्क्षवानरद्वीपिसहिषाः सबिलेशयाः । हेमन्ते निष्फला
बालाः सर्वे त्रिमानुषाः ॥ २८ ॥ ऐन्द्रानलदिशोर्मध्ये त्रि
गेषु व्यवस्थिताः । कोशाध्यक्षानलाजीवितपोयुक्ताः प्रद
॥ २९ ॥ शिल्पी भिक्षुर्विवस्त्रा स्त्री याम्यानलदिगन्तरे
तश्चापि मातङ्गगोपधर्मसमाश्रयाः ॥ ३० ॥ नैर्ऋतीवा
मध्ये प्रमदासूतितस्कराः । शौण्डिकः शाकुनी हिंस्रो वाय

---

शंख और घंटेके बजनेपर उत्तर दिशामें बलवान् होते हैं ॥२३॥ गांवमें बनके श
होना और वनमें ग्रामके शकुनका होना ग्रहण नहीं करना चाहिये. रात्रिमें
शकुनका होना और दिनके शकुनका रात्रिमें माननाभी उचित नहीं ॥२४॥
( नरमादाका जोडा ), रोगपीडित, त्रासित, झगडा और मांसके अभिलाषी,
दूसरे किनारेके और मस्त शकुनोंको कभी नहीं मानना चाहिये ॥२५॥ रो
बकरा, गधा, घोडा, हरिण, ऊंट, मृग और खरहा इनको शिशिरकालमें
मानना चाहिये और बसन्तसमयमें काग, कोयलो निष्फल माने ॥ २६ ॥
मासमें, शूकर, कूकर, भेडिये आदि, शरत्कालमें बगले, गौ और क्रौञ्च,
मासमें, हाथी और चातक अर्थात पपीहे ग्रहण नहीं करना चाहिये ॥
हेमन्तमें व्याघ्र, रीछ, बन्दर, चीता, भैंसा, सर्प, बालक और समस्त
मनुष्य निष्फल होते हैं ॥ २८ ॥ पूर्व और अग्निकोणके त्रिभागमें प्रदा
क्रमसे कोशाध्यक्ष, अग्निजीवी ( लुहारादि ) और तपस्वी यह तीन स्थित हैं
दक्षिण और अग्निकोणके मध्य त्रिभागमें कारीगर, भिक्षुक और नंगी स्
तीन हैं. दक्षिण और नैर्ऋत्यके मध्यवाले तीन भागमें हाथी, गोप और
लोग विराजमान हैं ॥ ३० ॥ पश्चिम और नैर्ऋत्यदिशाके बिचले तीन
उत्तम स्त्री, प्रसूता स्त्री और चोर, वायव्य और पश्चिमके मध्य तीन

श्चिमान्तरे ॥३१॥ विषघातकगोस्वामिकुहकज्ञास्ततः परम्
वानीक्षणीकश्च मालाकारः परं ततः ॥ ३२ ॥ वैष्णवश्च
वाजिनां रक्षणे रतः । एवं द्वात्रिंशतो भेदाः पूर्वदिग्भिः स
॥ ३३ ॥ राजा कुमारो नेता च दूतः श्रेष्ठी चरो द्विजः । ग
क्षश्च पूर्वाद्याः क्षत्रियाद्याश्चतुर्दिशम् ॥ ३४ ॥ गच्छतस्ति
पि दिशि यस्यां व्यवस्थितः । विरौति शकुनो वाच्यस्त
समागमः ॥३५॥ भिन्नभैरवदीनार्तपरुषक्षामजर्जराः । स्वर
शुभाः शान्ता हृष्टप्रकृतिपूरिताः ॥ ३६ ॥ शिवा श्या
छुच्छुः पिङ्गला गृहगोधिका । सूकरी परपुष्टा च पुन्नामान
मतः ॥ ३७ ॥ स्त्रीसंज्ञा भासभषककपिश्रीकर्णछिक्कराः ।
श्रीकण्ठपिप्पीकरुरुश्येनाश्च दक्षिणाः ॥ ३८ ॥ क्ष्वेडास्फ
ण्याहगीतशंखाम्बुनिः स्वनाः । सतूर्याध्ययनाः पुंवत स्त्री

---

कलाल, चिडीमार और हिंसाकरनेवाले स्थित हैं ॥ ३१ ॥ वायव्य और
बिचले तीन भागोंमें विषघातक गोस्वामी ( घोषी ) और इन्द्रजालका उ
यह तीन स्थित हैं. उत्तर व ईशानके मध्य तीन भागोंमें धनवान्, इक्षणवि
और माली स्थित हैं ॥ ३२ ईशान और पूर्वके बिचले तीन भागोंमें
चरक ( एक बौद्धोंका भेद है ) और घोडोंकी रक्षा करनेवाले स्थित
प्रकार पूर्व दिशा आदिके साथ ३२ प्रकारके भेद कहे हैं ॥ ३३
राजपुत्र, सेनापति, शेठ, गुप्तचर, ब्राह्मण और गजाध्यक्ष यह आठ
और प्रदक्षिणाके क्रमसे क्षत्रियादि वर्ण ( क्षत्रिय. वैश्य, शूद्र ब्राह्मण.
चार दिशामें स्थित जानें ॥ ३४ ॥ गमन करते हुए अथवा स्थित पुरु
ओरको स्थित होकर शकुन शब्द करे, उसके द्वारा पहली कही हुई
उत्पन्न हुई वस्तुके साथ समागम होना कहा जाता है ॥ ३५ ॥ भिन्न
दीन, आर्त कठोर, क्षाम और जर्जर शब्द शुभ नहीं होते, परन्तु श
हृष्ट प्रकृति जीवोंसे किये जानेपर शुभ होते हैं ॥ ३६ ॥ बांईओरसे गीदड
कलहकारिका, छछूंदर, छपकिया, शूकरी और कोकिला और पुरुषशक
पक्षी शुभ हैं ॥ ३७ ॥ भासपक्षी, भषक, बन्दर, श्रीकर्णपक्षी, छिक्कर
श्रीकंठ, पिप्पीक. रुरुमृग और वाज यह स्त्रीसंज्ञक हैं, यह दक्षिणमें
॥ ३८ ॥ क्ष्वेड (मुखका शब्द ), आस्फोटित ( बांह ठोंकनेका शब्द )
वाचन शब्द, गीत, शंख वा जलका शब्द, तुरहीका नाद, पढनेका शब्द अ
शकुन और समस्त स्त्रीके समान शब्द, यह सब अपनी दिशामें होनेसे

गिरः शुभाः ॥ ३९ ॥ ग्रामौ मध्यमषड्जौ तु गान्धारश्चे
भनाः । षड्जमध्यमगान्धारा ऋषभश्च स्वरा हिताः ॥४०
कीर्तनहृष्टेषु भारद्वाजाजबर्हिणः । धन्या नकुलचाषौ च स
पदोऽग्रतः ॥ ४१ ॥ जाहकाहिशशक्रोडगोधानां कीर्तनं
रुतसन्दर्शनं नेष्टं प्रतीपं वानरर्क्षयोः ॥४२॥ ओजाःप्रदक्षिण
मृगाः सनकुलाण्डजाः । चाषः सनकुलो वामो भृगुराहा
॥ ४३ ॥ छिक्करः कूटपूरी च पिरिली चाह्नि दक्षिणाः । अ
सदा शस्ता दंष्ट्रिणः सबिलेशयाः ॥ ४४ ॥ श्रेष्ठे हयसिते
शवमांसे च दक्षिणे । कन्यकादधिनी पश्चादुदग्गोविप्रसाधव
जालश्वचरणौ नेष्टौ प्राग्याम्यौ शस्त्रघातकौ । पश्चादासव
खलासनहलान्युदक् ॥ ४६ ॥ कर्मसङ्गमयुद्धेषु प्रवेशे नष्टम
यानव्यस्तगता ग्राह्या विशेषश्चात्र वक्ष्यते ॥४७॥ दिवा प्र
द्राह्याःकुरङ्गरुरुवानराः।अह्नश्च प्रथमे भागे चाषवञ्जुलकुक्कु

होते हैं ॥ ३९ ॥ मध्यम, षड्ज और गान्धाररूप तीन ग्राम अत्यन्त
और षड्ज, मध्यम गांधार, ऋषभस्वर हितकारी हैं ॥ ४० ॥ भारद्वाज,
और मोरोंका शब्द कीर्तन या दृष्टिके अग्रभागमें धन्य है और नेवला,
और गिरगिट यात्राके समय इनका आगे आना पापप्रद है ॥ ४१ ॥ जा
शशक, सूअर और गोह यात्राके समय इनका नाम लेना शुभकारी
यात्राके समय इनका रोना और दर्शन इष्टकर नहीं है, वानर और री
इससे उलटा है ॥ ४२ ॥ भृगुजी कहते हैं कि अपराह्णमें मृग, नेवला अं
उत्पन्न हुए जीवोंका अर्थात् शकुनोंका विषम होकर प्रदक्षिणाके भाव
होना कल्याणकारी है और नेवलेके साथ नीलकंठ पक्षीका बांई ओ
शुभफलका देनेवाला है ॥ ४३ ॥ दिनके समय दाहिनी और छिक्करमृग,
पिरिली और सब कालमें दाहिने मार्गमें सर्प और दाढवाले जीवोंका आन
कारी होता है ॥ ४४ ॥ पूर्वमें अश्व और चीनी, दक्षिणमें शव ( मुरद
मांस, पश्चिममें कन्या और दहि, उत्तरदिशामें गौ विप्र और साधुलोग
देनेवाला हैं ॥ ४५ ॥ पूर्व और दक्षिणदिशामें जाल, कुक्कुरचरण, शस्त्र अं
पश्चिममें आसव और षण्ढ, उत्तरदिशामें खल, आसन और हल शुभ
॥ ४६ ॥ कर्म, संगम और युद्धमें प्रवेश करनेके समय और हराये द्रव्य
नेमें यात्रामें कही हुई विधि उलटी होय तो शुभदायी है अर्थात् यात्रामें
शुभ या अशुभ नियत किया है, वह इस स्थानमें क्रमानुसार
अशुभ होंगे. उनमें विशेष कहे जाते हैं ॥ ४७ ॥ हरिण, रुरु, और

शर्वरीभागे नप्तृकोलूकपिङ्गलाः । सर्वं एव विपर्यस्ता
ार्थेषु योषिताम् ॥ ४९ ॥ नृपसंदर्शने ग्राह्याः प्रवेशेऽपि
ग् । गिर्यरण्यप्रवेशे च नदीनां चावगाहने ॥ ५० ॥ वाम-
। शस्तौ यौ तु तावग्रपृष्ठगौ । क्रियादीप्तौ विनाशाय यातुः
ज्ञितौ ॥ ५१ ॥ तावेव तु यथाभागं प्रशान्तरुतचेष्टितौ ।
शकुनद्वारसंज्ञितावर्थसिद्धये ॥ ५२ ॥ केचित्तु शकुनद्वार-
ःुभयतः स्थितैः । शकुनैरेकजातीयैः शान्तचेष्टाविरा
। ५३ ॥ विसर्जयति यद्येक एकश्च प्रतिषेधति । स विरो-
। यातुग्राह्यो वा बलवत्तरः ॥ ५४ ॥ पूर्वं प्रावेशिको भूत्वा
ास्थानिको भवेत् । सुखेन सिद्धिमाचष्टे प्रवेशे तद्विपर्ययः
। विसर्ज्य शकुनः पूर्वं स एव निरुणद्धि चेत् प्राह यातुर-
डमरं रोगमेव वा ॥ ५६ ॥ अपसव्यास्तु शकुना दीप्ता

---

ाधानके समान हों तो यहां दिनके समय शुभ हैं, पूर्वाह्नमें नीलकंठ,
र कुक्कुट प्रस्थानवत् ( यात्रातुल्य ) ग्रहण किये जायंगे ॥ ४८ ॥ रात्रिके
नप्तृक,उल्लू और पिंगला शुभ गिनने चाहिये, परन्तु स्त्रियोंके लिये सब
टे ग्रहण करने चाहिये ॥ ४९ ॥ राजाका दर्शन करनेको या गृहके
नेपर भी समस्त शकुन यात्राके समान ग्रहण करने चाहिये और पर्वत-
के समय या वनमें प्रवेश करनेके समय, नदी उतरनेके समयभी यात्राके
कुनोंको देखना चाहिये ॥ ५० ॥ क्रियादीप्त शकुन दो वाम और दक्षिण
ाय तो कल्याणकर होते हैं, वह दोनोंही आगे और पीछे हो जानेपर
ःवाले हो जाते हैं, जो कि यात्रा करनेवालेके विनाशका कारण है ॥५१॥
वही दोनों शकुन यथाभागमें स्थित अर्थात् वामभागवाला बायें और
ावाला दाहिने स्थित होकर शांतभावसे शब्द और चेष्टा करे तब शकुन-
नाम होता है और वह यात्रा करनेवालेका कार्य सिद्ध करते हैं ॥ ५२ ॥
कहते हैं कि एक जातिके, शान्त चेष्टावाले, शब्दरहित द्वारशकुन यात्रा
के दोनों ओर स्थित हों तो शुभ हैं ॥ ५३ ॥ जो एक शकुन यात्राकी
और दूसरा शकुन यात्रा करनेसे रोके तो उस शकुनकी विरोध संज्ञा हो
वह गमनकारीके लिये अधिक अशुभ करनेवाला होता है ॥ ५४ ॥ पहले
ाश करके फिर चला जाय तो सुखसे सिद्धि प्राप्त होती है, परन्तु प्रवेशमें
ादि ) इससे विपरीत होनेपर कार्यकी सिद्धि होती है ॥ ५५ ॥ जो शकुन
यात्राकी आज्ञा दे और वही शकुन पीछे रोक ले तो गमन करने-

भयनिवेदिनः । आरम्भे शकुनो दीप्तो वर्षान्तस्तद्भयङ्क
तिथिवाय्वर्कभस्थानचेष्टादीप्ता यथाक्रमम् । धनसैन्यब
णांस्युर्भयङ्कराः ॥ ५८ ॥ जीमूतध्वनिदीप्तेषु भयं
तात् । उभयोः सन्ध्ययोर्दीप्ताः शस्त्रोद्भवभयङ्कराः ॥ ५
केशकपालेषु मृत्युबन्धवधप्रदाः । कण्टकीकाष्ठभस्मस
यासदुःखदाः ॥६०॥ अप्रसिद्धभयं वापि निःसाराश्मव
कुर्वन्ति शकुना दीप्ताः शान्ता याप्यफलास्तु ते ॥६१
सिद्धिदौ ज्ञेयौ निर्ह्रादाहारकारिणौ । स्थानाद्भुवन् व्रजे
त्वन्यथागमम् ॥६२॥ कलहः स्वरदीप्तेषु स्थानदीप्तेषु
मादौ स्वरं कृत्वा नीचं पश्चाच्च मोषकृत् ॥६३॥ एकस्थ
सप्ताहाद्ग्रामघातकृत् । पुरदेशनरेन्द्राणामृत्वयनवत्स

---

वालेकी शत्रुके हाथसे मृत्यु अथवा शस्त्रक्लेश और रोगका विषय हो
दीप्त दिशामें बाईं ओर स्थित हुए शकुन भयको प्रकाश करते
म्भमेंही दीप्त शकुन हो तो वह एक वर्षतक उस कार्यमें भय कर
तिथि, वायु, सूर्य, नक्षत्र, स्थान और चेष्टा करके दीप्त शकुन
सैन्य, बल, अंग, इष्ट और कर्मोंके लिये भयंकर होते हैं ॥ ५८ ॥ ज
लकी ध्वनिसे दीप्त हो तो वायुसे भय होता है और दोनों सन्ध्याअं
शस्त्रसे उत्पन्न हुआ भय करता है ॥ ५९ ॥ शकुन, चिता, केश
बैठा हो तो मृत्यु, बन्धन और वध करता है. कांटेदार वृक्ष, क
बैठा होनेसे क्लेश, श्रम और दुःख देता है ॥ ६० ॥ पूर्वोक्त समस
सारहीन पाषाणके ऊपर बैठे हों तो अप्रसिद्ध भय होता है परन
कहे हुए समस्त फलको थोड़ा करता है ॥ ६१ ॥ शब्दकारी अ
शकुन क्रमसे असिद्धिप्रद और सिद्धि देनेवाले जानने चाहियें, जो
अपने स्थानसे शकुन चला जाय तो यात्राको प्रगट करता है
फिर उसी स्थानपर आवे तो किसीके आगमनका निश्चय होता है ।
दीप्तशकुन क्लेशसूचक, स्थानदीप्त विग्रहसूचक, पहले ऊंचा शब्द क
शब्द शकुन करे तो यात्रा करनेवालेकी चोरी होती है ॥ ६३ ॥ शकु
हतक एक स्थानसे दीप्त होकर शब्दायमान हो तो ग्रामका नाश कर
एक स्थानमें दो वर्ष, छः मास या एक वर्षतक दीप्त होकर
क्रमानुसार पुर, देश और राजाओंका नाशकारी हो जाता

सर्वे दुर्भिक्षकर्तारः स्वजातिपिशिताशनाः। सर्पमूषकमार्जार
मविवर्जिताः ॥ ६५ ॥ परयोनिषु गच्छन्तो मैथुनं देशनाश
अन्यत्र वेसरोत्पत्तेर्नृणां चाजातिमैथुनात् ॥ ६६ ॥ बन्धघात
नि स्युः पादोरुमस्तकान्तिगैः। अप्शष्पपिशितान्नाद्यैर्वर्षमोष
द्याः ॥ ६७ ॥ क्रूरोग्रदोषदुष्टैश्च प्रधाननृपवृत्तकैः। चिरक
दीप्ताद्यास्वागमो दिक्षु तन्नृणाम् ॥ ६८ ॥ सद्रव्यो बल
स्यात्सद्रव्यस्यागमो भवेत्। द्युतिमान्विनतप्रेक्षी सौम्यो दा
त्तकृत् ॥ ६९ ॥ विदिक्स्थः शकुनो दीप्तो वामस्थेनानुवा
स्त्रियाः संग्रहणं प्राह तद्दिगाख्यातयोनितः ॥ ७० ॥ शान्त
मदीप्तेन विरुतो विजयावहः। दिङ्नरागमकारी वा दोषकृ
र्यये ॥ ७१ ॥ वामसव्यरुतो मध्यः प्राह स्वपरयोर्भयम्

सर्प, चूहा, बिडाल और मत्स्यके सिवाय शकुनही समस्त अपनी जातिका म
लगें तो दुर्भिक्षकारी होते हैं ॥ ६५ ॥ भिन्नयोनिमें ( घोडी आदिमें ) मनुष्य
क्रिया व खच्चरकी उत्पत्तिको छोडकर ( खच्चर उत्पन्न होनेके लिये घोडी
होता है ) और शकुन और जातिमें मैथुन करें तो देशका नाश हो
॥ ६६ ॥ पाद, उरु और मस्तकको अतिक्रमण करके शकुन चला जाय तो
घात और भयदान करता है, जल पीता हुआ शकुन दिखाई दे तो वर्षा
घास खाता हुआ दिखाई देनेसे चोरी कराता है, मांस खाता हुआ शर
करता है, अन्न खाता हुआ शकुन किसी बन्धुसे समागम कराता है ॥ ६
दीप्तादिशामें यह शकुन स्थित हो तो क्रमानुसार क्रूर, उग्र और दोष,
धूमितादिशामें स्थित हों तो प्रधान नृप और वृत्तक, शांतादिशामें हों
काल करके सहित पुरुषका आगमन, अंगारिणीमें यह शकुन स्थित हों
साथ वहांके मनुष्योंका आगमन सिद्ध होता है ॥ ६८ ॥ द्रव्ययुक्त और
शकुन होवे तो उस दिन द्रव्यसहित मनुष्यका आगम होता है. द्युतिमा
प्रेक्षी ( विनत होकर दर्शनकारी ) वा सौम्य हो तो दारुण व्यापारमें भय
॥ ६९ ॥ विदिशामें स्थित दीप्तशकुन बाईं ओरको जाकर अनुनादित (
हो तो उस दिशामें प्रसिद्ध जन्मवाले पुरुषसे स्त्रीकी प्राप्ति कहाती है
जिस दिशामें कोई शान्त शकुन हो वह शकुन यदि उस दिशासे पांचवीं
दिशामें दीप्तशकुन करके शब्दायमान हो तो विजयका देनेवाला होता
विपरीत हो तो उस दिशासे मनुष्यका आगमन करता है या दोषक
है ॥ ७१ ॥ वाम और दाहिने भागमें रुतक मध्यमें अर्थात् वामभाग

कथयन्त्येते सर्वे समविराविणः ॥ ७२ ॥ वृक्षाग्रमध्य
श्वरथिकागमः । दीर्घाब्जमुषिताग्रेषु नरनौशिबिकागम
शकटेन्द्रोन्नतस्थे च छायास्थे छत्रसंयुतः । एकत्रिपञ्चस
ह्यास्वन्तरासु च ॥ ७४ ॥ सुरपतिहुतवहयमनिर्ऋतिव
शङ्कराः । प्राच्यादीनां पतयो दिशः पुमांसोऽङ्गना वि
तरुतालीविदलाम्बरसलिलजशरचर्मपट्टरेखाः स्युः । द्व
भक्ते दिक्चक्रे तेषु कार्याणि ॥ ७६ ॥ व्यायामशिखि
लहाम्भोनिगडमन्त्रगोशब्दाः । वर्णाश्चरक्तपीतककृष्ण
णगा मिश्राः ॥ ७७ ॥ चिह्नं ध्वजो दग्धमथ श्मशा
पर्वतयज्ञघोषाः । एतेषु संयोगभयानि विन्द्यादन्यानि
विकल्पितानि ॥ ७८ ॥ स्त्रीणां विकल्पे बृहती कुम
विगन्धा त्वथ नीलवस्त्रा । कुस्त्री प्रदीव
च ताश्च संयोगचिन्तापरिवेदिकाः स्युः ॥

उसके पीछे बोले तो अपने और परायेसे भय प्रकाश करते हैं औ
बराबर स्वर करें तो मरणका प्रकाश करते हैं ॥ ७२ ॥ वृक्षके ऊप
मूलमें जो शकुन बैठे हों तो क्रमानुसार गज, अश्व और रथपर चढे
आगमन होता है और लंबी वस्तुपर शकुन हो, कमलादि पर शकुन
अग्रपर शकुन हो तो नौका और पालकीपर चढे मनुष्य
होता है ॥ ७३ ॥ पूर्वा दिशामें या विदिशामें शकटके ऊँचे स्था
शकुन बैठा हो तो एक, तीन, पांच और एक सप्ताहमें छत्रसे यु
आगमन होता है ॥ ७४ ॥ इन्द्र, अग्नि, यम, निर्ऋति, वरुण,
और शंकर पूर्वादि आठ दिशाओंके यह आठ स्वामी हैं. उनमें सब
और विदिशा स्त्री हैं ॥ ७५ ॥ आठ दिशाओंका बत्तीस भेदसे भि
ताली, विदल, अम्बर, सलिलज, शर, चर्म और पट्टलेखा, व्य
निकूजित, क्लेश, अम्भ, निगड, मंत्र और गोशब्द, रक्त, पीत,
और कोणमें मिश्रवर्ण रचना और ध्वज, दग्ध, श्मशान, दरी, ज
और रोष यह सब चिह्न क्रमानुसार रक्खे फिर तिस करके इसमें
और स्थानका कल्पित भय प्रकाश करता है ॥ ७६ ॥ ७७ ।
क्रमानुसार ईशानकोणमें बडी स्त्री और कुमारी, अंगहीन और दु
अग्निकोणमें, नीले कपडोंवाली स्त्री और बुरी स्त्री नैर्ऋतकोणमें लं

पृच्छासु रूप्यकनकातुरभामिनीनां मेषाव्ययानमखगोकुलसं
न्यग्रोधरक्ततरुरोध्रककीचकाख्याश्चूतद्रुमाः खदिरबिल्वनग
॥ ८० ॥ ( इति सर्वशाकुने मिश्रकाध्यायः प्रथमः )

इति श्रीवराहमिहिरकृतौ बृहत्संहितायां षडशीतितमोऽध्यायः ॥

## अथ सप्ताशीतितमोऽध्यायः ।

### शाकुन-अन्तरचक्रम् ।

ऐन्द्र्यां दिशि शान्तायां विरुवन्नृपसंश्रितागमं वक्ति ।
पूजालाभं मणिरत्नद्रव्यसम्प्राप्तिम् ॥ १ ॥ तदनन्तरदिशि
कागमो भवेद्वाञ्छितार्थसिद्धिश्च । आयुधधनपूगफलागम
भवेद्भागे ॥ २ ॥ स्निग्धद्विजस्य सन्दर्शनं चतुर्थे तथाहित
कोणेऽनुजीविभिक्षुप्रदर्शनं कनकलोहाप्तिः ॥ ३ ॥ याम्येना
पुत्रदर्शनं सिद्धिरभिमतस्याप्तिः । परतः स्त्रीधर्माप्तिः सर्प

विधवा स्त्री वायव्यकोणमें, जिस दिशामें शकुन हो उसी दिशाकी स्त्रीसे सं
अथवा वह स्त्री चिन्ता उत्पन्न करती है ॥७९॥ फिर इस दिक्चक्रमें क्रमात्
चान्द्र, सुवर्ण, आतुर वा स्त्रियोंकी अथवा मेष, आवि, यान, यज्ञ, गोसम
बड, लालवर्णका लोध, पोला बांस, आमका वृक्ष, खदिर, बेल, अर्जुन
वृक्ष दिशाओंके हैं. ( जिस दिशामें शकुन हो उस ओरके वृक्षके नीचे चां
दिका लाभ या हानि शकुनके अनुसार होती है ) ॥८०॥

इति श्रीवराहमिहिराचार्यविरचितायां बृहत्संहितायां पश्चिमोत्तरदेशीयमुरा
वास्तव्य-पंडितबलदेवप्रसादमिश्रविरचितायां भाषाटीकायां षडशीतितमोऽध्

शान्ता पूर्वदिशामें शकुनि कूजन करे तो राजाके आश्रितका आग
लाभ और मणि रत्न द्रव्यकी प्राप्ति प्रगट करता है ॥१॥ पूर्वदिशाके अनन्त
क्षिणक्रमसे द्वितीय भाग हो उसमें शकुनि कूजन करे तो सुवर्ण ( सोने)
मन होता है और मनोकामना सिद्ध होती है, उसके तीसरे भागमें शकुनि
आयुध, धन और पूगीफलकी प्राप्ति करता है ॥२॥ चौथे भागमें शकुनि
तो स्निग्धमूर्ति ब्राह्मण और अग्निहोत्रीका दर्शन होता है. अग्निकोणमें शकु
हो तो सेवक आदि और भिक्षुकका दर्शन हो और सुवर्ण व लोहेकी प्रा
शकुनसे होती है ॥ ३ ॥ दक्षिणादिशाके पहले भागमें शकुनि होनेसे रा

ब्धिरप्युक्ता ॥ ४ ॥ कोणाच्चतुर्थेखण्डे लब्धिर्द्रव्यस्य
यद्वा तद्वा फलमपि यात्रायां प्राप्नुयाद्याता ॥ ५ ॥
समदक्षिणेन शिखिमहिषकुक्कुटाप्तिश्च । याम्याद्द्वितं
णसङ्गः शुभं प्रीतिः ॥ ६ ॥ ऊर्ध्वं सिद्धिः कैवर्तसङ्ग
राद्याप्तिः।प्रव्रजितदर्शनं तत्परे च पक्वान्नफललब्धिः ॥
स्त्रीलाभस्तुरगालङ्कारदूतलेखाप्तिः । परतोऽस्य चर्मतं
चर्ममयलब्धिः ॥ ८ ॥ वानरभिक्षुश्रवणावलोकनं
यांशे । फलकुसुमदन्तघटितागमश्च कोणाच्चतुर्थां
वारुण्यामर्णवजातरत्नवैदूर्यमणिमयप्राप्तिः । परतोऽन
घचौरसङ्गः पिशितलब्धिः ॥१०॥ परतोऽपि दर्शनं
चन्दनागुरुप्राप्तिः । आयुधपुस्तकलब्धिस्तद्वृत्तिसम
॥ ११ ॥ वायव्ये फेनकचामरौर्णिकाप्तिः समेति

---

दर्शन, वाञ्छित वस्तुकी प्राप्ति सिद्धि मिलती है, दूसरे भागमें शत्रु
और धर्मकी प्राप्ति और सरसों व जौका लाभ कहा है ॥ ४ ॥
खण्डमें शकुनि शब्द करे तो पहले नष्ट हुए द्रव्यका लाभ यात्राका
तोभी थोडा वहुत फल प्राप्त होता है ॥ ५ ॥ दिनके समय शकुनि
हो तो यात्राकी सिद्धि और मोर, महिष व कुक्कुटका लाभ होर
दूसरे भागमें शकुनि हो तो चरणसंग, शुभ लाभ और प्रीतिलाभ ।
ऊपर शकुनि हो तो सिद्धि, कैवर्तका संग और मछली तीतर आदि
है, उससे पीछे हो तो संन्यासीका दर्शन, पका हुआ अन्न या फ
है ॥ ७ ॥ नैर्ऋतकोणमें शकुनिका शब्द हो तो स्त्रीकी प्रा
अलंकार, दूत और लिखी हुई वस्तुकी प्राप्ति हो. नैर्ऋतके आगले
हो तो चर्म, चामरका दर्शन और चमडेके द्रव्योंकी प्राप्ति होती है.
भागमें शकुनिका शब्द सुनाई आवे तो वानर, भिक्षुक और सं
होता है, इस कोणके चौथे भागमें दर्शन हो तो फल, कुसुम औ
हुई वस्तु आवे ॥ ८ ॥ ९ ॥ पश्चिम दिशामें शकुनिका शब्द हो तो
हुए रत्न, वैदूर्य और मणिमय द्रव्योंकी प्राप्ति होती है. पश्चिमके
शकुन हो तो भील, व्याध और चोरका संग हो और मांसकी प्राप्ति
उससे अगले भागमें दर्शन होनेसे वातरोगियोंका दर्शन और चन्द
प्राप्ति होती है. इससे अगले भागमें शकुनिका शब्द हो तो आ
इन चीजोंके बेचनेवालेका समागम होता है ॥ ११ ॥ वायव्य को

मृण्मयलाभोऽन्यस्मिन् वैतालिकडिण्डिभाण्डानाम् ।
वायव्याच्च तृतीये मित्रेण समागमो धनप्राप्तिः । वस्त्राश्
परमिष्टसुहृत्सम्प्रयोगश्च ॥ १२ ॥ दधितण्डुललाजानां ल
ग्दर्शनं च विप्रस्य । अर्थावाप्तिरनन्तरमुपगच्छति सा
॥ १४ ॥ वेश्याबटुदाससमागमः परे शुष्कपुष्पफल
अतः परं चित्रकरस्य दर्शनं वस्त्रसम्प्राप्तिः ॥ १५ ॥ ऐशा
लकोपसङ्क्रमो धान्यरत्नपशुलब्धिः । प्राक्प्रथमे वस्त्रा
गमश्चापि बन्धक्या ॥ १६ ॥ रजकेन समायोगो जलज
मश्च परतोऽतः । हस्त्युपजीविसमाजश्चास्माद्धनहस्ति
॥ १७ ॥ द्वात्रिंशत्प्रविभक्तं दिक्चक्रं वास्तुबन्धनेऽप्युक्त
नाभिस्थैरन्तः फलानि नवधा विकल्प्यानि ॥ १८ ॥
बन्धुसुहृत्समागमस्तुष्टिरुत्तमा भवति । प्रागुक्तपट्टवस्त्रा

---

शब्द हो तो समुद्रफेन, चामर और अनेक वस्त्रोंकी प्राप्ति, कायस्थका सम
है. इससे अगले भागमें शकुन हो तो वैतालिक, डिंडि, भाण्ड और द्रव्
होती है ॥ १२ ॥ वायव्यके तीसरे भागमें शकुनिकी ध्वनि हो तो मि
धनकी प्राप्ति, इससे अगले भागमें शकुनिकी ध्वनि होवे तो वस्त्र और अ
और श्रेष्ठ, इष्ट, सुहृद् लोगोंके साथ मिलन हो जाता है ॥ १३ ॥
शकुनिकी ध्वनि हो तो दही, चावल, खीलें और ब्राह्मणका दर्शन होता
पहले भागमें शकुनिका दर्शन होनेसे अर्थ लाभ और बनियेके साथ स
है ॥१४॥ इससे अगले भागमें शकुनिका शब्द होवे तो वेश्या, ब्राह्मण
साथ समागम व सूखे हुए फूल फलकी प्राप्ति होती है. इससे अगले भ
निका दर्शन हो तो चित्रकारका दर्शन और वस्त्रकी प्राप्ति होती है ॥ १
कोणमें शकुनिकी ध्वनि हो तो देवलगिरिके साथ मिलन, धान्य, रत्न
लाभ होता है, पूर्वके प्रथमभागमें शकुनिकी ध्वनि हो तो वस्त्रलाभ
( वेश्या ) का समागम होता है ॥१६॥ इसके अगले भागमें शकुनिका
धोबीसे समागम, उससे उत्पन्न हुए द्रव्यका समागम होता है, इससे अ
शकुनिका शब्द हो तो हाथीसे जीविका करनेवालेके साथ समागम हो
धन व हस्तीकी प्राप्ति होवे ॥१७॥ दिक्चक्रके यह बत्तीस भाग हैं ये वास्
कहे हैं, इसके बीचमें आठ अरे और एक नाभि मानकर इनमें हुए
नौ प्रकारसे विचारने योग्य हैं. अब वे फल कहे जाते हैं ॥१८॥ नाभि
होवे तो बन्धु और सुहृद् लोगोंका समागम और उत्तम तुष्टि प्राप्त हो

नृपतिसंयोगः ॥ १९ ॥ आग्नेये कौसिकतक्षपरिकर्माश्व
लब्धिश्च तत्कृतानां द्रव्याणामश्वलब्धिर्वा ॥ २०
बुद्ध्वा नाभीभागं च दक्षिणे योऽरः । धार्मिकजनसंयो
द्धर्मलाभश्च ॥ २१ ॥ उस्राकीडककापालिकागमो
द्दिष्टः । वृषभस्य चात्र लब्धिर्माषकुलत्थाद्यमशनं
अपरस्यां दिशि योऽरस्तत्रासक्तिः कृषीवलैर्भवति । स
सारकाचफलमद्यलब्धिश्च ॥ २३ ॥ भारवहतक्षभिक्षु
मपि च वायुदिक्संस्थे । तिलककुसुमस्य लब्धि सना
मस्य ॥ २४ ॥ कौबेर्यां दिशि शकुनः शान्तायां
ख्याति । भागवतेन समागममाचष्टे पीतवस्त्रश्च ॥ २५
व्रतयुक्ता वनिता सन्दर्शनं समुपयाति । लब्धिश्च परि
योवस्त्रघण्टानाम् ॥ २६ ॥ याम्येऽष्टांशे पश्चाद्विषट
मध्यफला । सौम्येन च द्वितीये शेषेष्वतिशोभना या

---

शावाले अरेपर होनेसे लाल रेशमके वस्त्रकी प्राप्ति और राजासे समागम
आग्नेयकोणमें शकुन हो तो जुलाहा, खाती, कारीगर, घोडा और स
इन लोगोंके बनाये हुए द्रव्योंका लाभ अथवा अश्वलाभ होता है ॥
परिधि और चक्रके मध्यमको जानकर उसमें जो दक्षिण अरा हो उसप
तो धार्मिकजनोंसे मिलाप और धर्मका लाभ होता है ॥२१॥नैर्ऋतदिशा
गोक्रीडा करनेवाले और कापालिकसे समागम होता है, वृषभका ल
कुलथी आदिका भोजनभी इस शकुनसे मिलता है ॥ २२ ॥ पश्चिमदिश
शकुन हो तो खेतीहारोंसे समागम हो, समुद्रसे उत्पन्न हुए द्रव्य, सुरा
और मद्यका लाभ होता है ॥ २३ ॥ वायव्यकोणवाले अरेके ऊपर
भार उठानेवाले खाती वें भिक्षुक लोगोंका दर्शन हो और नाग व पुन्ना
होवे तिलकका पुष्पभी मिले ॥ २४ ॥ शान्ता व उत्तरदिशाके अरेपर
वित्तके लाभको प्रगट करता है और पीतांबर व भगवद्भक्तके समागमको
है ॥ २५ ॥ ईशानकोणके अरेपर शकुन हो तो व्रतवाली स्त्री दिखाई
शकुन काला लोहा, वस्त्र और घंटेका लाभभी प्रगट करता है ॥ २६
अष्टांशमें और पश्चिमके दूसरे, छठे, तीसरे, सातवें या आठवें अष्ट
हो तो यात्रा मध्यम फलकी देनेवाली है. उत्तरके दूसरे भागमें औ
यात्रा अति शुभ फलके देनेवाली है ॥ २७ ॥ नाभिके बीच

॥ ३४ ॥ गोपुच्छस्थे वल्मीकगेऽथवा दर्शनं भुजङ्ग
ज्वरो महिषगे विरुवति गुल्मे फलं स्वल्पम् ॥ ३५
ग्याघातस्तृणकूटे वामगेऽस्थिसंस्थे वा । ऊर्ध्वाग्निप्लु
च काके वधो भवति ॥ ३६ ॥ कण्टकिमिश्रे सौम्ये सि
भवति कलहश्च । कण्टकिनि भवति कलहो वल्लीपरिवे
॥ ३७ ॥ छिन्नाग्रेऽङ्गच्छेदः कलहः शुष्कद्रुमस्थिते
तश्च पृष्ठतो वा गोमयसंस्थे धनप्राप्तः ॥ ३८ ॥ मृतपुर
वस्थितोऽभिवाशन् करोति मृत्युभयम् । भञ्जन्नस्थि
यदि वाशत्यस्थिभङ्गाय ॥ ३९ ॥ रज्ज्वस्थिकाष्ठकण्ट
शिरोरुहानने रुवति । भुजगगददंष्ट्रितस्करशस्त्राग्निभ
मशः ॥ ४० ॥ सितकुसुमाशुचिमांसाननेऽर्थसिद्धिः
यातुः । धुन्वन् पक्षावूर्ध्वानने च विघ्नं मुहुः क्वणति
यदि शृंखलां वरत्रां वल्लीं वादाय वाशते बन्धः । पा

---

शब्द करे तो धनका आगम होता है ॥ ३४ ॥ गौकी पूंछ पर या
बैठा हुआ काग बोले तो सर्पका दर्शन होता है. महिषके ऊपर बैठक
तो ज्वर होता है, गुल्मपर बैठकर शब्द करे तो कम फल होता
तिनकोंके ढेरपर बैठा हुआ या हड्डीपर बैठा हुआ काग बाईं ओर ह
विघ्न डालता है, ऊपरसे अग्नि द्वारा जले हुए या बिजलीसे हत
ऊपर काग बैठकर बोले तो वध होता है ॥ ३६ ॥ काँटेदार उत्तम
बैठा हो तो कार्यकी सिद्धि कलहके साथ होती है, कांटेदार वृक्षपर बैठ
करे तो कलह होता है जिस वृक्षपर बेल लिपट रहा हो उसपर बैठकर
करे तो बन्धन होता है ॥ ३७ ॥ ऊपरसे छिन्न हुए स्थानमें बैठकर
यात्राकारीका अंग काटता है, सूखे वृक्षपर बैठकर शब्द करे तो क्लेश
या पीछे गोबरपर बैठकर शब्द करे तो धनकी प्राप्ति होती है ॥ ३
पुरुषके अंगपर या शरीर पर बैठकर काग शब्द करे तो मृत्युभय ह
चोंचसे हड्डीको तोडे तो हड्डीके टूटनेका कारण होता है ॥ ३९ ॥
काठ, कांटोंवाली वस्तु साररहित वस्तु और बालोंको मुखमें रखकर श
क्रमानुसार भुजंग, रोग, दाढवाले जीवोंका, चोर, शस्त्र और अग्निसे
भय यात्रा करनेवालोंको होता है ॥ ४० ॥ काग, श्वेत पुष्प और अ
मुखमें लेकर बोले तो यात्राकारीका अभीष्ट सिद्ध करता है और पंर
ऊपरको मुख करके वारंवार शब्द करे तो विघ्नकारी होता है ॥ ४
वरत्रा ( हाथीकी कक्षरज्जु ) या बेलको ग्रहण करके काग शब्द करे

रयं क्लिष्टापूर्वाध्विकयुतिश्च ॥ ४२ ॥ अन्योऽन्यभक्षसंक्रामितानने
ुष्टिरुत्तमा भवति । विज्ञेयः स्त्रीलाभो दम्पत्योर्वाशतोर्युगपत् ॥ ४३ ॥
ामदाशिरउपगतपूर्णकुम्भसंस्थेऽङ्गनार्थसम्प्राप्तिः । घटकुट्टने सुत-
वेपद्धटोपहननेऽन्नसम्प्राप्तिः ॥ ४४ ॥ स्कन्धावारादीनां निवेशस-
ाये रुवंश्चलत्पक्षः । सूचयतेऽन्यस्थानं निश्चलपक्षस्तु भयमात्रम्
। ४५ ॥ प्रविशद्भिः सैन्यादीन् सगृध्रकङ्कैर्विनामिषं ध्वांक्षैः । अवि-
द्धैस्तैः प्रीतिर्द्विषतां युद्धं विरुद्धैश्च ॥ ४६ ॥ बन्धः सूकरसंस्थे
ङ्काक्ते सूकरे द्विकेऽर्थाप्तिः । क्षेमं खरोष्ट्रसंस्थे केचित्प्राहुर्वधं तु
रे ॥ ४७ ॥ वाहनलाभोऽश्वगते विरुवत्यनुयायिनि क्षतजपातः ।
न्येऽप्यनुव्रजन्तो यातारं काकवद्विहगाः ॥ ४८ ॥ द्वात्रिंशत्प्रवि-
क्ते दिक्चक्रे यद्यथा समुद्दिष्टम् । तत्तत्तथा विधेयं गुणदोषफलं

---

ोता है. पत्थरपर बैठकर शब्द करनेसे भय और क्लेश होनेके अतिरिक्त अपूर्व
ात्रीके साथ मिलाप होता है ॥ ४२ ॥ जो दो काग एक दूसरेके मुखमें भोजन
ते हों तो यात्रा करनेवालेको उत्तम सन्तोष होता है. नर और मादा दोनों इकट्ठे
ोकर शब्द करें तो स्त्रीलाभको प्रगट करते हैं ॥ ४३ ॥ स्त्रीके शिरपर जलसे भरा
ुआ घडा रक्खा हो और उसपर काग बैठे तो स्त्री और धनकी प्राप्ति होती है.
ढेको चोंचसे कूटे तो पुत्रपर विपत्ति और घडेपर वीट कर दे तो अन्न प्राप्त होता
। ॥४४॥ पंख चलाता हुआ काग छावनी डालनेके समय शब्द करे तो और स्थानकी
ूचना करता है कि यहां नहीं और स्थानपर सेनाका ठहरना होगा, परन्तु अचल-
ंख काग शब्द करे तो केवल भय प्रगट करता है ॥४५॥ गिद्ध और कंकयुक्त काग-
ाण विना मांस लिये सेनादिमें प्रवेश करते२विना विरोधके हो तो शत्रुओंकी प्रस-
्नता और विरुद्ध हो तो युद्ध होता है॥४६॥ शूकरके ऊपर काग बैठा हो तो बन्धन
और कीचसे लिपटे हुए दो शूकरोंपर बैठा हो तो धनकी प्राप्ति होती है. गधे व ऊंट-
र बैठा हो तो मंगल होता है, कोई २ कहते हैं कि गधेपर बैठा हो तो यात्रा कर-
नेवालेकी मृत्यु होती है ॥४७ ॥ घोडेपर बैठकर काग शब्द करे तो सवारीकी प्राप्ति
और पीछे जाकर शब्द करे तो रुधिर गिरता है और यात्रा करनेवालेके पीछे२ और
क्षी शब्द करें तो उनका फलभी कागके समान जानना चाहिये ॥ ४८ ॥ ३२
ागमें बँटे हुए दिक्चक्रमें जिसमें जैसा फल कहा है, तिसमें वैसाही दोषगुणयुक्त

यियासूनाम् ॥ ४९ ॥ का इति काकस्य रुतं स्वा
निष्फलप्रोक्तम् । कव इति चात्मप्रीत्यै क इति रुते
प्तिः ॥ ५० ॥ कर इति कलहं कुरुकुरु च हर्षमथ क
भक्तम् । केके विरुतं कुकु वा धनलाभं यायिनः
खरेखरे पथिकागममाह कखाखेति यायिनो मृत्युम्
धिकमाखलखल सद्योऽभिवर्षाय ॥ ५२ ॥ काकेति
टीति चाहारदूषणं प्राह । प्रीतःशास्पदं कवकवेति ब
रिति ॥ ५३ ॥ करकौ विरुते वर्षं गुडत्रत्रासाय वडि
कलयेति च संयोगः शूद्रस्य ब्राह्मणैः साकम् ॥ ५
फलाप्तिः फलवाहिदर्शनं टडिति प्रहाराः स्युः । स्त्रील
गडिति गवां पुडिति पुष्पाणाम् ॥ ५५ ॥ युद्धाय
गुडु वह्निभयं कटेकटे कलहः । टाकुलि चिण्टचि
श्चेति दोषाय ॥ ५६ ॥ काकद्वयस्यापि समानमेत

फल फलता है ॥४९॥ अपने घोंसलेमें स्थित कागका 'का' शब्द
और 'कव' शब्द अपनी प्रीतिके लिये होता है और 'क' शब्द हो
और मित्रकी प्राप्ति होती है ॥५०॥ 'कर' शब्द क्लेश, 'कुरुकुरु' श
कट' शब्दसे दही खानेको मिलता है और 'केके' या 'कुकु' शब्द
काग धनका लाभ प्रगट करता है ॥ ५१ ॥ काग अपने घोंसलेमें
करे तो पथिकका आगमन, 'कखाखा' शब्द करे तो यात्राकारि
'खलखल' शब्द बोलनेसे उसी दिन वर्षा होती है. 'आ' शब्द काग
विघ्न करता है ॥५२॥ 'काका' शब्द बोले तो यात्राकारीका नाश,
आहारका दूषण 'कवकव' शब्दसे किसीके साथ प्रीति और 'कगा
होता है ॥ ५३ ॥ 'करकौ' शब्दसे वर्षा, 'गुड' शब्दसे त्रास, 'व
प्राप्ति और 'कलय' शब्द काग बोले तो ब्राह्मणके साथ शूद्रव
करता है ॥ ५४ ॥ 'फट्' शब्दसे फलकी प्राप्ति वा फलवाहक
'टट्' शब्दसे प्रहार, 'स्त्री' शब्दसे स्त्रीका लाभ 'गडिति' श
'पुडिति' शब्द काग बोले तो पुष्पोंका लाभ होता है ॥ ५
'टाकुटाकु' शब्द करे तो युद्धका कारण, 'गुडु' शब्दसे अग्नि
शब्दसे क्लेश होता है, 'और 'टाकुलि' 'चिन्टिचि' 'केकेके' अ
दोषकारी होता है ॥ ५६ ॥ रुत ( शब्द ) और चेष्टादि करके

ृताद्यैः । पतत्रिणोऽन्येऽपि यथैव काको वन्याः श्ववच्चोप-
गो ये ॥ ५७ ॥ स्थलसलिलचराणां व्यत्ययो मेघकाले प्रचु-
वृष्ट्यै शेषकाले भयाय । मधु भवननिलीनं तत्करोत्याशु
मरणमपि निलीना मक्षिका मूर्ध्नि नीला ॥ ५८ ॥ विनिक्षि-
सलिलेऽण्डकानि पिपीलिका वृष्टिनिरोधमाहुः । तरुस्थलं
ायन्ति निम्नाद्यदा तदा ताः कथयन्ति वृष्टिम् ॥ ५९ ॥
ु मूलशकुनेऽन्तरजे तदह्नि विद्यात् फलं नियतमेवमिमे
्याः । प्रारंभयागसमयेषु तथा प्रवेशे ग्राह्यं क्षुतं न शुभदं
प्युशन्ति ॥ ६० ॥ शुभं दशापाकमविघ्नसिद्धिं मूलाभिर-
वा सहायान् । इष्टस्य संसिद्धिमनामयत्वं वदन्ति ते मान-
पस्य ॥ ६१ ॥ क्रोशादूर्ध्वं शकुनिविरुतं निष्फलं प्राहुरेके
ष्टे प्रथमशकुने मानयेत्पञ्च षट् च । प्राणायामान्नृपतिर-
ोऽशैव द्वितिये प्रत्यागच्छेत् स्वभवनमतो यद्यनिष्टस्तृतीयः
॥ ( इति सर्वशाकुने वायसरुतं नाम दशमोऽध्यायः )
श्रीवराहमिहिरकृतौ बृहत्संहितायां पञ्चनवतितमोऽध्यायः ॥ ९५ ॥

---

कागोंके लिये भी यह फल समान है और पक्षिगणभी कागके समान व
ेतने बनैले या गांवके दाढवाले जीव हैं तिनका फलभी श्वानके समान है
॥ वर्षाके समयमें जो स्थलचारी जीव जलमें प्रवेश करें और जलचारी जीव
आवें तो बहुत वर्षा होती है, परन्तु शेष कालमें भय होता है. जो मधु-
ां गृहमें शहतका छत्ता लगावें तो शीघ्र भवन शून्य हो जाता है. जो नीले
मक्खी शिरपर बैठे तो मृत्यु होती है ॥ ५८ ॥ जो चेंटियां अपने अपने
पानीमें डालें तो वर्षा रुक जाती है. जो अपने अंडोंको नीचेसे वृक्षपर ले
ो शीघ्र वर्षा होती है ॥ ५९ ॥ गमनादिकार्योंके आरम्भसमयमें सबसे पहले
ुन दिखलायी दिया है, उस कार्यके अन्ततक वही शकुन फल देगा; उस
बीचमें जो और शकुन दिखाई दे तो वह उस दिनही फल देगा. इस प्रकार
शकुनोंका विचार करना चाहिये. किसी कार्यके आरम्भमें या गृहप्रवेशा-
मयमें छींकका होना शुभ नहीं माना गया ॥६०॥ शकुन शास्त्रके जाननेवाले
ोग इस प्रकारसे शकुनको निरूपण करके सन्मान दाता राजाके लिये शुभ
क, विघ्नरहित सिद्धि, मूलस्थानकी रक्षा, सहाय, इष्टसिद्धि और निरोगिता
बको भली भांतिसे प्रकाशित करें ॥ ६१ ॥ कोई २ पंडित अर्थात् कश्यपादि
ोग कहते हैं कि एक कोश चले जानेके पीछे शकुनका शब्द होना निष्फल

# अथ षण्णवतितमोऽध्यायः ।

## शाकुने–उत्तराध्यायः ।

दिग्देशचेष्टास्वरवासरर्क्षमुहूर्तहोराकरणोदयांशान् ।
रोन्मिश्रबलाबलं च बुद्ध्वा फलानि प्रवदेद्रुतज्ञः ॥ १ ॥
कथयन्ति संस्थितानामागामिस्थिरसंज्ञितं च कार्यमानृप
न्यदेशजातान्यविघातस्वजनादि चागमाख्यम् ॥२॥ उद्बद्ध
भोजनचौरवह्निवर्षोत्सवात्मजवधाःकलहो भयं चावर्गः रि
मुदयेन्दुयुते स्थिरर्क्षे विद्यात् स्थिरं चरगृहे च चरं यदुक्त
स्थिरप्रदेशोपलमन्दिरेषु सुरालये भूजलसन्निधौ च । ।

---

होता है, जो तिनमें सबसे पहला अशुभ शकुन हो तो पांच या छः प्राण
दूसरा अशकुन हो तो १६ प्राणायाम करे. तीसरा शकुनभी अशुभ हो त
करके अपने घरको लौट आवे ॥ ६२ ॥

इति श्रीवराहमिहिराचार्यविरचितायां बृहत्संहितायां पश्चिमोत्तरदेशीयमुराद
स्तव्य–पण्डितबलदेवप्रसादमिश्रविरचितायां भाषाटीकायां पंचनवतितमोऽध्य

---

शब्दको जाननेवाले पंडितलोग दिक्, चेष्टा, देश, स्वर, दिवस, नक्षत्र
होरा, करण, उदयांश, चिर, स्थिर, व्यात्मक इन सबके बलाबलको जान
फलोंको प्रकाश करे ॥ १ ॥ समस्त शकुन संस्थित ( वर्तमान ) के
आगामी ( होनहार ) और स्थिरसंज्ञावाले कार्यफलको करके प्रकाश करं
तिसमें नृप, दूत, चर और देशोंसे उत्पन्न हुए सबही वर्तमान हैं. यह
और आगमनामसे प्रसिद्ध हैं ॥ २ ॥ संलग्न, संग्रहण, भोजन, चोर, अ
उत्सव, आत्मज, वध, क्लेश और भय यह सब स्थिर वर्ग हैं. स्थिरराशि
साथ हो वा उदित हो तो स्थिर कार्य स्थिर हो जाते हैं, जो चर कहाते
चरगृहमें निर्णीत होते हैं ॥ ३ ॥ निश्चलस्थान, पत्थर, मन्दिर, देवाल

---

१–व्याहृतिके साथ गायत्री और उसके उपरान्त " आपो ज्योति रसोऽमृतं ब्रह्म भूर्भुवः
इतने मंत्रके नियमानुसार पूरक, कुम्भक और रेचकको प्राणायाम कहते हैं. पूरकसे चौगुना कुम्
रेचक इनका अनुलोम और विलोमही क्रम है ।

ग चराणि यानि चलप्रदेशादिषु चागमाय ॥ ४ ॥ आप्यो-
णदिग्जलेषु पक्षावसानेषु च ये प्रदीप्ताः । सर्वेऽपि ते
रा रुवन्तः शान्तोऽपि वृष्टिं कुरुतेऽम्बुचारी ॥ ५ ॥ आग्ने-
ग्नमुहूर्तदेशेष्वर्कप्रदीप्तोऽग्निभयाय रौति । विष्टयां यमर्क्षोद-
केषु निष्पत्रवल्लीषु च मोषकृत्स्यात् ॥ ६ ॥ ग्राम्यः प्रदीप्तः
ष्टिताभ्यामुग्रो रुवन् कण्टकिनि स्थितश्च । भौमर्क्षलग्ने यदि
च स्थितोऽभितश्चेत्कलहाय दृष्टः ॥ ७ ॥ लग्नेऽथवेन्दोर्भृ-
संस्थे विदिक्स्थितोऽधोवदनश्च रौति । दीप्तः स चेत्संग्रहणं
योन्या तया या विदिशि प्रदिष्टा ॥ ८ ॥ पुंराशिलग्ने
तिथौ च दिक्स्थः प्रदीप्तः शकुनो नराख्यः । वाच्यं तदा
नराणां मिश्रे भवेत्खण्डकसम्प्रयोगः ॥ ९ ॥ एवं रवेः क्षेत्र-
लग्ने लग्ने स्थिते वा स्वयमेव सूर्ये । दीप्तोऽभिदत्ते शकुनो
पुंसः प्रधानस्य हि कारणं तत् ॥ १० ॥ प्रारभ्यमाणेषु

---

लके निकट शकुन हो तो स्थिर कार्य और चलदेशमें हो तो चर कार्य करने
॥४॥ आप्य (जलचर नामके) लग्न, नक्षत्र, क्षण, दिक्में स्थित तथा जलके
और पक्षके अंतमें जो शकुन प्रदीप्त होते हैं, वे समस्त वृष्टिकारी होते हैं.
ी जीवका शान्त शब्द भी वृष्टि करता है ॥५॥ आग्नेय दिशामें लग्न, मुहूर्त
ामियुक्त देशमें शकुन सूर्यदीप्त होकर शब्द करे तो अग्निभयका कारण होता
करण, कुम्भ और मकरका उदय, कांटेदार वृक्ष और पत्ररहित बेलमें
जो शकुन शब्द करे तो चोरी होती है ॥६॥ कांटेदार वृक्षपर बैठे हुए गांवके
जो स्वर चेष्टा करके प्रदीप्त होकर शब्द करें और जो भौमराशि ( मेष और
) लग्नमें नैर्ऋतदिशामें स्थित या अभिमुखी हो तो कलहका कारण दिखाई
॥७॥ कर्कलग्नमें अथवा वृष और तुलाके नवांशमें विदिक्स्थित होकर शकुन
ो मुख करके शब्द करे और वह शकुन दीप्त हो तो उस दिशामें जिस स्त्रीकी
कह आये हैं, उसहीके साथ मेल होता है ॥८॥ जब पुरुषराशि लग्नमें
ा तृतीया आदि विषम तिथि हो और उसमें दिक्स्थित प्रदीप्त नर शकुन
करे तब मनुष्योंका संग्रहण विषम कहा जा सकता है; पुरुषराशि आदि मिश्र
नपुंसकसे समागम होता है ॥९॥ इस प्रकारसे सूर्यका क्षेत्र ( सिंह ) नवांश
ग्नमें स्थित हो अथवा स्वयं सूर्यही उसमें स्थित हो तो उसके लिये प्रधान
का आगमन शकुन प्रकाश करते हैं ॥ १० ॥ समस्त प्रारम्भ किये कार्योंमें

च सर्वकार्येष्वर्कान्विताद्राद्गणयेद्धि लग्नम् । सम्पद्विपः
सम्पद्विपद्वापि तथैव वाच्या ॥ ११ ॥ काणेनाक्ष्
सूर्ये चन्द्रे लग्नाद्द्वादशे चेतरेण । लग्नस्थेऽर्के प
कुब्जः स्वर्क्षे श्रोत्रहीनो जडो वा ॥१२॥ क्रूरः षष्ठे
ग्राद्यस्मिन्राशौ तद्गृहाङ्गे व्रणः स्यात् । एवं प्रोक्तं र
काले चिह्नं रूपं तत्तदस्मिन्विचिन्त्यम् ॥१३॥ द्व्यः
कोदये नाम चास्य चतुरक्षरं स्थिरे । नाम्युग्ममपि
त्र्यक्षरं भवति चास्य पञ्चभिः ॥ १४ ॥ काद्यास्तु
शुक्रसौम्यजीवार्कजानां क्रमशः प्रदिष्टाः । वर्णाष्टकं र
रश्मे रवेरकारात्क्रमशः स्वराः स्युः ॥ १५ ॥ नामानि
कुमारविष्णुशक्रेन्द्रपत्नीचतुराननानाम् । तुल्यानि
मशो विचिन्त्य क्रियादिवर्णैर्घटयेत् स्वबुद्ध्या।

---

सूर्ययुक्त राशिसे लग्न गिनें; क्रमानुसार (१ । २ क्रमसे) सम्पत् औ
गिनती करके सम्पत् अथवा विपत् कहना चाहिये ॥ ११ ॥ तिस
बारहवां सूर्य हो (शकुन करके तिसके साथ मिले वह) दाहिनी अ
लग्नसे बारहवें चन्द्रमा हो तो बाईं आंखसे काना हो, लग्नके सूर्यके
हो तो अन्धा और सिंहराशिमें स्थित हुए सूर्यके ऊपर जो पापके
कुबडा, बहरा और जड होगा ॥१२॥ तिस कालकी लग्नसे छठे स्
देखा हुआ पापग्रह (वा मंगल) हो, अथवा जो राशि पापग्रहसे दे
युक्त हो तो उसके अंगोंगा विभाग करनेपर उस राशिमें जो अंग
उसी अंगमें व्रणहोगा इसी प्रकारसे जन्मकालीन समस्त फल जो मैंने
हैं, इस स्थानमें उन सबका विचार करना चाहिये ॥१३॥ चरलग्न उ
होवे तो योज्य पुरुषका नाम दो अक्षरका है, स्थिरमें चार अक्षरका
नाम होता है ॥१४॥ या पांच पञ्चक (पांच अक्षरवाले) वर्ग, क्रमसे मं
बृहस्पति और शनिके हैं, यकार आदि आठ अक्षर चन्द्रमाके हैं अ
१६ वर्ण सूर्यके हैं ॥१५॥ सूर्य और चन्द्रादि सात ग्रहके अधीनमें
अग्नि, जल, कार्तिक, विष्णु, इन्द्र, शची और ब्रह्मा सि
प्रयोजनीय पदार्थका नाम जानना हो तो इन सब देवताओंके नाम
परन्तु पहले कहे अक्षरविन्यासके अनुसार दो अक्षरवाले, तीन अ
इत्यादि समस्त तिन २ देवताओंके अनुसार करके अपनी बुद्धिसे जान

। तेषां स्तनपानबाल्यव्रतस्थिता यौवनमध्यवृद्धाः । अतीव
ति चन्द्रभौमज्ञशुक्रजीवार्कशनैश्चराणाम् ॥ १७ ॥ ( इति
त्तराध्यायः )
ते श्रीवराहमि० बृहत्सं० षण्णवतितमोऽध्यायः ॥ ९६ ॥

## अथ सप्तनवतितमोऽध्यायः ।

### पाकविचारः ।

शाद्भानोः सोमस्य मासिकोऽङ्गारकस्य वक्रोक्तः । आ दर्श-
पाको बुधस्य जीवस्य वर्षेण ॥ १ ॥ षड्भिः सितस्य मासै-
शनैः सुरद्विषोऽब्दाधात । वर्षात्सूर्यग्रहणे सद्यः स्यात्त्वाष्ट्र-
क्यो ः ॥ २ ॥ त्रिभिरेव धूमकेतोर्मासः श्वेतस्य सप्तरात्रान्ते।
त्परिवेषेन्द्रचापसन्ध्याभ्रसूचीनाम् ॥ ३ ॥ शीतोष्णविप-
फलपुष्पमकालजं दिशां दाहः । स्थिरचरयोरन्यत्वं प्रसूति-
तेश्च षण्मासात् ॥४॥ अक्रियमाणककरणं भूकम्पोऽनुरसवो

---

, मंगल, बुध, शुक्र, बृहस्पति, रवि और शनिकी अवस्थाके अनुसार शकु-
हे हुए मनुष्य क्रमानुसार दूध पीता हुआ बालक, बालक, व्रतस्थित (कौमार)
ध्य, वृद्ध और अत्यन्त वृद्ध अवस्थावाला होता है ॥ १७ ॥

श्रीवराहमिहिराचार्यविरचितायां बृहत्संहितायां पश्चिमोत्तरदेशीयमुरादाबाद वा-
-पंडितबलदेवप्रसादमिश्रविरचितायां भाषाटीकायांषण्णवतितमोऽध्यायः ॥९६॥
इति सर्वशाकुन समाप्तम् ।

---

िका फल एक पक्षमें, चन्द्रमाका एक मासमें, मंगलका वक्रके अनुसार दिनोंमें,
फल उदय रहनेतक और बृहस्पतिका फल एक वर्षमें पकता है ॥ १ ॥
। फल छः मासमें, शनिका एक वर्षमें सुरद्वेषी, ( राहु ) ( चन्द्रग्रहण ) का
वर्षमें, सूर्यग्रहणका एक वर्षमें, त्वष्टा नामक ग्रहका फल और तामस कील-
फल शीघ्र होता है ॥ २ ॥ धूमकेतुका फल तीन मासमें, श्वेत धूमकेतुका
ात्रियोंमें, पौष ( परिवेष ), इन्द्रधनुष, सन्ध्या और अभ्रसूचीका फल ७ दिन
ाह )में होता है ॥ ३ ॥ शीत उष्णमें विपर्यय ( जाडेमें गरमी और गरमीमें
ा पडना ), अकालमें उत्पन्न हुए फल फूलादि, दिग्दाह, स्थिर और चरका
व ( स्थिरपदार्थ चले, अस्थिर न चले ), दिग्दाह और प्रसूति विकृतिका
ः मासमें होता है ॥ ४ ॥ अक्रियमाणक कार्यका करना ( जो कभी नहीं

दुरिष्टं च । शोषश्चाशोष्याणां स्रोतोऽन्यत्वं च वर्षार्धात्
स्तम्भकुसूलार्चानां जल्पितरुदितप्रकम्पितस्वेदाः।मासत्रयेण
हेन्द्रचापनिर्घातपाकाश्च ॥ ६ ॥ कीटाखुमक्षिकोरगबाहुल्य
विहङ्गमरुतं च । लोष्ठस्य चाप्सु तरणं त्रिभिरेव विपच्यते
॥ ७ ॥ प्रसवः सुनामरण्ये वन्यानां ग्रामसम्प्रवेशश्च । मधु
तोरणेन्द्रध्वजाश्च वर्षात् समाधिकाद्वा ॥ ८ ॥ गोमायुगृ
दशाहिकाः सद्य एव तूर्यरवः । आकुष्टं पक्षफलं वल्मीको
च भुवः ॥ ९ ॥ अहुताशप्रज्वलनं घृततैलवसादिवर्षणं
सद्यः परिपच्यन्ते मासेऽध्यर्धे च जनवादः ॥१०॥ छत्रचि
हुतवहबीजानां सप्तभिर्भवति पक्षैः । छत्रस्य तोरणस्य च को
सात् फलं प्राहुः ॥११॥ अत्यन्तविरुद्धानां स्नेहः शब्दश्च
भूतानाम् । मार्जारनकुलयोर्मूषकेण सङ्गश्च मासेन ॥

---

किया तिसका करना वा अनिच्छासे करना अथवा हठात् करना ) भू
अनुत्सव, अनिष्टका होना, नहीं सूखनेवाले सरोवर आदिका सूख जा
आदि प्रवाहोंका उलटा बहना इन बातोंका फल छः मासमें होता है ॥ ५
मिट्टी आदिकी बनाई कुटिया, पूजाकी प्रतिमा, रुदित, प्रकम्पित और स्वे
कलह, इन्द्रधनुष और उपद्रव इनका फल तीन मासमें पकता है ॥ ६
चूहे, मक्खियें और सर्पोंकी बहुतायत, मृग व पक्षियोंके शब्द, हवाका
अथवा जलमें ढेलेका तरना इन सबका फल तीन मासमें पकता है ॥ ७
कुत्तोंका प्रसव, बनैले जीवोंका गांवमें घुस आना, शहतके छत्तका लगना
व इन्द्रध्वजमें किसी प्रकारका उत्पात होना इन सबका फल एक वर्षमें य
कुछ अधिक समयमें होता है ॥ ८ ॥ शृंगाल और गिद्धसमूहका फल दश
विना बजाये तुरहीके बजनेका फल शीघ्रही पकता है. शाप ( बददुआ
और भूमिके फटनेका फल एक पक्षमें जाना जा सकता है ॥ ९ ॥ विना
अग्निका जलना और घी, तेल व चर्वी आदि वर्षनेका फल शीघ्र पाक
होता है और जनापवाद ( अफवाह ) का फल डेढमासमें पकता है ॥१०
चिति, थंभ, अग्नि और बोये हुए बीजोंका पाक सात पक्षमें होता है,
कहते हैं कि छत्र और तोरणका फल एक महीनेमें प्रगट होता है ॥ ११ ।
न्त वैर करनेवाले जीवोंका परस्पर स्नेह, आकाशमें प्राणियोंका शब्द और
व नेवलेका चूहेके साथ मेल इनै बातोंका फल एक मासमें होता है ॥

र्वपुरं मासाद्रसवैकृत्यं हिरण्यविकृतिश्च । ध्वजवेश्मपांसुधू-
कुला दिशश्चापि मासफलाः ॥ १३ ॥ नवकैकाष्टदशकैकषट्
त्रिकसंख्यमासपाकानि।नक्षत्राण्यश्विनिपूर्वकाणि सद्यः फला-
षा । १४॥ पित्र्यान्मासः षट् षट् त्रयोऽर्धमष्टौ च त्रिषडेकैकाः।
चतुष्केऽषाढे सद्यः पाकाभिजितारा ॥ १५ ॥ सप्ताष्टावध्यर्धं
त्रयः पञ्च चैव मासाः स्युः । श्रवणादीनां पाको नक्षत्राणां
संख्यम् ॥ १६ ॥ निगदितसमये न दृश्यते चेदधिकारं
गुणे प्रपच्यते तत् । यदि न कनकरत्नगोप्रदानैरुपशमितं विधि-
द्विजैश्च शान्त्या ॥ १७ ॥

श्रीवराहमि०बृहत्सं०पाकाध्यायो नाम सप्तनवतितमोऽध्यायः ॥९७॥

## अथाष्टनवतितमोऽध्यायः ।

### नक्षत्रगुणः ।

शिखिगुणरसेन्द्रियानलशशिविषयगुणर्तुपञ्चवसुपक्षाः।विषयैक-

र्वनगरका दिखाई देना, रसमें विकार, सुवर्णमें विकार इनका फल एक मासमें है और समस्त दिशायें ध्वज, आलय, धूरी और धूमसे ढक जाय तो इनका एक मासमें होता है ॥१३॥ अश्विनीसे लेकर पुष्यतक नक्षत्रोंमें उपद्रवका फल नौ, एक, अठारह, एक, एक, छः, तीन और तीन मासके पीछे पाकको प्राप्त है, आश्लेषाके तारेमें कुछ उत्पात हो तो शीघ्रही फल होता है ॥ १४ ॥ माघसे मूलतकके नक्षत्रोंमें कुछ उपद्रव हो तो क्रम २ से एक छः छः, तीन, अर्ध, आठ, छः, एक और एक मासमें इनका फल पकता है, पूर्वाषाढा व उत्तराषाढाका चार मासमें और अभिजित्के तारेका फल शीघ्र होता है ॥ १५ ॥ श्रवणादि ोंका फल क्रमसे सात, आठ, अध्यर्द्ध ( साढे तीन दिन), तीन, तनि और पांच में पाकको प्राप्त होता है ॥१६॥ जो कहे हुए समयमें फल दिखाई न दे तो दूने समयमें अधिक प्राप्त होता है, परन्तु सुवर्ण रत्न और गोदानादि शान्तिसे णों करके जो विधिपूर्वक उपशामित न हो, तबही दूने समयमें फलका पाक ॥१७॥

श्रीवराहमिहिराचार्यविरचितायां बृहत्संहितायां पश्चिमोत्तरदेशीयमुरादाबाद-व्य-पंडितबलदेवप्रसादमिश्रविरचितायां भाषाटीकायां सप्तनवतितमोऽध्यायः ॥९७॥

शिखि (३), गुण (३), रस (६), इन्द्रिय (५), अनल (३), शशी (१), विषय गुण (३), ऋतु (६), पञ्च (५), वसु (८), पक्ष (२), विषय (५), एक (१)

चन्द्रभूतार्णवाग्निरुद्राश्विवसुदनाः॥१॥ भूतशतपक्षवस
तारकामानम् । क्रमशोऽश्विन्यादीनां कालस्ताराप्र
नक्षत्रजमुद्वाहे फलमब्दैस्तारकामितैः सदसत् । दिव
व्याधेरन्यस्य वा वाच्यः ॥३॥ अश्वियमदहनकमलज
दितिजीवफणिपितरः । योन्यर्यमदिनकृत्त्वष्टृपवनः
॥ ४ ॥ शक्रो निर्ऋतिस्तोयं विश्वे ब्रह्मा हरिर्वसुर्वरु
दोऽहिर्बुध्न्यः पूषा चेतीश्वरा भानाम् ॥ ५ ॥ त्रीण्
रोहिण्यश्च ध्रुवाणि तैः कुर्यात् । अभिषेकशां
बीजध्रुवारम्भान् ॥ ६ ॥ मूलशिवशक्रभुजगाधिप
तेषु सिद्ध्यन्ति । अभिघातमन्त्रवेतालबन्धवधभेद
उग्राणि पूर्वभरणीपित्र्याण्युत्सादनाशशाठ्येषु।योज्य
दहनशस्त्रघातादिषु च सिद्ध्यै॥८॥लघु हस्ताश्विनिपु
ज्ञानभूषणकलासु । शिल्पौषधयानादिषु सिद्धि

---

चन्द्र (१), भूत (१४), अर्णव (४), अग्नि (३), रुद्र (११), अ
दहन (३) भूत (१४) शत (१००), पक्ष (२) वसु (८) और ब
परिणाम है अर्थात् अश्विनी आदि नक्षत्रोंके यह योगतारे हैं.अश्वि
फल क्रमसे तारोंके प्रमाणके अनुसार होगा॥१॥॥२॥विवाहमें नक्ष
उतने वर्षोंमें फलता है कि जितने तारे होते हैं. जितने तारे हों उ
या और व्याधिका नाश कहा जाता है ॥३॥ अश्विनीकुमार, 
चन्द्रमा, रुद्र, अदिति, बृहस्पति, सर्प, पितृगण, योनि, अ
पवन, इन्द्राग्नि, मित्र, ॥४॥ इन्द्र, निर्ऋति, जल, विश्व, विरञ्चि,
अजपाद, अहिर्बुध्न्य और पूषा यह क्रमानुसार अश्विनी आदि 
हैं ॥५॥ उनमें रोहिणी व उत्तरा ध्रुवसंज्ञक हैं, ध्रुवगणमें अभिषे
नगर, धर्म, बीज और ध्रुवकार्यका आरम्भ करना उचित है ॥
और ज्येष्ठा, आश्लेषा इन नक्षत्रोंके स्वामी तीक्ष्ण हैं इनमें अभि
वेताल, बन्ध, वध और भेदसम्बन्धी कार्य सिद्ध होते हैं ॥ ७ ॥ 
और मघा ये पांच नक्षत्र उग्रगण हैं, ये नक्षत्र उजाडना, ना
करना, बन्धन, विष, दहन और शस्त्रघात आदिकी सिद्धिके लि
हस्त, अश्विनी और पुष्प यह तिन नक्षत्र लघु गणवाले हैं, इनमें

ष्ठानि ॥ ९ ॥ मृदुवर्गस्त्वनुराधाचित्रापौष्णैन्दवानि मित्रार्थे ।
तविधिवस्त्रभूषणमङ्गलगीतेषु च हितानि ॥ १० ॥ हौतभुजं
शाखं मृदुतिक्ष्णं तद्धिमिश्रफलकारि । श्रवणात्रयमादित्यानि
चरकर्मणि हितानि ॥ ११ ॥ हस्तात्रयं मृगशिरः श्रवणात्र
पूषाश्विशक्रगुरुभानानि पुनर्वसुश्च । क्षौरे तु कर्मणि हिताः
क्षणे वा युक्तानि चोडुपतिना शुभतारया च ॥१२॥ न स्ना
त्रगमनोत्सुकभूषितानामभ्यङ्गभुक्तरणकालनिरासनानाम् । स
निशोः कुजयमार्कदिने च रिक्ते क्षौरं हितं न नवमेऽह्नि न
विष्टचाम् ॥ १३ ॥ नृपाज्ञया ब्राह्मणसम्मते च विवाहकाले
सूतके च । बद्धस्य मोक्षे क्रतुदीक्षणासु सर्वेषु शस्तं क्षुरकर्म
॥ १४ ॥ हस्तो मूलं श्रवणा पुनर्वसुर्मृगशिरस्तथा पुष्यः ।
ज्ञितेषु कार्येष्वेतानि शुभानि धिष्ण्यानि ॥१५॥ सावित्रपो
निलमैत्रतिष्ये त्वाष्ट्रे तथा चोडुगणाधिपर्क्षे । संस्कारदीक्षाव्रत

भूषण और कला, शिल्प, औषधि व यानादि कार्यकी सिद्धि होती है
अनुराधा, चित्रा, रेवती और मृगशिरा यह चार नक्षत्र मृदु वर्ग हैं, यह नक्ष
सुरतविधि, वस्त्र, भूषण, मंगल, गीत और मित्रविषयमें हितकारी होते हैं ॥
विशाखा और कृत्तिका नक्षत्र मृदु तीक्ष्ण गण हैं इनका फल मिश्रित हो
श्रवण, धनिष्ठा, शतभिषा, पुनर्वसु और स्वाती इन पांच नक्षत्रोंमें चरकर्म हि
होता है ॥ ११ ॥ हस्त, चित्रा और स्वाती, मृगशिरा, श्रवण, धनिष्ठा और
भिषा, रेवती, अश्विनी, ज्येष्ठा, पुष्य और पुनर्वसु, ये नक्षत्र कर्म करनेवाले
तारा और शुभ चन्द्रमासे युक्त हों तो इनके उदयमें और कार्य हितकारी हैं
॥ १२ ॥ स्नान कर चुका हो, जानेकी इच्छा किये हो, भूषित हो, तैलाभ्यंग
हो, भोजन कर चुका हो, युद्धके समय, बिना आसनके और सन्ध्या और
कालमें, मंगल, शनि और इतवारके दिन, रिक्ता तिथिमें, नववें दिन और
करणमें क्षौर कर्म नहीं कराना चाहिये ॥ १३ ॥ राजाओंकी आज्ञासे, ब्राह्म
सम्मतिसे, विवाहकालमें मृत और सूतक जनित अशौचके अन्तमें, बँधे हुए
के मोचन अर्थात् छूटनेमें, यज्ञादिकी दीक्षामें क्षौर कर्म सब नक्षत्रोंमें करा
चाहिये ॥ १४ ॥ हस्त, मूल, श्रवण, पुनर्वसु, मृगशिरा और पुष्य इन सब
त्रोंकी पुरुष संज्ञा है, इनमें पुरुषसंज्ञक कामोंका करना शुभ है ॥ १५ ॥
रेवती, स्वाती, अनुराधा, पुष्य, चित्रा और मृगशिरा नक्षत्रमें, चन्द्रवार-

लादि कुर्याद्गुरौ शुक्रबुधेन्दुयुक्ते ॥ १६ ॥ लाभे त
समेते पापैर्विहीने शुभराशिलग्ने । वेध्यौ तु कर्णौ
तिष्येन्दुचित्राहरिरेवतीषु ॥ १७ ॥ शुद्धैर्द्वादशकेन्द्र
स्त्रिषष्ठायगैर्लग्ने केन्द्रगतेऽथवा सुरगुरौ दैत्येन्द्रपू
सर्वारम्भफलप्रसिद्धिरुदये राशौ च कर्तुः शुभे सम्रा
च भवनं कार्यं प्रवेशोऽपि वा ॥ १८ ॥

इति श्रीवराहमि० बृहत्सं० नक्षत्रगुणो नामाष्टनवतितमोऽध

---

## अथ नवनवतितमोऽध्यायः ।

### तिथि-करणगुणः ।

कमलजविधातृहरियमशशाङ्कषड्वक्त्रशक्रवसुभुज
सवितृमन्मथकलयो विश्वे च तिथिपतयः ॥ १ ॥

---

बृहस्पति, शुक्रवारमें संस्कार, दीक्षा, व्रत और मेखला आदि क
॥ १६ ॥ लग्नसे तीसरे और ग्यारहवें स्थानमें अशुभ ग्रह हों, रा
ग्रहके क्षेत्रमें हो, लग्न और राशिमें पापग्रह न हो, अथवा
अर्थात् धन और मीन लग्न होनेपर, पुष्य, मृगशिर, चित्रा, श
नक्षत्रमें कर्णछेदन करना चाहिये ॥ १७ ॥ लग्नसे बारहवें, केन्द्र
। ७ । १० । और अष्टम शुद्ध हो, पापग्रह तीसरे छठे और ग्या
बृहस्पति और शुक्र लग्न या केन्द्रमें हों, कर्त्ता अर्थात् कर्म
( जन्मराशि ) उदित ( लग्न ) हो, अथवा ग्राम्य राशि ( मिथुन
वृश्चिक, कुम्भ ) और स्थिर राशि ( वृष, सिंह, वृश्चिक, कुम
समस्त कार्योंका आरम्भ करनाही शुभकारी होता है और इसमें
प्रवेश शुभदायी है ॥ १८ ॥

इतिश्रीवराहमिहिराचार्यविरचितायां बृहत्संहितायांपश्चिमोत्तरदेशीयमु
पंडितबलदेवप्रसादमिश्रविरचितायां भाषाटीकायामष्टनवतितमो

---

ब्रह्मा, विधाता, हरि, यम, शशांक, षडानन, इन्द्र, वसु, सर्प,
मन्मथ और कालि यह समस्त देवता प्रतिपदादि तिथियोंके क्रमा
॥१॥ अमावस्याके स्वामी पितृगण हैं. स्वामियोंकी संज्ञाके समा
तिथियोंमें साधन करना चाहिये वह समस्त तिथि नन्दा, भद्र

कार्याः। नन्दा भद्रा विजया रिक्ता पूर्णा च तास्त्रिविधाः ॥ यत्त्र कार्यं नक्षत्रे तद्दैवत्यासु तिथिषु तत्त कार्यम्। करणमुहूर्ते तत् सिद्धिकरं देवतासदृशम् ॥ ३ ॥ बवबालवकौवतैतिलाख्य वणिजविष्टिसंज्ञानाम्। पतयः स्युरिन्द्रकमलजामित्रार्यमभू सयमाः ॥ ४ ॥ कृष्णचतुर्दश्यर्धाद् ध्रुवाणि शकुनिश्च नागम्। किंस्तुघ्नमिति च तेषां कलिवृषफणिमारुताः पतयः कुर्याद्बवे शुभचरस्थिरपौष्टिकानि धर्मक्रिया द्विजहितानि बालवाख्ये। सम्प्रीतिमित्रवरणानि च कौलवे स्युः सौभाग्य यगृहाणि च तैतिलाख्ये ॥६॥ कृषिबीजगृहाश्रयजानि गरे वा ध्रुवकार्मवणिग्युतयः। नहि विष्टिकृतं विदधाति शुभं परघा षादिषु सिद्धिकरम् ॥ ७ ॥ कार्यं पौष्टिकमौषधादि शकुनौ मू मन्त्रास्तथा गोकार्याणि चतुष्पदे द्विजपितॄनुद्दिश्य राज्यानि नागे स्थावरदारुणानि हरणं दौर्भाग्यकर्माण्यतः किंस्तुघ्ने शु ष्टपुष्टिकरणं मङ्गलयासिद्धिक्रियाः ॥ ८ ॥

इतिश्रीवराहमि० बृहत्सं० तिथिकरणगुणो नामैकोनशततमोऽध्यायः॥

---

और पूर्णा भेदसे तीन प्रकारकी हैं ॥ २ ॥ जिस नक्षत्रमें जो कर्म करना वह कार्य उस नक्षत्रके देवताकी तिथिमें करना उचित है और कारण या मुहू उसी देवताके समान कर्म हो तो सिद्धिकारी होता है. जैसे रोहिणी नक्षत्र प्रतिपदा तिथि ॥ ३ बव, बालव, कौलव, तैतिल, गर वणिज और विष्टि कारणोंके स्वामी क्रमसे इन्द्र, ब्रह्मा, मित्र, अर्यमा, भूमि, श्री और यम हैं कृष्णपक्षकी चतुर्दशीके शेषार्धसे शकुनि, चतुष्पद, नाग और किंस्तुघ्न या स्थिर करण हैं, यह ध्रुव अर्थात् निश्चल हैं और इनके स्वामी क्रमसे कलि. सर्प और पवन हैं ॥ ५ ॥ बव, करणमें शुभ चर स्थिर और पौष्टिककर्म चाहिये, बालव नामक करणमें धर्मक्रिया और ब्राह्मणोंके हितकारी कार्य चाहिये, कौलव करणमें भलीभांतिसे प्रीति, मित्र और समस्त वरण और नामक करणमें सौभाग्य, संश्रय और गृह संकल्पादि कार्य करने चाहिये गर करणमें खेती, बीज, गृह और आश्रय जातकार्य और वाणिज करणमें संयोग और ध्रुव कार्य करने चाहिये, विष्टि करण शुभ फल नहीं देता, परन्तु घात और विष आदि प्रयोग करनेमें सिद्धकारी होता है ॥ ७ ॥ शकुनिमें प औषधादि मूल और मंत्रोंका ग्रहण करना, चतुष्पदमें गोकार्य, द्विज और पितृ

# अथ शततमोऽध्यायः ।

## वैवाहिकनक्षत्र-लग्नम् ।

रोहिण्युत्तररेवतीमृगशिरोमूलानुराधामघाहस्तस्वातिषु षष्ठत लिमिथुनेषूद्यत्सु पाणिग्रहः । सप्ताष्टान्त्यबहिः शुभैरुडुपतावेका शद्वित्रिगे क्रूरैस्त्र्यायषडष्टगैर्न तु भृगौ षष्ठे कुजे चाष्टमे ॥ १ दम्पत्योर्द्विनवाष्टराशिरहिते चारानुकूले रवौ चन्द्रे चार्ककुजा शुक्रवियुते मध्येऽथवा पापयोः । त्यक्त्वा च व्यतिपातवैधृतिति विष्टिं च रिक्तां तिथिं क्रूराहायनचैत्रपौषविरहेलग्नांशके मानुषे॥२

इतिश्रीवराह० बृहत्सं० विवाहनक्षत्रलग्ननिर्णयोनामशततमोऽध्यायः॥ १००

---

उद्देशसे किया राज्य करना कर्तव्य है. नागमें स्थावर, दारुण कर्म, हरण अ दुर्भाग्यजनित कर्म करने चाहिये. किंस्तुघ्नमें शुभ, इष्ट, पुष्टिकरण और मंग कार्योंकी सिद्धि करनेवाली क्रियाका उचित है ॥ ८ ॥

इति श्रीवराहमिहिराचार्यविरचितायां बृहत्संहितायां पश्चिमोत्तरदेशीयमुरादाबादवा-स्तव्य--पंडितबलदेवप्रसादमिश्रविरचितायां भाषाटी० नवतितमोऽध्यायः ॥ ९९ ॥

---

रोहिणी, उत्तराफाल्गुनी, उत्तराषाढा, उत्तराभाद्रपदा, रेवती, मृगशिर, मूल, अ राधा, मघा, हस्त और स्वाती नक्षत्रमें, कन्या, तुला और मिथुन लग्न उदित हो पर, इसी लग्नके सातवें, आठवें और बारहवें भिन्न स्थानमें शुभ ग्रह बैठे हों, विवा लग्नके दूसरे तीसरे या ग्यारहवें स्थानमें चन्द्रमा हो, पापग्रह इस लग्नके तीस ग्यारहवें, छठे आठवें स्थानमें हों और षष्ठ शुक्र और आठवेंमें मंगल न हो तो उ दिन विवाह हो सकता है ॥१॥ दंपत्ति अर्थात् वर कन्या इन दोनोंकी जन्मरा परस्पर दूसरी, नववीं और आठवीं न होनेसे अर्थात् मेलक विचारमें द्विर्द्वादश, न पंचम, वा षडष्टक मेलक न हो, दोनोंका रविवार शुक्र अर्थात् गोचरशुक्र होने चन्द्र, रवि, शनि, मंगल और शुक्रके साथ युक्त न हो, अथवा दो पापग्रहों बीचमें न होवे, व्यतिपात और वैधृति भिन्न योगमें, विष्टिभिन्न करणमें, रिक्ताभि तिथिमें, शुभ ग्रहके वारमें उत्तरायणमें, चैत्र और पौष मासके सिवाय व दूस निन्दनीय लग्नमें मनुष्यराशि ( मिथुन, कन्या, तुला ) का नवांश हो तो विवाह होना श्रेष्ठ है ॥ २ ॥

इति श्रीवराहमिहिराचार्यविरचि० बृहत्संहितायां पश्चिमोत्तरदेशीयमुरादाबादवास्तव्य-पण्डितबलदेवप्रसादमिश्रविरचितायां भाषाटीकायां शततमोऽध्यायः ॥ १०० ॥

## अथैकशततमोऽध्यायः ।

### नक्षत्रजातकम् ।

प्रियभूषणः सुरूपः सुभगो दक्षोऽश्विनीषु मतिमांश्च । कृतनि-
सत्यारुग् दक्षः सुखितश्च भरणीषु ॥ १ ॥ बहुभुक् परदाररः
तेजस्वी कृत्तिकासु विख्यातः । रोहिण्यां सत्यशुचिः प्रियंवदः
रसुरूपश्च ॥ २ ॥ चपलश्चतुरो भीरुः पटुरुत्साही धनी मृगे
गी । शठगर्वितचण्डकृतघ्नहिंस्रः पापश्च रौद्रर्क्षे ॥ ३ ॥ दान्तः
ी सुशीलो दुर्मेधा रोगभाक् पिपासुश्च । अल्पेन च सन्तुष्टः
र्वसौ जायते मनुजः ॥ ४ ॥ शान्तात्मा सुभगः पण्डितो धनी
संश्रितः पुष्ये । शठसर्वभक्षपापः कृतघ्नधूर्तश्च भौजङ्गे ॥५॥
भृत्यधनो भोगी सुरः पितृभक्तो महोद्यमः पित्र्ये । प्रियवाग्दाता
ेमानटनो नृपसेवको भाग्ये ॥ ६ ॥ सुभगो विद्याप्तधनो भोगी
भाग् द्वितीयफल्गुन्याम् । उत्साही धृष्टः पानपोऽघृणी तस्करो

---

जिस मनुष्यका जन्म अश्विनी नक्षत्रमें हो वह प्रियभूषण, सुरूपवान्, सौभाग्य,
र और मतिमान् होता है, भरणीमें जन्मनेवाला कृतनिश्चय, सत्यवादी रोगहीन
र और सुखी होता है॥१॥ कृत्तिकामें जन्म लेनेसे मनुष्य बहुत भोजन करनेवाला
ई स्त्रीमें रत, तेजस्वी, विख्यात होता है और रोहिणीमें जन्म लेनेसे सत्यवादी,
त्र, प्रिय वचन कहनेवाला, स्थित और सुन्दर होता है ॥ २ ॥ मृगशिर नक्षत्रमें
ा लेनेसे चंचल,चतुर,भीरु, दक्ष, उत्साही, धनी और भोगी होता है. आर्द्रा नक्षत्रमें
ा लेनेसे शठ, गर्वित, कृतघ्न,हिंसक और पापरत होता है ॥ ३ ॥ पुनर्वसु नक्षत्रमें
ा मनुष्यका जन्म हो वह दमगुणयुक्त, सुखी, सुशील, दुष्टबुद्धि, रोगी, तृषासे
डित और थोडेहीमें संतोषी होता है ॥४॥ पुष्य नक्षत्रमें जन्म ग्रहण करनेसे मनुष्य
न्तवाला, सुभग, पंडित धनी और धर्ममें स्थित होता है. आश्लेषानक्षत्रमें जन्म
ण करनेसे शठ, सब कुछ खानेवाला,पापी, कृतघ्न और धूर्त होता है ॥ ५ ॥ मघा
त्रमें जन्म ग्रहण करनेसे बहुतसे सेवकवाला, बहुत धनवाला, भोगी, देव पितरका
त और महा उद्यमी होता है.पूर्वाफाल्गुनी नक्षत्रमें प्रियवादी, दाता, द्युतिमान्,भ्रम-
ारी और राजाका सेवक होता है॥६॥उत्तराफाल्गुनीमें जन्म ग्रहण करनेसे मनुष्य
ाग, विद्याधनसे आय करनेवाला,भोगी और सुखी होता है.हस्तमें जन्म ग्रहण

हस्ते ॥ ७ ॥ चित्राम्बरमाल्यधरः सुलोचनाङ्गश्च भवति नि
याम् । दान्तो वणिक्कृपालुः प्रियवाग्धर्माश्रितः स्वातौ ॥
ईर्ष्युर्लुब्धो द्युतिमान् वचनपटुः कलहकृद्विशाखासु । आ
विदेशवासी क्षुधालुरटनोऽनुराधासु ॥ ९ ॥ ज्येष्ठासु न बहु
सन्तुष्टो धर्मकृत प्रचुरकोपः । मूले मानी धनवान् सुखी न
स्थिरो भोगी ॥ १० ॥ इष्टानन्दकलत्रो वीरो दृढसौहृदश्च उ
देवे । वैश्वे विनीतधार्मिकबहुमित्रकृतज्ञसुभगश्च ॥ ११ ॥ श्री
ञ्छ्रवणे श्रुतवानुदारदारो धनान्वितः ख्यातः । दाताढ्यशूरग
प्रियो धनिष्ठासु धनलुब्धः ॥ १२ ॥ स्फुटवाग्व्यसनी रिपुहा स
सिकः शतभिषक्षु दुर्ग्राह्यः । भद्रपदासूद्विग्नः स्त्रीजितधनपटुरद
च ॥ १३ ॥ वक्ता सुखी प्रजावान् जितशत्रुर्धार्मिको द्वितीया
सम्पूर्णाङ्गः सुभगः शूरःशुचिरर्थवान् पौष्णे ॥ १४ ॥

इति श्रीवराहमि० बृहत्सं० नक्षत्रजातकं नामैकोत्तरशततमोऽध्यायः ॥ १०

---

करनेसे उत्साही, ढीठ, पानकारी, घृणारहित और तस्कर होता है ॥ ७ ॥ चित्रा नक्ष
जन्म लेनेवाला पुरुष चित्र विचित्र वस्त्र, मालाधारी, श्रेष्ठ नेत्र और सुन्दर अंगव
होता है. स्वातीमें दान्त, वणिक्, कृपालु, प्रिय वचन कहनेवाला और धार्मिक हो
॥ ८ ॥ विशाखा नक्षत्रमें जन्म लेनेवाला मनुष्य ईर्षा करनेवाला, लोभी, द्युति
वचन कहनेमें चतुर और कलहकारी होता है. अनुराधामें जन्म लेनेसे विदेशव
भूखका न सहनेवाला और भ्रमणशील होता है ॥ ९ ॥ ज्येष्ठा नक्षत्रमें जन्म
वाला सन्तुष्ट, धर्मकारी, महाक्रोधी, मित्रोंसे रहित होता है. मूल नक्षत्रमें ज
हुआ पुरुष मानी, धनवान्, सुखी, अहिंसक, स्थिर और भोगी होता है ॥ १
पूर्वाषाढा नक्षत्रमें जन्म हो तो इष्टके अनुरूप आनन्द और स्त्रीसे युक्त, वीर
स्थिर स्नेहवाला होता है और उत्तराषाढामें उत्पन्न हुआ पुरुष विनीत, धार्मि
बहुत मित्रवाला, कृतज्ञ और सुभग होता है ॥ ११ ॥ श्रवण नक्षत्रमें उत
हुआ पुरुष श्रीमान्, श्रुतवान्, उदार स्त्रीवाला, धनी, विख्यात होता है, धनि
उत्पन्न हुआ पुरुष धनका लोभी, दाता, धनवान्, शूर और गीतप्रिय होता
॥ १२ ॥ शतभिषा नक्षत्रमें जन्म हो तो स्पष्ट बोलनेवाला, व्यसनी, शत्रुघात
साहसी, दुर्ग्राह्य ( दुःखसे आराधन करनेके योग्य ) होता है. पूर्वाभाद्रपदामें उ
हुआ पुरुष उद्विग्न, स्त्रीजित ( जिसका धन स्त्री जीत ले ), दक्ष और अद
होता है ॥ १३ ॥ उत्तराभाद्रपदा नक्षत्रमें उत्पन्न हुआ मनुष्य वक्ता ( व्याख्

# अथ द्व्युत्तरशततमोऽध्यायः ।

## राशिविभागः ।

अश्विन्योऽथ भरण्यो बहुलपादेश्च कीर्त्यते मेषः । वृषभे
लाशेषं रोहिण्यर्धं च मृगशिरसः ॥ १ ॥ मृगशिरसोऽर्धं रा
र्वसोश्चांशकत्रयं मिथुनम् । पादश्च पुनर्वसोःसतिष्योऽश्लेषा च
टकः ॥ २ ॥ सिंहोऽथ मघा पूर्वा च फल्गुनी पाद उत्तरा
तत्परिशेषो हस्तश्चित्राद्यर्धं च कन्याख्यः ॥ ३ ॥ तौलिनि
न्त्यार्धं स्वातिः पादत्रयं विशाखायाः । अलिनि विशाखाप
थानुराधान्विता ज्येष्ठा ॥ ४ ॥ मूलमषाढा पूर्वा प्रथमश्चाप
शको धन्वी । मकरस्तत्परिशेषं श्रवणः पूर्वं धनिष्ठार्धम् ।
कुम्भोऽन्त्यधनिष्ठार्धं शतभिषगंशत्रयं च पूर्वायाः । भाद्र
शेषं तथोत्तरा रेवती च झषः ॥ ६ ॥ अश्विनीपित्र्यमूलाद्य
सिंहहयादयः । विषमर्क्षान्निवर्तन्ते पादवृद्ध्या यथोत्तरम् ।

इति श्रीवराह० बृहत्सं० राशिप्रविभागो नामद्व्युत्तरशततमोऽध्यायः॥

---

देनेवाले ), सुखी, संतानयुक्त, शत्रुओंको जीतनेवाला और धार्मिक होता
नक्षत्रमें उत्पन्न हुआ पुरुष सर्वाङ्गसुन्दर, शूर, पवित्र और धनवान् होता है

इति श्रीवराहमिहिराचार्यविरचि० बृहत्संहितायां पश्चिमोत्तरदेशीयमुरादाबादवा
पण्डितबलदेवप्रसाद मिश्रविरचितायां भाषाटीकायामेकाधिकशततमोऽध्यायः ।

---

अश्विनी, भरणी और कृत्तिकाके प्रथम पादसे मेषराशि, कृत्तिकाके
पाद, रोहिणी और मृगशिराके दो पाद वृष राशि है ॥ १ ॥ मृगशिराके
पाद, आर्द्रा और पुनर्वसुके तीन पादसे मिथुन और पुनर्वसुके शेष एक
पुष्य और आश्लेषासे कर्क राशि कहाती है ॥ २ ॥ फिर सिंह राशि मघ
फाल्गुनी और उत्तराफाल्गुनीके प्रथम पादतक और उत्तराफाल्गुनीके
अंश हस्त और चित्राका प्रथमार्द्ध कन्या राशिके नामसे प्रसिद्ध है ॥ ३
चित्राका अपरार्द्ध, स्वाति और विशाखाके तीन पाद और वृश्चिकमें वि
एक पाद और अनुराधा और ज्येष्ठा नक्षत्र विराजमान है ॥ ४ ॥ मूल,
और उत्तराषाढाके प्रथम पादसे धन राशि और मकर राशि उत्तराषाढ
पाद श्रवण और धनिष्ठाका पूर्वार्द्ध है ॥ ५ ॥ धनिष्ठाका अपरार्ध शत
पूर्वाभाद्रपदाके पूर्व त्रिपादमें कुम्भराशि और पूर्वाभाद्रपदाके शेष पाद, उ
पदा और रेवतीसे मीन राशि होती है ॥ ६ ॥ ( इसका संक्षेप ) अश्विनी,

## अथ त्र्युत्तरशततमोऽध्यायः ।

### विवाहपटलः ।

मृतौ करोति दिनकृद्विधवां कुजश्च राहुर्विपन्नत दरिद्राम् । शुक्रःशशाङ्कतनयश्च गुरुश्च साध्वीमायुःक्ष विभावरीशः ॥ १ ॥ कुर्वन्ति भास्करशनैश्चरराहुभौ खमतुलं नियतं द्वितीये । वित्तेश्वरीमविधवां गुरुशुक्र प्रभूततनयां कुरुते शशाङ्कः ॥ २ ॥ सूर्येन्दुभौम स्तृतीये कुर्युः सदा बहुसुतां धनभागिनीं च । कः रसुतः सुभगां करोति मृत्युं ददाति नियमात् खलु ॥ ३ ॥ स्वल्पं पयःस्रवति सूर्यसुते चतुर्थे दौर्भाग्य कुरुते शशी च । राहुः सपत्न्यमपि च क्षिति दद्याद्भृगुः सुरगुरुश्चबुधश्चसौख्यम् ॥ ४ ॥ नष्ट कुजौ खलु पञ्चमस्थौ चन्द्रात्मजो बहुसुतां गुरु

---

मूलनक्षत्रके आदिमें ही क्रमानुसार मेष, सिंह और धन राशि आरम्भ विषम नक्षत्र अर्थात् तीसरे २ नक्षत्रकी पादवृद्धिकरके समाप्त होते हैं

इति श्रीवराहमिहिराचार्यविरचितायां बृहत्संहितायां पश्चिमोत्तरदेशीयमुर पंडितबलदेवप्रसादमिश्रविरचितायांभाषाटीकायां व्यधिकशततमोऽध्या

---

जिस समय स्त्रियोंका विवाह होता है, उस समयकी लग्नमें सूर्य तो वह नारी विधवा होती है. लग्नमें राहु हो तो सन्तानको विपत्ति कन्या दरिद्र हो. शुक्र, बुध या बृहस्पति हो तो साध्वी और विवा हो तो आयुका क्षय होता है ॥१॥ विवाहलग्नकी दूसरी राशिमें सूर्य, मंगल हो तो निरन्तर अत्यन्त दरिद्र करता है, बृहस्पति, बुध वा पतियुक्त और धनवती होती है और विवाहलग्नके दूसरे स्थानमें च स्त्रीको अत्यन्त सन्तानवती करता है ॥ २ ॥ विवाहलग्नके तीसरे चन्द्रमा, मंगल, बुध, बृहस्पति होनेसे स्त्री सदा बहुत सन्तानवाली होती है. शनैश्चर दूसरे स्थानमें होनेसे सुभगा होती है और राहुके कन्याकी मृत्यु होती है ॥ ३ ॥ जो विवाहलग्नके चौथे स्थानमें श स्त्रीके स्तनोंमें साधारण दूध निकलता है. सूर्य या चन्द्रमा हों तं होती है. राहु हो तो कन्या सौतवाली होती है, मंगल हो तो अल्प बुध, बृहस्पति या शुक्र हो तो सुखी होती है ॥ ४ ॥ विवाहलग्नके

हुर्ददाति मरणं शनिरुग्ररोगं कन्याप्रसूतिमचिरात् कुरुते शशाङ्कः
५ ॥ षष्ठाश्रिताः शनिदिवाकरराहुजीवाः कुर्युः कुजश्च सुभगां
शुरेषु भक्ताम् । चन्द्रः करोति विधवामुशना दरिद्रामृद्धां शशा-
तनयः कलहप्रियां च ॥ ६ ॥ सौरारजीवबुधराहुरवीन्दुशुक्राः
र्युः प्रसह्य खलु सप्तमराशिसंस्थाः । वैधव्यबन्धनवधक्षयमर्थ-
ाशं व्याधिप्रवासमरणानि यथाक्रमेण ॥ ७ ॥ स्थानेऽष्टमे गुरु-
धौ नियतं वियोगं मृत्युं शशी भृगुसुतस्य तथैव राहुः । सूर्यः
रोत्यविधवां सरुजं महीजः सूर्यात्मजो धनवतीं पतिवल्लभां च
८ ॥ धर्मे स्थिता भृगुदिवाकरभूमिपुत्रा जीवश्च धर्मनिरतां
शिजस्त्वरोगाम् । राहुश्च सूर्यतनयश्च करोति वन्ध्यां कन्याप्र-
तिमटनं कुरुते शशाङ्कः ॥९॥ राहुर्नभस्तलगतो विधवां करोति
पे रतां दिनकरश्च शनैश्चरश्च । मृत्युं कुजोऽर्थरहितां कुलटां च
न्द्रः शेषा ग्रहा धनवतीं सुभगां च कुर्युः ॥ १० ॥ आये रवि-

रवि या मंगल हों तो उसकी सन्तान जीवित नहीं रहती. बुध, बृहस्पति, शुक्र
तो अत्यन्त पुत्रवती होती है. राहु होनेसे मृत्यु, शनिसे उग्र रोग, चन्द्र हो तो
ोको शीघ्र कन्याकी जननी करता है ॥ ५ ॥ जो विवाहकी लग्नके छठे स्थानमें
नि, रवि, राहु, बृहस्पति या मंगल हो तो सुन्दरी और श्वशुरमें भक्ति रखनेवाली
ोती है. चन्द्रमा होनेसे विधवा और शुक्र होनेसे दरिद्रा होती है और बुध छठे
थानमें हो तो स्त्री धनवती और कलहकारिणी होती है ॥ ६ ॥ विवाहलग्नके सातवें
थानमें शनि,मंगल,बुध, बृहस्पति, राहु,सूर्य, चन्द्रमा या शुक्र हो तो स्त्री ग्रहोंके क्रम
लसे विधवा, बन्धन, वध, क्षय, धननाश,व्याधि, प्रवास और मरणको पाती है ॥७॥
िवाहलग्नके आठवें स्थानमें बुध और बृहस्पति हो तो सदा पतिसे वियोग रहता
, चंद्रमा शुक्र या राहु होनेसे मृत्यु होती है, सूर्यके होनेसे स्त्री पतियुक्त होती है,
गल हो तो रोगी और शनि हो तो धनवती और पतिकी प्यारी होती है ॥ ८ ॥
ो विवाहलग्नके नववें स्थानमें शुक्र, सूर्य, मंगल या बृहस्पति हो तो वह स्त्री
ार्मिका होती है, बुध हो तो रोगरहित, राहु और शनिके होनेसे बांझ होती है,
न्द्रमा हो तो कन्याकी माता और घूमने ( फिरने ) वाली होती है ॥ ९ ॥ जो
ाहु किसी स्त्रीकी विवाहलग्नसे दशमें स्थानमें हो तो वह स्त्री विधवा होती है. रवि
ॏ शनि हो तो पापमें रत होती है. मंगल हो तो मृत्यु, चन्द्रमा हो तो दरिद्रा,
ुलटा और इनके अतिरिक्त जो और ग्रह दशमस्थानमें हों तो धनवती और सुभगा

बहुसुतां धनिनीं शशाङ्कः पुत्रान्वितां क्षितिसुतो रविजो
चाम् । आयुष्मतीं सुरगुरुः शशिजः समृद्धां राहुः करो
भृगुरर्थयुक्ताम् ॥ ११ ॥ अन्ते गुरुर्धनवतीं दिनकृद्दरिद्र
धनव्ययकरीं कुलटां च राहुःसाध्वीं भृगुः शशिसुतो ब
पानप्रसक्तहृदयां रविजः कुजश्च ॥ १२ ॥ गोपैर्यष्ट्याहत
पुटदलिता या तु धूलिर्दिनान्ते सोद्वाहे सुन्दरीणां विपुल
रोग्यसौभाग्यकर्त्री । तस्मिन् काले न चर्क्षं न च तिथिक
लग्नं न योगः ख्यातः पुंसां सुखार्थं शमयति दुरिता
गोरजस्तु ॥ १३ ॥

इति श्रीवराहमि० बृहत्सं० विवाहपटलं नाम त्र्युत्तरशततमोऽध्यायः

---

होती है ॥ १० ॥ जिस स्त्रीकी विवाहलग्नके ग्यारहवें सूर्य हो तो वह अत्यन्त पु
है. चन्द्रमा हो तो धनवती, मंगल हो तो पुत्रवती और शनि होवे तो धनवाल
विवाहलग्नके ग्यारहवें स्थानमें बृहस्पति हो तो आयुष्मती कन्या होवे. बुध
द्धिवती होती है. राहु हो तो पतियुक्त और शुक्रके होनेसे धनयुक्त होती है
जिस कन्याकी विवाहकालीन लग्नके बारहवें स्थानमें बृहस्पति विद्यमान
धनवाली होती है, सूर्य हो तो दरिद्रा होती है, चन्द्रमा हो तो धनकी खर्च
राहु हो तो कुलटा, शुक्र हो तो साध्वी, बुध हो तो अत्यन्त पुत्र पौ
शनि या मंगल हो तो उसका हृदय पानमें आसक्त रहता है ॥ १२ ॥ दि
भागमें जब ग्वाले लकडीसे हांकते २ गायोंको घरमें लौटा लाते हैं उस
ग्वालोंकी लकडीसे ताडित हुई गायोंके खुर करके दलित हो आकाशमार्ग
उडती है उसे गोधूलि कहते हैं. इस गोधूलिमें जिन सुन्दरियोंका विवाह
अत्यन्त धनवती, पुत्रवती आरोग्ययुक्त और सौभाग्यशालिनी होती हैं. गोध
नक्षत्र, तिथि, करण, लग्न, योग किसीका भी विचार नहीं किया जाता
प्रसिद्धि ऐसी है कि, गोधूलि उठकर पुरुषोंकी पापराशिका नाश करती

इति श्रीवराहमिहिराचार्यविरचितायां बृहत्संहितायां पश्चिमोत्तरदेशीयमुरादा
बादनिवासिपंडितबलदेवप्रसादमिश्रविरचितायां भाषाटी० त्र्यधिकशततमोऽध्यायः ॥

---

१ गोरजो धान्यधूलिश्च पुत्रस्यालिंगने रजः । विप्रपादरजो राजन् हन्ति दारु
महाभारते ।

# अथ चतुरधिकशततमोऽध्यायः ।

## गोचरफलम्.

प्रायेण सूत्रेण विनाशकृतानि प्रकाशरन्ध्राणि चिर
रत्नानि शास्त्राणि च योजितानि नवैर्गुणैर्भूषयितुं क्षमाणि
प्रायेण गोचरो व्यवहार्योऽतस्तत्फलानि वक्ष्यामि । नान
मुखचपलत्वं क्षमन्त्वार्याः ॥ २ ॥ माण्डव्यगिरं श्रुत्वा
रोचतेऽथवा नैतम् । साध्वी तथा न पुंसां प्रिया यथा स
चपला ॥ ३ ॥ सूर्यः षट्त्रिदशस्थितस्त्रिदशषट्सप्ताद्य
जीवः सप्तनवद्विपञ्चमगतो वक्रार्कजौ षट्त्रिगौ । सौम्यः

जिन प्राचीन रत्नोंके छिद्र प्रकाशित हुए हैं, जो वह भी विना सू
किये जायँ अर्थात् सुन्दर धातु आदि करके बांधे जायँ ऐसा होनेसे वह
नवीन २ गुणोंसे भूषित करनेमें समर्थ होते हैं, तैसेही प्रकाशित
शास्त्रभी विना सूत्रके निबद्ध होनेपर नये २ गुणों करके बहुधा शो
समर्थ होते हैं इस कारण ग्रहगणोंका गोचरफल अत्यन्त व्यवहृत हो
अनेक प्रकारके वृत्त ( छन्द ) करके उस समस्त गोचरफलको प्रकाि
अतएव आर्य पंडितगण मेरे ' मुखचपलत्व ' के प्रधान चापल्यको क्ष
इस ग्रन्थमें अनेक प्रकारके छन्द प्रकाशित करूंगा. परन्तु तिनके सू
होंगे ) ॥ १ ॥ २ ॥ जिन्होंने माण्डव्य ऋषिके वाक्य सुने हैं, हमारे
अच्छे न लगेंगे, अथवा इस बातका कहनाभी उचित नहीं कारण
पुरुषोंको ' जघनचपला ' चञ्चल नितम्बवाली स्त्री प्यारी होती है
साध्वी स्त्री प्यारी नहीं होती ॥ ३ ॥ ( जन्मराशि अर्थात् जन्मकालमें
राशिमें हो, उस स्थानसे गोचरका विचार करना चाहिये, ) जो जन
छठे, तीसरे या दशवें स्थानमें हो, जो चन्द्रमा तीसरे, दशवें, छठे, प
स्थानमें हो, जो गुरु सातवें, नववें, दूसरे या पांचवें हो. जो शनि औ
या छठे स्थानमें हो, बुध दूसरे, चौथे, छठे, आठवें या दशवें स्थानमें हो
कोई ग्रह ग्यारहवें हो तो वह शुभदायी होते हैं और शुक्र जो सातवें,

१ इस अध्यायके मध्य ( ' ' ) इस चिह्नमें जो शब्द हों उसको छन्दका नाम
अर्थात् श्लोक उसी छन्दसे बनाया है, ऐसे लघुगुरुविन्यासयुक्त होनेपरही वह छन्द होगा
अध्यायमें नामयुक्त हैं तिनकी गति और गणोंके साथ लघुगुरुविन्यास इस अध्यायकी
जायगा।

तुर्दशाष्टमगतः सर्वेऽप्युपान्ते शुभाः शुक्रः सप्तमषड्
शार्दूलवत्त्रासकृत् ॥ ४ ॥ जन्मन्यायासदोऽर्कः क्षपय
कोष्ठरोगाध्वदाता चित्तभ्रंशं द्वितीये दिशति च न
हृच्छुजं च । स्थानप्राप्तिं तृतीये धननिचयमुदाकल्य
रोगान्धत्ते चतुर्थे जनयति च मुहुः स्रग्धराभोगवि
पीडाः स्युः पञ्चमस्थे सवितरि बहुशो रोगादिजनि
हन्ति रोगान् क्षपयति च रिपूञ्छोकांश्च नुदति । अ
मस्थो जठरगदभयं दैन्यं च कुरुते रुक्कासौ चाष्टम
सुवदना नस्वापि वनिता ॥ ६ ॥ रवावापद्दैन्यं र्
चित्तचेष्टाविरोधो जयं प्राप्नोत्युग्रं दशमगृहगे कर्मसि
जयं स्थानं मानं विभवमपि चैकादशे रोगनाशं सु
भवति सफला द्वादशे नेतरेषाम् ॥ ७ ॥ शशी जन्म
यनाच्छादनकरो द्वितीये मानार्थौ ग्लपयति सविघ्न
तृतीये वस्त्रस्त्रीधननिचयसौख्यानि लभते चतुर्थेऽविश

स्थानमें हो तो 'शार्दूल' के समान ( शार्दूलविक्रीडित ) त्रासकारी ह
गोचरके बीच यदि जन्मराशिमें हो तो खेद, वित्तका नाश, उदररो
भ्रमण होता है. दूसरे स्थानमें सूर्य हो तो धनका नाश, असुख, धोख
होता है, तीसरे स्थानमें सूर्य हो तो स्थानकी प्राप्ति, धनसंचय, हर्ष,
शत्रुका नाश होता है. चौथे स्थानमें सूर्य हो तो रोग और 'स्रग्ध
और पृथ्वीके भोग करनेमें विघ्न करता है ॥ ५ ॥ पांचवें स्थानमें सूर्य
प्रकारके रोगोंसे और शत्रुसे पीडा होती है, छठे स्थानमें हो तो रोग
शत्रुका नाश होता है, सातवें स्थानमें हो तो मार्गभ्रमण, उदररोग औ
है, आठवें स्थानमें हो तो रोग और खांसी होती है और अपनी स्त्री
नहीं रहती अर्थात् अपनेसे मुख टेढा रखती है ॥ ६ ॥ नववें स्थान
आपत्ति, दीनता, रोग और धनकी चेष्टामें विरोध होता है, दशम स
तो अत्यन्त जय और कामकी सिद्धि होती है,ग्यारहवें स्थानमें हो तो '
(सदाचार) सुव्यवहारकी चेष्टा होती है, बारहवें स्थानमें सूर्य हो तो दु
है ॥ ७ ॥ जन्मका चन्द्रमा हो तो अन्न, उत्तम शय्या और ओढनेक
दूसरा चन्द्रमा हो तो मान और धनकी ग्लानि और विघ्न करता है,
हो तो वस्त्र, स्त्री,धनसमूह और सुखलाभ होता है, चौथा चन्द्रमा हो त

रिणि भुजङ्गेन सदृशः ॥ ८ ॥ दैन्यं व्याधिं शुचमपि शर्श
मार्गविघ्नं षष्टे वित्तं जनयति सुखं शत्रुरोगक्षयं च । या
शयनमशनं सप्तमे वित्तलाभं मन्दाक्रान्ते फणिनि हिमगो
भीर्न कस्य ॥ ९ ॥ नवमगृहगो बन्धोद्वेगश्रमोदररोगकृ
वने चाज्ञा कर्मप्रसिद्धिकरः सदा । उपचयसुहृत्संयोगार्थप्र
पान्त्यगो वृषभचरितान्दोषानन्ते करोति हि सव्ययान् ॥
कुजेऽभिघातः प्रथमे द्वितीये नरेन्द्रपीडा कलहारिदोषैः ।
पित्तानलरोगचौरैरुपेन्द्रवज्रप्रतिमोऽपि यः स्यात् ॥ ११
यगश्चौरकुमारकेभ्यो भौमः सकाशात् फलमादधाति ।
माज्ञां धनमौर्णिकानि धात्वाकराख्यानि किलापराणि ॥
भवति धरणिजे चतुर्थगे ज्वरजठरगदासृगुद्भवः । कुपुरुषज
सङ्गमात् प्रसभमपि करोति चाशुभम् ॥ १३ ॥ रिपुगद
यानि पञ्चमे तनयकृताश्च शुचो महीसुते । द्युतिरपि नार

---

मोरवाले पर्वतपर जैसे सर्पका अविश्वास है, वैसा ही अविश्वास होता है
पांचवा चन्द्रमा हो तो दीनता, व्याधि, शोक और मार्गका विघ्न उत्पन्न
छठा चन्द्रमा हो तो धन, सुख देता और शत्रु व रोगका क्षय करता
चन्द्रमा हो तो यान, मान, शयन, अशन और धनका लाभ होता है, आ
हो तो सर्पद्वारा 'मन्दाक्रांता' अर्थात् थोडे दबाये हुए सर्पसे स
होता है ॥ ९ ॥ नवम चन्द्रमा हो तो बन्धन, उद्वेग, श्रम और उदररोग
दशवाँ हो तो आज्ञा और कर्मकी सिद्धि करता है, उपान्तगत ( एका
हो तो वृद्धि, मित्रके संयोगसे हुआ आनन्द और अन्तस्थित ( बारहव
व्यययुक्त 'वृषभचरित' (मत्त बैलकी भांति ) समस्त दोष करता है
जन्ममें मंगल हो तो उपद्रव, दूसरा हो तो क्लेश, शत्रु और दोषसे राज
जो 'उपेन्द्रवज्र' के समानभी अर्थात् बडा कठोरभी हो तो भी अत्यंत
लसे उत्पन्न हुए रोगोंसे और चोरों करके अत्यन्त पीडित होता है ॥ ११
मंगल हो तो चोर और कुमारोंसे यह सब फल होते हैं, यथा प्रदीप्ति आ
धन, ऊनवस्त्र, धातु और खानसे पैदा हुए द्रव्य व आर सब द्रव्योंका
है. यह 'उपजाति' छंद है ॥ १२ ॥ चौथा मंगल हो तो ज्वर और
असृगुद्भव ( रक्तोद्भव ) पीडा होती है और बलपूर्वक कुपुरुषके संगमसे

भवेत् स्थिरा शिरसि कपेरिव मालतीकृता ॥ १
लहैर्विवर्जितः सकनकविद्रुमताम्रकागमः । रिपु
किमपरवक्रविकारमीक्षते ॥ १५ ॥ कलत्रकल
कृत्व सप्तमे क्षरत्क्षतजरूक्षितः क्षयितवित्तमानोऽष्ट
संस्थिते परिभवार्थनाशादिभिर्विलम्बितगतिर्भवत
॥ १६ ॥ दशमगृहगते समं महीजे विविधनाप्तिरु
जनपदमुपरि स्थितश्च भुङ्क्ते वनमिव षट्चर
॥ १७ ॥ नानाव्ययैर्द्वादशगेमहीसुते सन्ताप्यतेऽन
स्त्रीकोपपित्तैश्चसनेत्रवेदनैर्योऽपीन्द्रवंशाभिजनेन
दुष्टवाक्यपिशुनाहितभेदैर्बन्धनैः सकलहैश्च स
शशिसुते पथि गच्छन्न स्वागतेऽपि कुशलं न
परिभवो धनगते धनलब्धिः सहजगे शशिसुते
तिशत्रुभयशङ्कितचितो द्रुतपदं व्रजति दुश्चार

( अशुभ ) करता है ॥ १२ ॥ पांचवां मंगल हो तो लोक
कोपसे भय और पुत्रकृत शोक प्राप्त होता है और उसकी
स्थित हुई ' मालती ' की फूलमालाके समान सदा स्थिर नह
मंगल हो तो संसारमें शत्रुभयहीन, कलहरहित होता है और
लाभ होता है और उसको क्या ' अपर-वक्त्र ' (पराये मुख
पड़ता है ? ॥ १५ ॥ सातवें मंगल पडा हो तो स्त्रीके साथ क्ले
रोग देता है, आठवां मंगल हो तो मनुष्य टपकते हुए रुधिर
खर्च करनेवाला होता है, नववां मंगल हो तो लोकमें अनादर
बलहीन देहवाला और धातुक्षय करके ' विलम्बगति ' (मन
॥ १६ ॥ दशवें मंगल हो तो मनुष्यको विविध प्रकारके
ग्यारहवें होनेसे जयकी प्राप्ति होती है और वह 'पुष्पिताग्र'(
ताग्रवनमें भ्रमरके समान ऊंचे पदपर स्थित होकर दे
॥ १७ ॥ बारहवें मंगल हो तो मनुष्य अनेक प्रकारके खर्च
अनर्थोंसे सन्तापित होता है और वह पुरुष ' इंद्रवंश ' (
उत्पन्न हुआ ) का कहकर गर्वित हो और वह स्त्रीकोप,
होता है ॥ १८ ॥ जन्मस्थानमें बुध हो तो मनुष्य चुगुलखोरों करके
और कलहद्वारा सब कुछ खो देता है और मार्गमें गम
(सुखागत) विषयमें भी कुशल श्रवण नहीं कर सकता ॥ १९ ॥ द्रु

चतुर्थगे स्वजनकुटुम्बवृद्धयो धनागमो भवति च शीतरश्मिजे । सुतस्थिते तनयकलत्रविग्रहो निषेवते न च रुचिरामपि स्त्रियम् ॥ २१ ॥ सौभाग्यं विजयमथोन्नतिं च षष्ठे वैवर्ण्यं कलहमतीव सप्तमे ज्ञः । मृत्युस्थे सुतजयवस्त्रवित्तलाभो नैपुण्यं भवति मतिप्रहर्षणीयम् ॥ २२ ॥ विघ्नकरो नवमः शशिपुत्रः कर्मगतो रिपुहा धनदश्च । सप्रमदं शयनं च विधत्ते तद्गृहदोऽथ कुथास्तरणं च ॥ २३ ॥ धनसुखसुतयोषिन्मित्रवाह्याप्तितुष्टिस्तुहिनकिरणपुत्र लाभगे मृष्टवाक्यः । रिपुपरिभवरोगैः पीडितो द्वादशस्थे न सहति परिभोक्तुं मालिनीयोगसौख्यम् ॥ २४ ॥ जीवे जन्मन्यपगतधनधीः स्थानभ्रष्टो बहुकलहयुतः । प्राप्यार्थेऽर्थान् व्यरिरपि कुरुते कान्तास्याब्जे भ्रमरविलसितम् ॥ २५ ॥ स्थानभ्रंशात्कार्यविघाताच्च तृतीये नैकैः क्लेशैर्बन्धुजनोत्थैश्च चतुर्थे । जीवे शान्ति पीडि-

---

और धनका लाभ होता है, तीसरे स्थानमें बुध हो तो मित्रकी प्राप्ति होती है.परन्तु वह राजा और शत्रुके भयसे शंकित चित्त हो अपने बुरे चरित्रके हेतुसे 'द्रुतपद' से ( शीघ्रतासे गमन ) करता है ॥२०॥ बुध चौथे स्थानमें हो तो स्वजन और कुटुम्बकी वृद्धि और धनागम होता है. पांचवां बुध हो तो पुत्र और स्त्रीके साथ लडाई होती है और लोकमें 'रुचिरा' ( सुन्दरी स्त्री ) से भोग नहीं करता ॥ २१ ॥ बुध छठा हो तो सौभाग्य,विजय और उन्नतिको करता है. सातावां बुध हो तो अत्यन्त क्लेश और विकलता होती है,आठवां बुध हो तो सुत, जय, वस्त्र और धनका लाभ होनेके सिवाय बुद्धि 'प्रहर्षणी' ( हर्ष देनेवाली ) निपुणता प्राप्त होती है ॥ २२ ॥ नववां बुध हो तो विघ्नकारी, दशवां हो तो शत्रुका नाश धन और दांत ( हाथीदांत ) के बने हुए गृहमें चित्रकम्बलमय आस्तरण ( बिछौने ) से युक्त शय्यापर प्रमदायुक्त शयन-विधान करता है. यह 'दोधकछंद' है ॥ २३ ॥ ग्यारहवें बुध हो तो धन, सुख सुत, स्त्री, मित्र और वाहनकी प्राप्तिसे संतोष और शुद्धवाक्यकी प्राप्ति होती है, बारहवां बुध हो तो मनुष्य शत्रुहार और रोगसे पीडित होकर 'मालिनी' ( माला धारण करनेवाली स्त्री ) के संयोगका सुख नहीं भोग सकता है ॥ २४ ॥ जन्मका बृहस्पति हो तो मनुष्यकी बुद्धि और धनका नाश, स्थानभ्रष्ट और बहुतसे क्लेशोंसे क्लेशित होकर रहता है, दूसरी राशिमें गुरु हो तो मनुष्य लोकमें शत्रुहीन हो धनलाभ करता है और रमणीय भार्याके मुखपद्म अर्थात् मुखरूपी कमलमें 'भ्रमरविलसित' की ( भ्रमरके तुल्य विलास ) नांई विलास करता है ॥ २५ ॥ तीसरा बृहस्पति हो तो मनुष्य स्थानसे चलायमान होता है, उसके कार्योंमें विघ्न

तच्चित्तश्च स विन्देनैव ग्रामे नापि वने मत्तमयूरे ॥
यति च तनयभवनमुपगतः परिजनशुभसुतकरितुरग
नकपुरगृहयुवतिवसनकृन्मणिगुणनिकरकृदपि विबुधगु
न सखीवदनं तिलकोज्ज्वलं न भवनं शिखिकोवि
हरिणप्लुतशावविचित्रितं रिपुगते मनसः सुखदं
त्रिदशगुरुः शयनं रतिभोगं धनमशनं कुसुमान्युपव
यति सप्तमराशिमुपेतो ललितपदां च गिरं धिषणा
बन्धं व्याधिं चाष्टमे शोकमुग्रं मार्गक्लेशं मृत्युतुल्य
नैपुण्याज्ञापुत्रकर्मार्थसिद्धिं धर्मे जीवः शालिनीनां
॥ ३० ॥ स्थानकल्यधनहा दशर्क्षगस्तत्प्रदो भव
गुरुः । द्वादशेऽध्वनि विलोमदुःखभाग्याति यद्या
द्धतः ॥ ३१ ॥ प्रथमगृहोपगो भृगुसुतः स्मरोपक

पड़ता है, चौथे बृहस्पति हो तो मनुष्य बन्धुजनोंकरके उत्पन्न हु
क्लेशोंसे पीडितचित्त हो क्या ग्राममें क्या 'मत्तमयूर' युक्त वनमें, व
भोग नहीं कर सकता ॥२६॥ बृहस्पति पांचवां हो तो मनुष्यको
पुत्र, हस्ती, अश्व और बैलका लाभ होता है और सुवर्णयुक्त पुर,
और 'मणिगुणनिकर' (मणिके समान गुणोंको) प्राप्त करता है॥
हो तो सखीका वदन तिलकसे उज्ज्वल नहीं होता, समस्त भवन
लोंके शब्दसे शब्दायमान नहीं होते और 'हरिणप्लुत' शाव अथ
मृगछौना भी हो तो भी वह विचित्रभवन उस मनुष्यके मनमें
नहीं होता अर्थात् उसका गृह वनसा हो जाता है॥२८॥ सातवें बृह
रतिभोग, धन, भोजन, फूल, सवारी और बुद्धियुक्त 'ललितपदा'
वाक्य उत्पन्न करता है ॥२९॥ आठवां बृहस्पति हो तो उस मनु
है. व्याधि, उग्रशोक, मार्गक्लेश व मृत्युके समान रोग उसको
नवम बृहस्पति हो तो निपुणता, आज्ञा, पुत्र, कर्म, धन
'शालिनी' ( सुन्दरी ) का लाभ होता है ॥ ३० ॥
स्थानमें हो तो मनुष्यके स्थान, कल्याण और धनका
ग्यारहवें हो तो इन सबको देते हैं और बारहवें स्थानमें हो
'रथोद्धत' रथपरभी चढकर जाय तोभी मार्गमें उसको प्रतिकू
॥ ३१ ॥ मनुष्यकी जन्मराशिके पहले स्थानमें शुक्र हो तो

मनोज्ञगन्धकुसुमाम्बरैरुचयम् । शयनगृहासनयुतस्य चानुकु
समदविलासिनीमुखसरोजषट्चरणताम् ॥ ३२ ॥ शुक्रे द्वितीय
प्रसवार्थधान्यभूपालसन्नतिकुटुम्बहितान्यवाप्य । संसेवते कु
रत्नविभूषितश्च कामं वसन्ततिलकद्युतिमूर्द्धजोऽपि ॥३३॥ आ
र्थमानास्यपदभूतिवस्त्रशत्रुक्षयान् दैत्यगुरुस्तृतीये । धत्ते चतु
सुहृत्समाजं रुद्रेन्द्रवज्रप्रतिमां च शक्तिम् ॥ ३४ ॥ जनयति
पञ्चमसंस्थो गुरुपरितोषं बन्धुजनाप्तिम् । सुतधनलब्धि मित्र
याननवसितत्वं चारिबलेषु ॥ ३५ ॥ षष्ठे भृगुः परिभवरोगता
स्त्रीहेतुकं जनयति सप्तमेऽशुभम् । यातोऽष्टमं भवनपरिच्छद
लक्ष्मीवतीमुपनयति स्त्रियं च सः ॥ ३६ ॥ नवमे तु धर्मवनि
सुखभाग्यभृगुजेऽर्थवस्त्रनिचयश्च भवेत् । दशमेऽवमानकलह
यमात् प्रमिताक्षराण्यपि वदन् लभते ॥ ३७ ॥ उपान्त्यगो भ

---

पुष्प, वस्त्रादि कामदेवके उपकरणको बढाते हैं और शयन, गृह, आसन व
युक्त उस पुरुषको मदमाती 'विलासिनी' स्त्रियोंके मुखरूपी कमलमें भ्रमर
अनुकरण यह शुक्रग्रह करता है ॥ ३२ ॥ दूसरा शुक्र हो तो पुत्र,
धान्य, राजमान्य, कुटुम्ब और समस्त हित प्राप्त करके संसारमें 'वसन्त-ति
वसन्तकालके तिलकपुष्पकी शोभाके समान शोभायमान केशोंवाला होकर
कुसुम व रत्नोंसे भूषित हो भली भांतिसे कामदेवता सेवन करता है ॥
तीसरे स्थानमें शुक्र हो तो आज्ञा, धन, मान, सपत्ति, पुत्र, वस्त्र और शत्रुक्ष
लाभ होता है. चौथे शुक्र हो तो मित्रोंसे मिलाप और रुद्र वा 'इन्द्रवज्र'
इद्रके वज्रकी शक्ति करता है ॥ ३४ ॥ शुक्र पांचवें स्थानमें हो तो मनु
बहुत संतुष्ट करता है, बन्धुजनकी प्राप्ति, पुत्र और धनका लाभ, मित्र व सह
मिलना और शत्रुबलसे 'अनवसित' पन ( असमाप्तता ) करता है ॥
छठे शुक्र हों तो मनुष्यको पराभव, रोग और सन्ताप देते हैं. सातवें हो तो
हेतुसे अशुभ देते हैं और आठवें स्थानमें हो तो मनुष्यको भवन और पोशा
" और वह मनुष्य 'लक्ष्मीवती' (धनभाग्यशालिनी) स्त्रीको पाता है ॥
नववां शुक्र हो तो लोकमें धर्म और स्त्रीका सुखका भोगी होकर धन और व
प्राप्त करता है, दशवें शुक्र हों तो अपमान और कलहका नियम कहते
'प्रमिताक्षर' साधारण भाषण प्राप्त करता है ॥ ३७ ॥ शुक्र ग्यारहवें
मित्र, धन, और गन्धदान करते हैं. बारहवें हो तो मनुष्यको धन

सुतः सुहृद्धनान्नगन्धदः । धनाम्बरागमोऽन्त्यगे स्थि
गमः ॥ ३८ ॥ प्रथमे रविजे विषवह्निहतः स्वजनैर्वि
न्धवधः । परदेशमुपेत्य सुहृद्भवनो विमुखार्थसुतो
॥ ३९ ॥ चारवशाद्द्वितीयगृहगे दिनकरतनये रूपसु
नुर्विगतमदबलः।अन्यगुणैः कृतं वसुचयं तदपि खलु
वंशपत्रपतितं न बहु न च चिरम् ॥ ४० ॥ सूर्यसुते
धनानि लभते दासपरिच्छदोष्ट्रमहिषाश्वकुञ्जरखरान्गृह
रव्यममितं गदव्युपरमं भीरुरपि प्रशास्त्यधिरिपूंश्च
॥४१॥चतुर्थं गृहं सूर्यपुत्रेऽभ्युपेते सुहृद्वित्तभार्यादिवि
भवत्यस्य सर्वत्र चासाधुदुष्टं भुजङ्गप्रयातानुकारं च ।
सुतधनपरिहीनःपञ्चमस्थे प्रचुरकलहयुक्तश्चार्कपुत्रे। वि
षष्ठयाते पिबति च वनितास्यं श्रीपुटोष्ठम् ॥ ४३ ॥ ग

वस्त्रका लाभ होता है, परन्तु 'स्थिर' हो ( अधिक दिन रहे ) त
नहीं होता ॥ ३८ ॥ मनुष्यके जन्मकालीन चन्द्रमाके अधिष्ठान
स्थानमें शनि स्थित हो तो वह मनुष्य विष और अग्निसे हत होता
उसका वियोग होता है, बन्धनयुक्त और वध होता है, पराये देश
साथ वास करके सुत ( पुत्र ) और धनमें स्पृहाहीन हो भी 'सु
कके समान होकर भ्रमण करता है ॥ ३९ ॥ शनैश्चर गातिके
दूसरे गृहमें हो तो संसारमें रूप और सुखसे हीन शरीर व मद अ
हीन होता है. यद्यपि और गुणसे वह पुरुष किसी समयमें
करता है वहभी तिस कालमें 'वंशपत्रपतित' बांसके पत्ते
जलके समान थोडे समयतक स्थित रहता है ॥ ४० ॥ श
हो तो बहुत धन, दास, परिच्छद, ऊंट, भैंस, घोडे, हाथी अ
लाभ होता है. घर, ऐश्वर्य और बहुत सुखलाभ करके
है और स्वयं डरपोक होनेपरभी शत्रुओंको 'धीरललित' (शूरचरि
करता है ॥ ४१ ॥ चौथा शनैश्चर हो तो मनुष्य मित्र, धन और
वार्जित होता है और उसका चित्त सदा असाधु दुष्ट और 'भुजङ्ग
कारी अर्थात् सांपकी चालके समान कुटिल होता है ॥ ४२ ॥ शनै
तो मनुष्य पुत्र और धनहीन और बहुतसे क्लेशसे युक्त होता है. छ
तो शत्रु और रोगहीन होकर स्त्रीके मुखमें 'श्रीपुट' अधरपान कर
शनैश्चर सातवें स्थानमें हो तो मनुष्य मार्गमें गमन करता फिरता

सप्तमे चाष्टमे च हीनः स्त्रीपुत्रैः सूर्यजे दीनचेष्टः। तद्वद्धर्मस्
हृद्रोगबन्धैधर्मोऽप्युच्छिद्येद्वैश्वदेवीक्रियाद्यः ॥ ४४ ॥ कर्मप्र
शमेऽर्थक्षयश्च विद्याकीर्त्योः परिहाणिश्च सौरे। तैक्ष्ण्यं लाभे
षार्थलाभा अन्ते प्राप्नोत्यपि शोकोर्मिमालाम् ॥४५॥ अपि
मपेक्ष्य च पात्रं शुभकृद्विदधात्यनुरूपम्। न मघो बहुकं कु
विसृजत्यपि मेघवितानः॥४६॥ रक्तैः पुष्पैर्गन्धैस्ताम्रैः कनक
कुलकुसुमैर्दिवाकरभूजौ भक्त्या पूज्याविन्दुर्धेन्वा सितकुसुम
मधुरैः सितश्च मदप्रदैः। कृष्णद्रव्यैः सौरिः सौम्यो मणिरजत
ककुसुमैर्गुरुः परिपीतकैः प्रीतैः पीडा न स्यादुच्चाद्यदि पतति
यदि वा भुजङ्गविजृंभितम् ॥ ४७ ॥ शमयोद्गतामशुभदृ

---

तो स्त्रीपुत्रहीन और दीनके समान चेष्टा करता है. नवमां हो तो शत्रुता,
और बन्धनसे 'वैश्वदेवी' (धर्मकार्यविशेष) आदि कार्य सम्पन्न समस्त धर्मकार्य
करता है ॥४४॥ दशवां शनि हो तो मनुष्यको कर्मकी प्राप्ति, धनक्षय और
कीर्तिकी हानि होती है. ग्यारहवां शनि हो तो मनुष्यको अत्यन्त लाभ, परस्
धनका लाभ होता है. बारहवें स्थानमें शनि हो तो शोकसागरकी 'ऊ
(तरंगें) प्राप्त होती हैं ॥४५॥ जिस प्रकार मेघसमूह वसन्तकालके समय कुडव
काठका पात्र जिसमें पावभर अन्न आ सकता है) बहुत जल वर्षण नहीं कर
तैसेही यह ग्रह (शनि) शुभकारी होनेपरभी काल और पात्रकी अपेक्षा करके
फल विधान करता है ॥४६॥ सूर्य और मंगलकी शान्तिके लिये पूजा करनी
लाल रंगके फूल, गन्ध, तांबा, सुवर्ण; वृष मौलसिरीके फूल इन सबसे भक्ति
पूजा करे गोदान श्वेत फूल, चांदी और मधुर द्रव्यसे चन्द्रमाको और श्वेत
और मदप्रद (पुष्टिकर) द्रव्य करके शुक्रकी पूजा करे. शनैश्चरको काले प
बुधको मणि, चांदी और तिलकके फूलोंसे और बृहस्पतिकी पीले द्रव्योंसे
साथ पूजा करे. जब ग्रह पूजासे प्रसन्न हो जाते हैं तब यदि ऊंचेसे गिरे
भुजङ्गविजृम्भित' (सर्पके विस्तारित ग्राससे) प्रवेश करे तो भी उस मनुष्य
नहीं होती ॥४७॥ जिस प्रकार अशुभ दृष्टिके 'उद्गता' (उपस्थित) होनेपर
और ब्राह्मणोंकी पूजा करके उसको शान्त किया जाता है, वैसे ही शानि
दान, दम, गुण सुजनका भाषण, सुजनोंके समागमसे समस्त गोचरजनित

विबुधविप्रपूजया। शान्तिजपनियमदानदमैः सुजनाभिभाषणसमागमैस्तथा ॥ ४८ ॥ रविभौमौ पूर्वार्धे शशिसौरौ कथयतोऽन्त्यगौ राशेः। सदसल्लक्षणमार्या गीत्युपगीत्योर्यथासंख्यम् ॥ ४९ ॥ अदौ यादृक् सौम्यः पश्चादपि तादृशो भवति। उपगीतेर्मात्राणां गणवत्सत्सम्प्रयोगो वा ॥ ५० आर्याणामपि कुरुते विनाशमन्तर्गुरुर्विषमसंस्थः। गण इव षष्ठे दृष्टश्च सर्वं लघुतां गतो नयति ॥ ५१ ॥ अशुभनिरीक्षितः शुफलो बलिना बलवानशुफलप्रदश्च शुभदृग्विषयोपगतः।अशुभशुभावहि स्वफलयोर्व्रजतःसमतामिदमपि गीतकं च खलु नर्कुटकं च यथा ॥५२॥नीचेऽरिभेऽस्तेचारिदृष्टस्य सर्वंवृथा यत्परिकीर्तितम्। पुरतोऽन्धस्येव भामिन्याःसविलासकटाक्षनिरीक्ष-

---

नाश किया जा सकता है ॥ ४८ ॥ आर्यावृत्तके अन्तर्गत 'गीति' और 'उपगीति' नामक दो आर्या हैं जैसे आर्या लक्षणका पूर्वार्द्ध और परार्द्ध बराबर होता है, वैसे ही सूर्य, मंगल, चन्द्रमा और शनिग्रह गोचरमें राशीके पूर्वार्द्ध (राशिप्रवेश) और राशिके परार्द्धमें (राशित्यागकालमें) गोचर फल देते हैं॥४९॥ आर्यालक्षणके 'उपगीति' नामक भेदके मात्रा विन्यासका गणसंख्यान जिस प्रकार पूर्वार्द्ध और परार्द्धमें समभावापन्न अर्थात् दोनों स्थानोंमें बराबर फल देता है, वैसे ही बुधग्रह राशिके पूर्वार्द्ध और परार्द्धमें बराबर फल देता है ॥५०॥ आर्यावृत्तके मध्यमें मध्यगुरु गण विषम गणमें पतित हो तो वह गण जैसे आर्याछंदका नाश करता है और वह गण (मध्यगुरु गण) जो छठे स्थानमें गिरनेसे जैसे उसको सर्वलघुत्व (चारलघु) प्राप्ति कराता है, वैसेही गुरु (बृहस्पति) विषमराशिमें जानेपर 'आर्य' गणोंके बीचमेंभी नाश फैलाता है, परन्तु गणदेवताके समान, जन्म राशिका छठा स्थान बृहस्पतिसे देखा जाय या आक्रान्त हो तो मनुष्योंको सर्वलघुत्व (गौरवहीन) सबमें प्राप्ति कराता है ॥५१॥ जैसे 'नर्कुटक'[1] गीत सदाही समान है, वैसे ही जन्मकालीन अशुभ फलदायी या शुभ फलदायी ग्रह जो क्रमानुसार बलवान् शुभ ग्रह या, अशुभ ग्रहोंसे देखे जायँ तो भी वह शुभ या अशुभ होनेपरभी परस्पर बराबर (सम) फल देते हैं ॥५२॥ अन्धेके निकट कामिनीका स-'विलास' कटाक्षका देखना जैसे निष्फल होता है वैसे ही नीचस्थान, शत्रुक्षेत्र या अस्तंगत ग्रहके ऊपर जो शत्रुग्रहकी दृष्टि हो तो

---

१ संस्कृत और प्राकृतभाषामें जिस गानका वाक्य समान होता है वह नर्कुटक है.

णम्॥९३॥सूर्यसुतोऽर्कफलसमश्चन्द्रसुतश्छन्दतः समनुयाति।
स्कंधक मार्यगीतिर्वैतालीयं च मागधी गाथार्याम्॥९४॥सौरो
शिमरागात्त सविकारो लब्धवृद्धिरधिकतरम्। पित्तवदाचरति
पथ्यकृतां न तु तथार्याणाम् ॥ ९५ ॥ यादृशेन ग्रहेणेन्दुर्युत
दृग्भवेत्सोऽपि।मनोवृत्तिसमायोगाद्विकार इव वक्रस्य॥९६॥
सर्वपादेषु सप्तमं द्विचतुर्थयोः। यद्वच्छ्लोकाक्षरं तद्वल्लघुतां
दुःस्थितैः॥९७॥प्रकृत्यापि लघुर्यश्च वृत्तबाह्ये व्यवस्थितः। स
गुरुतां लोके यदा स्युःसुस्थिताः ग्रहाः ॥९८॥ प्रारब्धमसुस्थि
हैर्यत् कर्मात्मविवृद्धयेऽबुधैः। विनिहन्ति तदेव कर्म तान् वै
यमिवायथाकृतम् ॥ ९९ ॥ सौस्थित्यमवेक्ष्य यो ग्रहेभ्यः
प्रक्रमणं करोति राजा। अणुनापि स पौरुषेण वृत्तस्यौपच्छ
कस्य याति पारम्॥६०॥ उपचयभवनोपयातस्य भानोर्दिने

समस्त फल वृथा होता है ॥ ९३ ॥ जैसे छन्दशास्त्रमें स्कन्धकछन्द आर्या
अनुगमन करता है वा मागधी जैसे वैतालीय छन्दका अनुसरण करता है
गाथाछन्द जैसे आर्या छन्दका अनुसरण करता है, तैसेही सूर्यका पु
सूर्यका अनुगमन करता है और चन्द्रमाका पुत्र बुध चन्द्रके अनुसार फ
है ॥ ९४ ॥ शनैश्चर सूर्यकी किरणोंके रंगके हेतु विकारयुक्त और अधिक
कर मनुष्योंके लिये पित्तके समान आचरण करता है, परन्तु 'पथ्य'
कारी आर्यलोगोंको ( साधुपुरुषोंको ) वैसा फल नहीं देता ॥ ९५ ॥ जैसे
वृत्तीके अनुसार 'वक्त्र' मुखका विकार होता है, वैसेही ग्रह जैसे चन्द्रम
मिलते हैं, गोचरमें तैसाही फल करते हैं ॥ ९६ ॥ 'श्लोक' के सर्व
पांचवां अक्षर और दूसरे व चौथे पादका सातवां अक्षर जैसे लघु होता है
ग्रहगण अशुभ स्थानोंमें स्थित हों तो मनुष्य लघुताको प्राप्त होता है
जो स्वभावसे ही लघु माने गये हैं, सोही जैसे वृत्तके बाहरे ( पादान्तमें
प्राप्त होता है, तैसे ही ग्रहत सुस्थित हो तो मनुष्य सब जगह गुरुताको
है ॥ ९८ ॥ समस्त ग्रह अशुभ हो तो अनसमझ लोग जो कर्म अपनी
लिये आरंभ करते हैं, अयथाकृत 'वैतालीय' वेतालसम्बन्धी कार्यके स
कर्म उनकाही नाश करता है ॥ ९९ ॥ ग्रहोंका शुभ स्थानमें स्थित होन
उस कालमें जो राजा प्रक्रमण ( आक्रमण ) करता है, वह थोडे पौरुषव
तोभी 'औपच्छन्दासिक' (अनुरोधके सहित) व्यापारका पराया धन पाता

१ संस्कृतमें जो आर्यागीति है, प्राकृतमें वही स्कन्धका है, ऐसे ही संस्कृतमें जो वैतालीय वही मागधी है और आर्याको प्राकृतमें गाथा कहते हैं।

द्धेमताम्राश्वकाष्ठास्थिचमौर्णिकाद्रिद्रुमत्वग्नखव्यालचौरं
क्रूरराजोपसेवाभिषेकौषधक्षौमपण्यादिगोपालकांतारवैद्य
दाताभिविख्यातशूराहवश्लाघ्ययाज्याग्नि कार्याणि सिध
ते वा रवौ। शिशिरकिरणवासरे तस्यवाप्युद्गमेकेन्द्रसंस्थे
शंखमुक्ताब्जरूप्याम्बुयज्ञेक्षुभोज्याङ्गनाक्षीरसुस्निग्धवृक्ष
न्यद्रवद्रव्यविप्राश्वशीतक्रियाशृङ्गिकृष्यादिसेनाधिपाक्रं
भाग्यनक्तञ्चरश्लेष्मिकद्रव्यमातङ्गपुष्पाम्बरारम्भसिद्धिर्भ
तनयदिनेप्रसिध्यन्ति धात्वाकरादिनि सर्वाणि कार्याणि
ग्निप्रवालायुधक्रौर्यचौर्याभिघाताटवीदुर्गसेनाधिकारास्त
ष्पद्रुमारक्तमन्यच्चतिक्तकटुद्रव्यकूटाहिपाशार्जितस्वाङ्कु
क्छाक्यभिक्षुक्षपावृत्तिकौशेयशाठ्यानि सिध्यन्ति द

---

उपचय ( त्रि, लाभ, रिपु, कर्म ) में गये वा लग्नके सूर्यके दिनके
सुवर्ण, ताम्र, अश्व, काष्ठ, अस्थि, चर्म, और्णिक ( पशमीना )
त्वचा, नखून, व्याल, चोर, अटवी, क्रूरकर्म, राजसेवा, अभिषेक, अं
( असलीका वस्त्र ), पुण्यादिद्रव्य ( खरीदने बेचनेकी वस्तु ), गो
मार्ग, वैद्योचित कार्य, पाषाणकूट, सत्कुलज कर्म, विख्यात शूरका
श्लाघ्यपद ( संग्राममें स्तुतिके योग्य ), यज्ञ और समस्त अग्निकार्य ।
सोमवारमें चन्द्रमाका उद्गम हो तो अथवा वह केन्द्रमें स्थित हो
भूषण, शंख, मुक्ता, पद्म, चांदी, जल, यज्ञ, ईख, भोजन, अंगना,
वृक्ष, क्षुप ( अखरोट आदिके वृक्ष ), अनूपधान्य ( जलप्रायदेश ), द्र
चित कार्य, अश्वक्रिया, शीतक्रिया, शृंगिद्वारा कर्षणीय कार्य ( खे
सेनापतिका कार्य, आक्रन्द, राजकार्य, सौभाग्य, निशाचरका कार्य,
वाले द्रव्य, मातंगपुष्प और वस्त्रका आरम्भ सिद्ध होता है. मंग
आकारादिका सर्व प्रकार कार्य भली भांतिसे सिद्ध होता है और
प्रवाल ( मूंगा ), आयुध, क्रूरपन, चोरी, उपद्रव. अटवी ( वन ) के
कार्य, सेनाधिकारकार्य और समस्त लाल फूलके वृक्ष व लालरंगके व
द्रव्यका कूट ( मरिचादि ), सर्प और फांसीसे कमाया हुआ धन है
ऐसे कुमार वैद्य शाक्य ( बुद्ध ) का और भिक्षुक ( संन्यासी ) का
वृत्ति करनेवाले, रेशमके वस्त्रके समस्त कार्य, शठता और दम्भके का
हैं. बुधकी लग्नमें या बुधके दिन हरितमणि, पृथ्वी और सुगन्धित

रेतमणिमहीसुगन्धीनि वस्त्राणि साधारणं नाटकं शास्त्रविज्ञान-
ाव्यानि सर्वाः कला युक्तयो मन्त्रधातुक्रियावादनैपुण्यपण्यव्रता
ागदूतास्तथायुष्यमायानृतस्नानह्रस्वानि दीर्घाणि मध्यानि च
छन्दतश्चण्डवृष्टिप्रपातानुकारीणि कार्याणि सिध्यन्ति सौम्यस्य
ग्रेऽह्नि वा ॥ ६१ ॥ सुरगुरुदिवसे कनकं रजतं तुरगाः करिणो
षभा भिषगोषधयः। द्विजपितृसुरकार्यपुरःस्थितधर्मनिवारणचा-
रभूषणभूपतयः। विबुधभवनधर्मसमाश्रयमङ्गलशास्त्रमनोज्ञबलप्र-
त्यगिरः। व्रतहवनधनानि च सिद्धिकराणि तथा रुचिराणि च
र्णकदण्डकवत् ॥ ६२ ॥ भृगुसुतदिवसे च चित्रवस्त्रवृष्यवेश्यका-
मनीविलासहासयौवनोपभोगरम्यभमयः। स्फटिकरजतमन्मथो-
चारवाहनेक्षुशारदप्रकारगोवणिक्कृषीवलौषधाम्बुजानि च। सवि-
सुतदिने च कारयेन्महिष्यजोष्ट्रकृष्णलोहदासवृद्धनीचकर्मपक्षि-
ौरपाक्षिकान्। च्युतविनयविशीर्णभाण्डहस्त्यपेक्षविघ्नकारणानि
ान्यथा न साधयेत् समुद्रगोऽप्यपां कणम् ॥ ६३ ॥ विपुलामपि

---

ार्य साधारण नाटक, विज्ञान, शास्त्र, काव्य, समस्त कला युक्ति, मंत्रकार्य धातु-
ार्य, झगडा, निपुणता, पुण्य, चण्डवृष्टिप्रपात (अर्थात् अत्यन्त वृष्टिपातका) व्रत,
ोग, दूत, आयुष्करकार्य, माया, झूंठ, स्नान, ह्रस्व, दीर्घ, छन्द और समस्त अनु-
रणकारी कार्य सिद्ध होते हैं ॥६१॥ बृहस्पतिवारको सुवर्ण, चांदी, घोडा, हाथी,
षभ, वैद्य व औषध समस्त कार्य, ब्राह्मण, पितृ, देवगण, पुरवासी, धर्म-निषेध,
ामर, भूषण और राजाके कार्य, देवालय, धर्मसमाश्रय कार्य, मंगलकारी शास्त्र,
नमाने बल, देवकार्य और सत्यवाक्य, व्रत, होम और धनसम्बन्धी रुचिके कार्य
र्णदण्डक' वर्णसे मनोहर दंडके समान अर्थात् वर्णयुक्त लकडी जैसे मनोहर होती
, तैसे यह कार्य सिद्ध होते हैं ॥६२॥ शुक्रवारको वस्त्रोंका चीतना, वीर्यकारी
ौषधियोंका बनाना, वेश्या कामिनीका विलास, हास्य यौवनके भोगनेको रमणीक
ूमि, स्फटिक और चांदीके मन्मथसम्बन्धी द्रव्य, वाहन, ईख, शारद प्रकार अर्थात्
ारदऋतुमें उत्पन्न हुए. धान्यादि, गो, वणिक, किसान, औषधि व जलसम्बन्धी कार्य
सिद्ध होते हैं. शनिवारको भैंस, छाग, ऊंट, काला लोहा, दास और वृद्धसम्बन्धी
ीच कर्म, पक्षी चोर और पाशके व्यवहारका कार्य और विनयच्युति, टूटा हुआ
ात्र, हाथीकी अपेक्षा रखनेवाले कार्य और समस्त विघ्नकारी कार्य सिद्ध होते हैं.
अन्यथा 'समुद्रग, (समुद्रभाण्ड) समुद्रमें गये हुए जलकणके समान सिद्ध नहीं
होते ॥६३॥ छन्दोंका प्रस्तार अत्यन्त 'विपुल' अर्थात् विस्तारवाला है उसमें उत्तम

बुद्धा छन्दोविचितिं भवति कार्यमेतावत् । श्रुतिसुख
ममाह वराहमिहिरोऽतः ॥ ६४ ॥

इतिश्रीवराह० बृ० ग्रहगोचराध्यायो नाम चतुरधिकशततमोऽध्[1]

## अथ पञ्चाधिकशततमोऽध्यायः ।

### नक्षत्रपुरुषव्रतम् ।

पादौ मूलं जंघे च रोहिणी तथाश्विन्यः । ऊरू
मथ गुह्य फल्गुनीयुग्मम् ॥ १ ॥ कटिरपि च कृत्तिका पार्श्
भवंति भद्रपदाः । कुक्षिस्था रेवत्यो विज्ञेयमुरोऽनुर
पृष्ठं विधिधनिष्ठां भुजौ विशाखां स्मृतौ करौ हस्तः
पुनर्वसुराश्लेषासंज्ञिताश्च नखाः ॥ ३ ॥ ग्रीवा ज्येष्ठा श्
पुष्यो मुखं द्विजाः स्वातिः । हसितं शतभिषगथ
मृगशिरो नेत्रे ॥ ४ ॥ चित्राललाटसंस्था शिरो भरण्यः शि
नक्षत्रपुरुषकोऽयंकर्तव्योरूपमिच्छद्भिः ॥ ५ ॥ चैत्रस्य बहुल

---

ज्ञान अर्थात् प्रस्तार भली भांति जाना रहनेमें यह कार्य अर्थात् छन्द
हो सकता है. इसी कारण वराहमिहिरने यह श्रवणसुखकारी वृत्तसंग्रह

इति श्रीवराहमिहिराचार्यविरचि० बृहत्संहितायांपश्चिमोत्तरदेशीयमुरा
पंडितबलदेवप्रसादमिश्रविरचितायां भाषाटीकायां चतुरधिकशततमो

नक्षत्रपुरुषके दोनों पांव मूल नक्षत्र, दोनों जांघ रोहिणी और
ऊरु पूर्वाषाढा व उत्तराषाढा, गुह्यदेश उत्तराफाल्गुनी और पूर्वाफ
कृत्तिका उन पुरुषकी कमर, उत्तराभाद्रपदा और पूर्वाभाद्रपदा दो
कोख और अनुराधाको छाती जानना चाहिये ॥ २ ॥ धनिष्ठाको
विशाखाको दोनों भुजा और हस्तको दोनों कर जानना चाहिये
हाथकी उँगलियें और हाथके नख आश्लेषा हैं ॥ ३ ॥ ज्येष्ठाको
श्रवण दोनों कान, पुष्य नक्षत्र मुख, स्वाति नक्षत्र दन्त, शतभिषा
मघा नासिका और मृगशिरा नेत्र हैं ॥ ४ ॥ चित्रा उनका कपाल,
और आर्द्रा उनके शिरके बाल हैं. सुंदरताके अभिलाषी मनुष्यों
नक्षत्रपुरुषको इस प्रकारसे गठन करे ॥ ५ ॥ चैत्रमासकी कृष्ण

---

[1] इतः प्रभृति ग्रन्थपरिसमाप्तिं यावदध्यायद्वयं कचिदादर्शेषु न दृश्यते टीकाकृता भ
स्वतं न वा व्याख्यातम् ।

लसंयुते चन्द्रे। उपवासःकर्तव्योविष्णुं सम्पूज्य धिष्ण्यं च॥६॥
श्राद्धते समाप्ते घृतचूर्णं सुवर्णयुतम्। विप्राय कालविदुषे सरत्न-
स्त्रं स्वशक्त्या वा॥ ७॥ अन्नैः क्षीरघृतोत्कटैः सहगुडैर्विप्रान्
मभ्यर्चयेद्द्यात्तेषु तथैव वस्त्ररजतं लावण्यमिच्छन्नरः। पादर्क्षा-
भृति क्रमादुपवसन्नङ्गर्क्षनामस्वपि कुर्यात्केशवपूजनं स्वविधिना
ष्ण्यस्य पूजां तथा॥ ८॥ प्रलम्बबाहुः पृथुपीनवक्षाः क्षपाक-
स्यः सितचारुदन्तः। गजेन्द्रगामी कमलायताक्षः स्त्रीचित्तहारी
मरतुल्यमूर्तिः॥ ९॥ शरदमलचूर्णचन्द्रद्युतिसदृशमुखी सरोज-
लनेत्रा। रुचिरदशना सुकर्णा भ्रमरोदरसन्निभैः केशैः॥ १०॥
रकोकिलसमवाणी ताम्रोष्ठी पद्मपत्रकरचरणा। स्तनभारानत-
ध्या प्रदक्षिणावर्तया नाभ्या॥ ११॥ कदलीकाण्डनिभोरूः
श्रोणी वरकुकुन्दरा सुभगा। सुश्लिष्टांगुलिपादा भवति प्रमदा

न्द्रमा मूल नक्षत्रसे युक्त हो तब विष्णु और सब नक्षत्रोंकी पूजा करके उपवास
रना चाहिये॥ ६॥ जब व्रत समाप्त हो जाय तब अपनी शक्तिके अनुसार
मयकी विद्या जाननेवाले ब्राह्मणको सुवर्णयुक्त घृतपूर्ण पात्र रत्नयुक्त वस्त्रके
थ दान करे॥ ७॥ लावण्यप्राप्तिकी इच्छा करनेवाला पुरुष दूध और घृतसे
क्त अन्न और गुणको दान करके ब्राह्मणोंको पूजे और इसी प्रकारसे उनको
ांदीके वस्त्र दान करे और नक्षत्रपुरुषके पांवके नक्षत्रसे आरम्भ करके क्रमानुसार
ास २ में उपवास करके उसके अंगवाले सब नक्षत्रोंमें अपनी विधिके अनुसार
ष्णु और उस नक्षत्रकी पूजा करे॥ ८॥ इस पूजाके करनेसे मनुष्य लम्बी
ाहोंवाला, चौडा दृढ छातीवाला, चन्द्रमाके समान वदन, मनोहर श्वेत रंगके दांत,
जेन्द्रके समान चाल, कमलदलके समान बडे नेत्र और कामदेवके समान मूर्ति
ारण करके स्त्रीके चित्तको हरण कर सकता है॥ ९॥ स्त्रियां इस व्रतको करें तो
ारत्कालके निर्मल पूर्ण चन्द्रमाकी द्युतिके समान द्युतिमान् मुख, कमलदलके
मान बडे नेत्रवाली, सुन्दर दांत, शोभायमान कर्ण, मस्तकपर भ्रमरके उदरके
मान काले केशवाली॥ १०॥ नरकोकिलके समान मीठीवाणी बोलनेवाली
ांबेके समान अधरोंकी लालीसे युक्त, कमलपत्रके समान कोमल हाथवाली,
ऐसेही पांवोंसे युक्त, स्तनोंके बोझसे कुछएक मध्यमें झुकी हुई, गहरी और गोल
नाभिवाली॥ ११॥ केलेके खंभके समान ऊरुवाली, सुन्दर नितम्बवाली, नित-
म्बके सुन्दर कूप हैं जिसके सुभग और सुश्लिष्ट उंगलियोंदार जिसके पांव होते
हैं॥ १२॥ जितने दिनतक नक्षत्रमाला अपनी दीप्तिसे इस लोकको शोभायमान

मनुष्यो वा ॥ १२ ॥ यावन्नक्षत्रमाला विचरति गगने भू
भासा तावन्नक्षत्रभूतो विचरति सह तैर्ब्रह्मणोऽह्नोऽवशेषम् ।
चक्रवर्ती भवति हि मतिमांस्तत्क्षणाच्चापि भूयः संसारे ज
भवति नरपतिर्ब्राह्मणो वा धनाढ्यः ॥ १३ ॥ मृगशीर्षाद्य
वनारायणमाधवाः सगोविन्दाः । विष्णुमधुसूदनाख्यौ ि
वामनश्चैव ॥ १४ ॥ श्रीधरनामा तस्मात् सहृषीकेशश्च
भश्च । दामोदर इत्येते मासाः प्रोक्ता यथासंख्यम् ॥ १५
नाम समुपोषितो नरो द्वादशीषु विधिवत् प्रकीर्तयन्
समभिपूज्य तत्पदं याति यत्र नहि जन्मजं भयम् ॥ १

इति श्रीवराहमिहिरकृता० बृहत्संहितायां नक्षत्रपुरुषव्रतं नाम पञ्चाधिकशततमोऽध्यायः ॥ १०५ ॥

## अथ षडधिकशततमोऽध्यायः ।

### उपसंहारः ।

ज्योतिःशास्त्रसमुद्रं प्रमथ्य मतिमन्दराद्रिणाथ मया ।
स्यालोककरः शास्त्रशशाङ्कः समुत्क्षिप्तः ॥ १ ॥ पूर्वाचा
नोत्सृष्टाः कुर्वता मया शास्त्रम् । तानवलोक्येदं च प्रयतध्वं

---

करती हुई आकाशमें विचरण करती है, वह उतने दिनतक अर्थात् कल्प
तक नक्षत्र होकर इस व्रतका करनेवाला पुरुष आकाशमें विचरण करता
मतिमान् दूसरे कल्पके आरम्भमें चक्रवर्ती राजा होता है ॥ १३ ॥ मृ
( अगहन आदि ) समस्त मासोंमें क्रमानुसार केशव, नारायण, माधव,
विष्णु, मधुसूदन, त्रिविक्रम, वामन ॥ १४ ॥ श्रीधर, हृषीकेश, पद्मन
दामोदर इन समस्त नामोंसे विष्णुजीकी पूजा करे ॥ १५ ॥ जो मनुष्य
दिन विधिवत् उपवास करके महीनेके नामका ( जिस मासमें विष्णुजं
नाम हो ) कीर्त्तन करते २ केशवकी पूजा करे तो वह उनका पद ( के
को प्राप्त होता है. उस पदके प्राप्त कर लेनेसे फिर जन्मनेका भय नहीं रहता

इति श्रीवराहमिहिराचार्यविरचितायां बृहत्सं० पश्चिमोत्तरदेशीयमुरादाबादव
पंडितबलदेवप्रसादमिश्रविरचितायां भाषाटीकायां पञ्चाधिकशततमोऽध्यायः ।

मैंने बुद्धिरूप मंदरपर्वतद्वारा ज्योतिषशास्त्ररूप समुद्रको भली भाँतिसे म
संसारमें प्रकाश करनेवाला शास्त्ररूपी चन्द्रमा निकाला है ॥ १ ॥ मैंने इ

सुजनाः॥२॥अथवा भृशमाप सुजनः प्रथयतिदोषार्णवाद्गुणं
नीचस्तद्विपरीतः प्रकृतिरियं साध्वसाधूनाम् ॥३॥ दुर्जनहुत
काव्यसुवर्णविशुद्धमायाति। श्रावयितव्यं तस्माद्दुष्टजनस्य प्र
॥४॥ ग्रन्थस्य यत् प्रचरतोऽस्य विनाशमेति लेख्याद्बहुश्रुतसु
गमक्रमेण। यद्वा मया कुकृतमल्पमिहाकृतं वा कार्यं तदत्र
परिहृत्य रागम्॥५॥ दिनकरमुनिगुरुचरणप्रणिपातकृतप्रसा
नेदम्। शास्त्रमुपसंगृहीतं नमोऽस्तु पूर्वप्रणेतृभ्यः॥६॥इत्युपसं

शास्त्रोपनयः पूर्वं सांवत्सरसूत्रमर्कचारश्च। शशिराहुभौ
गुरुसितमन्दशिखिग्रहाणां च ॥ १ ॥ चारश्चागस्त्यमुनेः
णांच कूर्मयोगश्च। नक्षत्राणांव्यूहोग्रहभक्तिर्ग्रहविमर्दश्च
ग्रहशशियोगः सम्यग्गृहवर्षफलं ग्रहाणां चाशृंगाटसंहि
मेघानां गर्भधारणं चैव ॥ २ ॥ धारणवर्षणरोहिणिवायव्य
भाद्रपदयोगाः। क्षणवृष्टिःकुसुमलताःसन्ध्याचिह्नं दिशां दा

---

बनानेमें पूर्वकालीन आचार्यलोगोंके ग्रंथोंको छोडा नहीं है, वरन ज्योति
सब शास्त्रोंको देखकर यह ग्रंथ बनाया है, हे सुजनगण ! इच्छाके साथ श
यत्न प्रगट कीजिये ॥२॥ या सुजन पुरुष तो दोषरूप समुद्रमें साधारणस
देखते हैं तो उसकी अत्यन्त सुख्याति करते हैं, परंतु नीच आदमियोंका
इससे विपरीत है, यही साधु और असाधुके स्वभावका लक्षण है ॥ ३ ॥
सुवर्ण दुर्जनरूप अग्निसे तपाये जानेपर ही शुद्धिको प्राप्त होता है, इसी
यह ग्रंथ यत्नके साथ दुर्जन मनुष्योंको श्रवण कराना उचित है ॥४॥ इस
न्मुख ग्रंथमें लिखनेके दोषसे जो अंग रह जाय सो पढे हुएके मुखसे भ
जानकर शुद्ध कर लें अथवा इस ग्रंथमें मैंने जो सामान्यभी कुकृत (प्रमाद
हुआ भ्रम ) किया है, हे विद्वद्वर्ग ! तिसपर कुछ ध्यान न देकर इस ग्रंथमें
प्रगट कीजिये ॥ ५ ॥ सूर्यभगवान्, मुनिगण और गुरुजीके चरणोंमें प्रण
प्रसन्नमतिवाला होकर मैंने इस शास्त्रका संग्रह किया है. इस समय ( अब
चार्योंको नमस्कार करता हू ॥ ६ ॥ इति उपसंहार ।

पहले शास्त्रोपनयन, फिर संवत्सरसूत्र, सूर्य, चन्द्र, राहु, मंगल, बुध, इ
और केतु इन ग्रहोंका चार (भ्रमण ), अगस्त्यचार, सप्तर्षिचार, कूर्मयो
त्रोंको व्यूह, ग्रहभक्ति, ग्रहविमर्दन, ग्रहशशियोग, ग्रहवर्षफल, गृहशृङ्गाटक
गर्भ, गर्भधारण, वर्षण, रोहिणी, स्वाती, आषाढी और भाद्रपदयोग,
कुसुमलता, सन्ध्या, दिग्दाह, भूमिका कांपना, उल्का और परिवेषके लक्षण,

भूकम्पोल्कापरिवेषलक्षणं शक्रचापखपुरं च । प्रतिसूर्यौ
सस्यद्रव्यार्घकाण्डं च ॥ ५ ॥ इन्द्रध्वजनीराजनखञ्जनको
र्हिचित्रं च । पुष्याभिषेकपट्टप्रमाणमसिलक्षणं वास्तु ॥ ६
कार्गलमारामिकममरालयलक्षणं कुशिललेपः । प्रतिमा व
सुरभवनानां प्रतिष्ठा च ॥ ७ ॥ चिह्नं गवामथ शुनां कुक्कु
जपुरुषचिह्नं च । पञ्चमनुष्यविभागः स्त्रीचिह्नं वस्त्रविच्छेदः ।
चामरदण्डपरीक्षा स्त्रीस्तोत्रंचापि सुभगकरणं च । कान्दर्पिका
नपुंस्त्रीकाध्यायशयनविधिः ॥ ९ ॥ वज्रपरीक्षा मौक्तिकलक्ष
पद्मरागमरकतयोः । दीपस्य लक्षणं दन्तधावनं शाकुनं
॥ १० ॥ अन्तरचक्रं विरुतं श्वचेष्टितं विरुतमथ शिवा
चरितं मृगाश्वकरिणां वायसविद्योत्तरं च ततः ॥ ११ ॥ पाके
त्रगुणास्तिथिकरणगुणाःसधिष्ण्यजन्मगुणाः । गोचरस्तथा
कथितो नक्षत्रपुरुषश्च ॥ १२ ॥ शतमिदमध्यायानामनुपरि
क्रमादनुक्रान्तम् । अथ श्लोकसहस्राण्याबद्धा न्यूनचत्वारि
इति ग्रंथानुक्रमणिका ॥ इति श्रीवराहमि०बृहत्सं०उपसंहारे
षडधिकशततमोऽध्यायः ॥ १०६ ॥ इति वाराहीसं० सम

गन्धर्वनगर, प्रतिसूर्य, निर्घात, सस्यकाण्ड, द्रव्यकाण्ड, अर्घकाण्ड, इ
नीराजन, खञ्जनलक्षण, उत्पात, मयूरचित्रक, पुष्पाभिषेक, पट्टप्रमाण, अ
वास्तुलक्षण, उदकार्गल, आराम, देवालयलक्षण, वज्रलेप, प्रतिमालक्षण, व
देवता और देवालयोंकी प्रतिष्ठा, गौ, कुत्ते, कछुए, बकरे, पुरुष, पंचम
स्त्रीवस्त्रच्छेद, चामरदंड और भद्रका लक्षण, स्त्रीप्रशंसा, सुभगकरण, का
अनुलेपन, स्त्री और पुरुषसंयोग, शय्यालक्षण, वज्रपरीक्षा, मौक्तिकलक्षण,
लक्षण, मरकतलक्षण, दीपलक्षण, दन्तधावन, शाकुनमिश्रण, अन्तरचक्र,
विरुत, कुक्कुटचेष्टित, मृगचरित, अश्वचरित, हस्तिचरित, वायसविद्या, उत्त
पाक, नक्षत्रगुण, तिथि और करणगुण, नक्षत्रजातक, ग्रहोंका गोचरफ
नक्षत्र-पुरुषव्रत यह सब विषय इसमें कहे गये हैं. इस ग्रन्थमें एक शत अ
जो परिपाटीके क्रमसे लिखे हैं, सब अध्यायोंमें क्रमसे सर्व समेत ( प्रायः
कम हजार श्लोक लिखे हैं. [ वातचक्र रजोलक्षण आदि इस प्रकार छः अ
अनुक्रमणिकाके हैं सो उपरोक्त हिसाबमें नहीं लगाये हैं]॥ १-१३॥इतिग्रंथानुक्र

इति श्रीवराहमिहिराचार्यविरचितायां बृहत्संहितायां पश्चिमोत्तरदेशीयमुरादाब
-स्तव्य-पंडितबलदेवप्रसादमिश्रविरचितायां भाषाटीकायांषडधिकशततमोऽध्यायः

इति भाषाटीकासहिता वाराहीसंहिता समाप्ता ।

॥ श्रीः ॥

पौषमास पावन परम, दिवसनाथको वार ।
शुक्ला सुभग त्रयोदशी, तिथि जानो निरधार ॥ १
उन्नीससौ बावन वरष, विक्रमसंवत मान ।
कियो ग्रंथ भाषा ललित, अपनावहु जन जान ॥
सब शुभदायक श्रेष्ठ अति, सेठ शिरोमणि धीर ।
अति उदार अनुपम चरित, जपत सदा रघुवीर ॥
कृष्णदास-सुत वैश्यवर, गंगाविष्णु महान ।
तिन आज्ञासों हौं करी, टीका अतिसुखदान ॥ ४
सर्व सत्व या ग्रंथके, दिये यंत्रपति हाथ ।
याहि कोउ छापै नहीं, कहुं नाय निज माथ ॥ ५
गौरीपति गिरिजासुवन, चरणकमल हिय लाय ।
कृष्णप्रफुल्ल वदन पदम, वार वार शिर नाय ॥ ६
विनवत हौं गुनियन निकट, अजहुँ बहोरि बहोरि
भूल चूक होइ हैं बहुत, दीजो मोहिं न खोरि ॥ ७
पितु माताको नाय शिर, ज्येष्ठ भ्रात शिर नाय ।
विनय यही मो दासकी, सुरति बिसर जिन जाय
दीनदयालपुरा शुभग, नगर मुरादाबाद ।
वसत रामगंगा निकट, हौं बलदेव प्रसाद ॥ ९ ॥

## १०४ अध्यायका परिशिष्ट ।

### छन्दोविज्ञान.

भली भांतिसे लघुगुरुविन्यास करनेका नाम छन्द है । छंद दो प्रकार और पद्य । जिसके चार चरण हों वह पद्य और इससे भिन्न गद्य है । जाति नामक दो प्रकारके पद्य हैं । जिसमें अक्षरोंकी संख्या नियत हो और जो मात्रासे घटित हो वह जाति है । वृत्त तीन प्रकारके हैं—सम, अर्धसम । जिसके चारों चरणोंमें बराबर अक्षर हों, वही समवृत्त है, जिस और तीसरा चरण और दूसरा व चौथा चरण समान हो, वही अर्द्धसम जिसके चारों चरण अलग २ हों उसको ही विषमवृत्त कहते हैं ।

गुरु-आ, ई, ऊ, ॠ, ए, ऐ, ओ, औ, अं, अः यह वर्ण हैं; इन और संयुक्त वर्णका पूर्ववर्ण गुरु और पादान्त वर्ण विकल्पसे गुरु

लघु-गुरुभिन्न वर्ण ही लघु वा ह्रस्व है ।

यति-जीभका विश्राम अर्थात् थामनेका-स्थान यति है ।

मात्रा-ह्रस्वर्ण एकमात्र, गुरुवर्ण द्विमात्र और प्लुतवर्ण त्रिमात्र

गण-वृत्तमें जो गण होता है सो तीन २ वर्णोंमें होता है, ज होता है सो चार २ मात्राका होता है । यथा,-तीन गुरुसे मगण नगण होता है । भ-आदिगुरु; य-आदिलघु, ज-मध्यगुरु, र-मध्य गुरु, त-अन्त्यलघु, ग-एकगुरु और ल-एक लघु । हम गुरु चि लघु चिह्न ( १ ) देकर बतावेंगे ।

यथा,-म २२२; न-१११-; भ २११; य-१२२; ज-१२१; ११२; त-२२१, ग-२ और ल-१ ।

इन गणोंमें म, स, ज, भ यह चार अर्थात् सर्वगुरु, अन्त्यगुरु, आदिगुरु, यह चार हैं । और सर्वलघु = सर्वसमेत यह पांच आते हैं । परन्तु पहले जैसे प्रत्येक गण ३ अक्षरोंसे हुआ है, सो होगा, बस इतनाही भेद है । तिनके चिह्न क्रमानुसार यथा-

( मात्रावृत्त होनेसे ) ( २२ ) ( ११२ ) ( १२१ ) ( २११ )

ग्रन्थकारने क्रमशःजो छन्द लिखे हैं श्लोकांक देकर अब उनके लक्ष

२-३ । इस अध्यायमें-पहले छन्दका नाम कहनेमें ग्रन्थकार क्षमन्त्वार्याः" यह कहकर 'मुखचपला' आर्याका नाम लिखा पहले आर्याके लक्षणही कहे जाते हैं ।

आर्या-जिस छन्दमें सब ५७ मात्रा अर्थात् १४। सवा चौदह ग है । तिसके प्रथमार्द्धमें ३० मात्रा ( ७॥ गण ) हों और द्वितीयार्द्ध परन्तु साढे सात गण हों । ( इस गणके गिननेसे द्वितीयार्द्धका छ अर्थात् एकलघुही षष्ठ गण होगा ) ।

आर्यामें अयुग्मगण १ । ३ । ५ । ७ मध्यगुरु (ज) नहीं इच्छाके अनुसार होंगे, परंतु प्रथमार्द्धमें, छठा गण ( ज ) मध्यगु सर्व लघु हो सकता है ।

आर्याके नौ भेद हैं । १ पथ्या, २ विपुला, ३ चपला, ४ मुख चपला, ६ गीति, ७ उपगीति, ८ उद्गीति, ९ आर्यागीति ।

पथ्या-जिसके प्रथमार्द्ध और द्वितीयार्द्धके मध्य ३ गणोंमें पाद हो वही पथ्या है ।

विपुला-जिसके मध्य तीन गणोंमें पाद हो और यति न हो वही विपुला है।

चपला-जिसके दोनों अर्द्धोंमें द्वितीय और चतुर्थगण (ज) गुरु मध्यमें हो ही चपला है।

मुखचपला-चपलाके लक्षणसे युक्त प्रथमार्द्ध होनेसे मुखचपला आर्या होती है।

जघनचपला-दूसरा अर्द्ध चपलाके लक्षणसे युक्त होनेपर जघनचपला आर्या ोती है।

गीति-आर्याके आधे अर्द्धके तुल्य द्वितीयार्द्ध होनेसे गीति आर्या होती है।

उपगीति-आर्याके अंतार्द्धके तुल्य प्रथमार्द्ध होनेसे उपगीति होती है।

उद्गीति-जिस आर्याका द्वितीयार्द्धके तुल्य प्रथमार्द्ध और प्रथमार्द्धके तुल्य तीयार्द्ध हो अर्थात् प्रथमार्द्धमें २७ मात्रा और द्वितीयार्द्धमें ३० मात्रा होती उद्गीति है।

आर्यागीति-जिसके पूर्वार्द्ध और परार्द्धमें आठवाँ गण चतुर्मात्र होता अर्थात् ३२ मात्रा करके ६४ मात्रामें पूर्ण हो सो ही आर्यागीति है।

४ शार्दूलविक्रीडित,-म स ज स त त ग-१२, ७ यति । २ २ २, १ १ २, २ १, १ १ २, २ २ १, २ २ १, २।

५ स्रग्धरा;-म र भ न य य य-७, ७, ७ यति।

६ सुवदना, भ र भ न य भ ल ग--७, ७, ६ यति।

७ सुवृत्ता वा मेघविस्फूर्जिता,-य म न स र र ग, ६, ६, ७ यति।

८ शिखरिणी,-य म न स भ ल ग-६, ११ यति।

९ मन्दाक्रांता,-म भ न त त ग ग-६, ७ यति।

१० वृषभचरित वा हरिणी,-न स म र स ल ग-६, ४, ७ यति।

११; १२ उपेन्द्रवज्रा,-ज त ज ग ग।

१३ प्रसभ,-न न र ल ग-इसका दूसरा नाम भद्रिका है।

१४ मालती,-न ज ज र।

१५ अपरवक्त्र,-१। ३ चरणमें-न न र ल ग, २। ४ पादमें न ज ज र।

१६ विलम्बितगति,-ज स ज स य ल ग-८, ९ यति। इसका दूसरा नाम पृथ्वी है।

७ पुष्पिताग्रा,-१ पादमें न न र ज, २। ४ पादमें न ज ज र ग।

८ इंद्रवंशा,-त त ज र।

९ स्वागता,-र न भ ग ग।

० द्रुतपद,-न भ भ र। इसका दूसरा नाम द्रुतविलम्बित है।

२१ रुचिरा,–ज भ स ज ग–४, ९ यति ।

२२ प्रहर्षिणी,–म न ज र त–३, १० यति ।

२३ दोधक,–भ भ भ ग ग ।

२४ मालिनी,–न न म य य–८, ७ यति

२५ भ्रमरविलसित,–म ग न न ग ।

२६ मत्तमयूर,–म त य स ग–४, ९ यति ।

२७ मणिगुणनिकर,–न न न न न–८, ७ यति ।

२८ हरिणप्लुता,–यह द्रुतविलम्बितके समान है. परन्तु चरणका सबसे पहला अक्षर हीन होना चाहिये ।

२९ ललितपदा,–न ज ज य । इसका दूसरा नाम तामरस

३० शालिनी,–म त त ग–४, ७ यति ।

३१ रथोद्धता,–र न र ल ग ।

३२ विलासिनी,–न ज भ ज ल ग ।

३३ वसन्ततिलक,–त भ ज ज ग ग–कालिदासके मतसे ।

३४ अनवसित–न य भ ग ग ।

३५ लक्ष्मीवती,–त भ स ज ग ।

३६ प्रमिताक्षरा–स ज स स ।

३७ स्थिर,–ज ल ग । इसका दूसरा नाम प्रमाणिका है ।

३८ तोटक,–स स स स. । कालिदासके मतसे ९ । ३ यति

३९ वंशपत्रपतित,–भ र न भ न ल ग–१०, ७ यति ।

४० धीरललित,–भ र न र न ग ।

४१ भुजङ्गप्रयात,–य य य य ।

४२ श्रीपुट,–न न म य–८, ४ यति ।

४३ वैश्वदेवी,–म म य य–५, ७ यति ।

४४ ऊर्मिमाला,–भ भ त ग ग । इसका दूसरा नाम वातोर्मि

४५ मेघवितान,–स स स ग ।

४६ भुजङ्गविजृम्भित,–म म त न न न र स ल ग–८, १

४७ उद्गता,–प्रथम पादमें स ज स ल, दूसरे पादमें न स भ न ज ल ग, चतुर्थ पादमें–स ज स ज ग । ( यही विषमवृ

५२ नर्कुटक,–न ज भ ज ज ल ग–७, १० यति । दू

५३ विलास–उपजाति,–अलौकिक प्रयोग । जिसके च छन्द नहीं होता सोही उपजाति है ।

५६ वक्त्र,-जिसके प्रत्येक चरणमें आठ अक्षर हों, आदिके अक्षरसे लेकर नगण और सगण न हों और अक्षरके पीछे यगण हो, और (अक्षरका नियम नहीं) सोही वक्त्र है।

५९ वैतालीय,-यही मात्रावृत्त है। जिसके प्रथम और तीसरे पादमें १४ चौदह मात्रा और द्वितीय और चतुर्थ पादमें १६ मात्रा होती हैं, यही वैतालीय है। परन्तु इसमें विशेषता यह है कि इसकी मात्रामें केवल लघु या केवल गुरु होकर मिश्र होंगी और समस्त युग्म मात्रा पराश्रिता नहीं होंगी, अर्थात् ३।५।७ इत्यादि मात्रा युक्तवर्ण होकर पूर्वमात्राकी गुरु न करेंगी और इसके चरणके पीछे लघु और गगण अवश्य ही रखना चाहिये।

६० औपच्छन्दसिक;-वैतालीय छन्दके पीछे एक अधिक गुरुवर्ण लगा देनेसे औपच्छन्दासिक नामक वृत्त होता है

६१ चण्डवृष्टिप्रयात, (दण्डकभेद) २७ अक्षरका रहना दंडकका साधारण नियम है, तिसमें दो नगण और उसके पीछे सात रगण होतें हैं। इस प्रकार गण रखनेके पीछे इच्छाके अनुसार रगण रखनेसे भी चण्डवृष्टिप्रयात दंडक होगा इसमें कितने अक्षर हों, इसका कोई नियम नहीं है (इस श्लोकके प्रत्येक चरणमें १०२ अक्षर हैं। दंडक एक प्रकारका इच्छानुसारी छन्द है।

६२ वर्णदंडका,-न न भ भ भ भ भ भ भ ग।

६३ समुद्रदण्डक,-न न र ज र ज र ज र ज र ल ग।

अब छन्दोविचिति अर्थात् प्रस्तारका विषय संक्षेपसे कहा जाता है।

प्रस्तार, नष्ट, उद्दिष्ट, एकद्व्यादिलगाक्रिया, संख्या और अध्वयोग, यह छः छन्दकी मूल हैं।

१ प्रस्तार-क्रमानुसार लघु और गुरु वर्णके विन्याससे छन्दवृद्धि करनेका नाम प्रस्तार है अर्थात् यह बतलाना कि प्रति चरणमें कितने अक्षर हों, किंतु लघुगुरुके रखनेसे उतने अक्षरोंका चरण छन्द कितने प्रकारका हो सकता है, यह ज्ञान जिससे होके हो उसका ही नाम प्रस्तार है।

उसका नियम यह है कि चरणमें जितने अक्षर हों पहले उतने ही गुरु चिह्न लिखे २ हों। तदुपरान्त पहले जो गुरु हो, तिसके नीचे एक लघुचिह्न रक्खे और उपर गुरु वा लघु जिसके पीछे जो है, सबको ठीक वैसेही रक्खे। फिर उससे नीचेकी पंक्तिमें एक लघु चिह्न दे, फिर ऊपरके समान चिह्न देने चाहिये। ऐसे ही दिये हुए लघु चिह्नके पहले वर्ण न हो (जिसके नीचे चिह्न हो उसके पहले) जितने गुरु चिह्न ऊपरके भागमें थे, उतने गुरुचिह्न देने चाहिये। इसके उपरांत फिर

प्रथम गुरुके नीचे ऐसे ही लघुचिन्ह देकर ऐसे ही परवर्ती चिन्ह
जबतक समस्त लघुचिन्ह न रक्खे जाँय, तबतक इसी प्रकार
तदुपरांत जितने प्रकार हुए हैं, उतनेही भेद होंगे । यथा;-

त्र्यक्षरपाद-छंद तीन गुरुचिन्ह ·२२२। इसके पहले गुरुके
देकर पादको उचित रीतिसे सब चिन्ह लगाओ । १२२ । इ
( २ के ) नीचे एक लघु रखकर पीछेके ऊपरके समान स्थाप
प्रथम स्थान खाली है, इसके लिये उसके स्थानमें एक गुरु र
प्रकारके सर्व लघुचिह्न होनेतक साधन करो । यथा :-

१ म-२२२-म गण
२ य-१२२-य गण
३ य-२१२- र गण
४ थं-११२-स गण
५ म-२२१-त गण
६ ष्ठ-१२१-ज गण
७ म-२११-भ गण
८ म-१११-न गण

इस प्रकार प्रस्तार काटकर छंदभेद जानना हो तो भूल
सम्भावना है, उसका सहज उपाय यह है कि जितने अक्षरवाल
प्रथम अक्षरसे उत्तरोत्तर दूने २ अंक उसके ऊपर रक्खे, उस
दूना करनेसे जो हो उतने प्रकारके भेद हों । यथा,-त्र्यक्षर
अंक चार है । इसको दूना करनेसे आठ हुए कारण त्र्यक्षरवृ
भेद होंगे । परन्तु कितने गुरु वा लघुयुक्त कितने भेद होंगे, य
भास्कराचार्यकृत लीलावतीके " एकाद्येकोत्तरा अंका व्यस्ता भ
इत्यादि नियमके अनुसार अंक करके जाने । अत्यंत विस्तार
स्तका यहाँपर वर्णन नहीं किया । और मेरु, खण्डमेरु वा पता
ज्ञान होता है, किंतु-सो भी अत्यन्त विस्तृत है, इस कारण ना

२ नष्ट-जो कोई पूछे कि इतने अक्षरयुक्त चरण छन्दके इत
किस प्रकार लघुगुरु विशिष्ट हुए, जिसके द्वारा उसका उत्तर ज
नष्ट है ।

इसका नियम यथा,--जितनी संख्या कहे, वह अंक सम २
१० इत्यादि हो, तो प्रथम एक लघुचिन्ह रक्खे । फिर इस
वह भी सम हो तो फिर लघु, तिसके आधे अंक सम हों तो भ

विषम अर्थात् १।३।५।७ इत्यादि हों तो गुरुचिह्न रक्खें। फिर इन विषम अंकमें १ योग मिलाकर उसका आधा करे, वहभी जो विषम हो तो गुरु, और सम हो तो लघुचिह्न रक्खे। जबतक चरणके परिणामके अक्षर पूर्ण न हों, तबतकही ऐसा करे.

यथा,–त्र्यक्षरावृत्तिकी ४ र्थ संख्या कैसी है, इस समय ४ सम अंक, इसलिये लघु, चारके आधे २ यहभी सम है, और एक लघु है। दोका आधा १ यह विषम है। बस १ गुरु हुआ। इस प्रकार १ १ २ यह हुआ। यही त्र्यक्षरावृत्तिका चौथा भेद है और जो कोई कहे कि सातवां किस प्रकारका है ? तब ७ अयुग्म, इस कारण एक गुरु; उसमें १ मिलानेसे ८ होते हैं, उसका आधा ४ सम हुआ, इस लिये १ लघु, उसका आधा दो सम हुआ, इस कारण और एक लघु, यह सातवां भेद हुआ–२११.

उद्दिष्ट–जो कोई कहे कि इस प्रकार लघुगुरुयुक्त चरण इतने संख्याके अक्षरयुक्त चरणछन्दके कितने भेद हैं ? जिसके द्वारा वह संख्या जानी जाती है सोही उद्दिष्ट है। इसका नियम यही है उस छन्दके चरणमें जितने अक्षर हैं, उसके ऊपरही उत्तरोत्तर दूने २ अंक रक्खे। उसके उपरान्त उन नीचेके समस्त लघु चिह्नोंके ऊपर जितने अंक हैं सबको जोडे। फिर उस समष्टिमें एक मिलाकर जो कुछ हो उस छन्दके उतने संख्याके प्रस्तारमें ऐसे लघुगुरुचिह्न मिलेंगे।

यथा–त्र्यक्षरावृत्ति १ १ २ इस प्रकारके छन्दका कितना प्रस्तार है ? इसके प्रथमसे लेकर दुगुने अंक १ २ ४ इत्यादि रक्खे। फिर पहले दो लघुके ऊपरवाले अंकोंके जोडनेसे ३ होते हैं, उसमें एक मिलानेसे ४ होते हैं इसलिये जाना गया कि, वह त्र्यक्षरावृत्तिका ४ र्थ भेद है, इत्यादि।

एकद्व्यादिलगक्रिया, संख्या और अध्वयोग और मात्राप्रस्तार, मात्रामेरु, मेरु, खण्डमेरु और पताका आदि छन्दःशास्त्रका विचित्रतायुक्त वृत्तान्त समझना हो तो समस्त छन्दःशास्त्रका अनुवाद करना पडे और इस अनुवादकी वेदपाठियोंको अत्यन्त आवश्यकता है, सर्व साधारणको विशेष आवश्यकता नहीं। बस यह समझकर और विस्तारके भयसे यहांपर अधिक लिखना उचित नहीं समझा।

—बलदेवप्रसाद मिश्र.

॥ श्रीः ॥

# नवीन संस्करण



शास्त्रामृत पिपासुओ !

भारतवर्षके समस्त शास्त्रोंमें ज्योतिषशास्त्र बड़ा अत्यद्भुत श
के आधारपर अखिल संसारके विद्वान् भूत भविष्य और वर्तमा
दूसरे शब्दोंमें हम यह भी कह सकते हैं कि, संस्कृत साहित्य भंड
एक ऐसा अनुपम जाज्वल्यमान हीरा है कि, जिसके प्रकाशमें ह
महर्षियोंने तपोवनोंके पावन कुटीरोंमें बैठकर न केवल अपने
तथा आत्मप्रकाशमय बनाया अपितु सर्व विश्वको कृतार्थ
कर देनेकेलियेभी कोई कसर उठा न रखी । यद्यपि ज्योतिष
ही ऐसा परमरोचक चमत्कृतिपूर्ण और अखिल जनमन आकर्ष
अति दुरूह गंभीर शास्त्र सागरके अन्तस्तलको छान डालनेका
कोही प्राप्त है । सेतुके तैयार होजानेपर तो सब सेना समुद्र पार
सेतु बांधनाही तो काम था ।

यहां यह कहनेकी आवश्यकता नहीं कि, आदिकालमें
सृष्टिके आरंभमें वेदको चतुर्धा विभक्त किया, तदनुसार उसके
रचना हुई । यथा—शिक्षा, कल्प, व्याकरण, निरूक्त छन्दस् अ
कहना न होगा कि इनमें प्रत्यक्ष चमत्कारी होनेके कारण सर्व
यह प्रस्तुतशास्त्रही शिरोमणि माना गया ( प्रत्यक्षं ज्योतिषं शा

तथाच "यथा शिखा मयूराणां, नागानां मणयो य
तद्वद्वेदांग शास्त्राणां, ज्योतिषं मूर्धनि स्थितम् ॥

खेदका विषय है कि वर्तमान कालीन हीन परिस्थितके का
विद्याका यथोचित आदर नहीं हो रहा है । यद्यपि हमारे साहि
वारिधि पं. ज्वालाप्रसादजी मिश्र, पं. कन्हैयालालजी मिश्र, पं. श्य
पं. ईश्वरीप्रसादजी पाण्डेय आदि महानुभाव विद्वानोंने अपने अ
इस अगम्य रत्नाकर के दुष्प्राप्य रत्नोंको टीकाओं और व्याख
तथा सुगम्य बना दिया । जिनके अध्ययनसे उन प्राचीन ग्रन
सकता है ।

इसी उद्देश्य को लेकर श्रीयुत विद्वद्वर श्रीवराह मिहिराचार्य० प्रणीत "वाराही-
हेता" की बड़ीही सरल चित्ताकर्षणी टीका ज्योतिषशास्त्रके ज्ञाता पूज्य पितृव्य
बलदेवप्रसादजी मिश्रकी यशस्वी लेखनी द्वारा हुई। यों तो मिश्रजी के विविध
यक अनेक ग्रन्थोंका निर्माण और अनुवाद विख्यात है ही, परन्तु प्रस्तुत
तकमें आपका बड़ा परिश्रम हुआ है। आपने बड़ी खोजके साथ ज्योतिषशास्त्रका
हास, श्रीवराह मिहिराचार्य के जीवन के साथ साथ उनसे संबंधित जगत् प्रसिद्ध
वीर विक्रमादित्य संबंधी परमोज्वल वैचित्र्योंका भी दिग्दर्शन कराया है,
नको आज २००९ वर्ष व्यतीत होते हैं।

यद्यपि वराहमिहिराचार्य प्रणीत दैवज्ञवल्लभ, बृहज्जातक, मयूरचित्रक, लघुजातक
दि और भी अनेक ग्रन्थ हैं, परन्तु उन सब में "वाराही संहिता" प्रधान है।
विषयमें सफल अनुवादकने पर्याप्तरूपसे लिखा है।

बड़ी प्रतीक्षाके पश्चात् समयानुसार इस ग्रन्थका यह नवीन संस्करण आपके
क्ष उपस्थित है। आशा है अन्य संस्करणोंके समान इस संस्करण को भी आप
पना कर लेखक और प्रकाशकके परिश्रमको सुफलित बनायेंगे।

बम्बई-प्रवास
माघ शु० ५ वसन्तपंचमी
२० जनवरी १९५३

ज्योतिरागमभक्त, कात्यायनकुमार-
जगदीशप्रसाद मिश्र
मुरादाबाद.

